दण्डके विधान, स्वर्ग और नरक प्राप्त करनेवाले पुरुषोंमें दूसरे जन्मोंमें प्राप्त होनेवाले चिह्न, अनेक प्रकारके दानों, यमपुरी, पंचाक्षरमन्त्रकी मीमांसा तथा रुद्रमाहात्म्यका वर्णन इस लिङ्गपुराणमें किया गया है। ब्रह्माको परमज्ञान प्रदान करनेके लिये शिवका प्रादुर्भाव, भगवान् विष्णुके मत्स्यरूपमें अवतारकी कथा तथा सभी अवस्थाओंमें लीलापूर्वक विष्णुकी उत्पत्तिका वर्णन यहाँ उपलब्ध है। अन्य बहुत-से विषयोंके साथ भगवान् शंकरके विग्रहोंकी व्यापकता तथा उनकी लिङ्गमूर्तिकी विशेषता इस पुराणमें वर्णित है।

## लिङ्गस्वरूप तथा शिवतत्त्वका अभेद

लिङ्गस्वरूप शिवतत्त्वका वर्णन करते हुए सूतजी कहते हैं—निर्गुण निराकार ब्रह्म शिव ही लिङ्गके मूल कारण हैं तथा स्वयं लिङ्गरूप भी हैं। शब्द, स्पर्श, रूप, रस, गन्ध आदिसे रहित अगुण, अलिङ्ग (निर्गुण) तत्त्वको ही शिव कहा गया है तथा शब्द-स्पर्श-रूप-रस-गन्धादिसे संयुक्त प्रधान प्रकृतिको ही उत्तम लिङ्ग कहा गया है, वह जगत्का उत्पत्ति-स्थान है, पंचभूतात्मक अर्थात् पृथ्वी, जल, तेज, आकाश, वायुसे युक्त है; स्थूल है, सूक्ष्म है, जगत्का विग्रह है तथा यह लिङ्गतत्त्व निर्गुण परमात्मा शिवसे स्वयं उत्पन्न हुआ है।

महत्तत्त्व आदिसे लेकर पंचमहाभूतपर्यन्त सभी तत्त्व अण्डकी उत्पत्ति करते हैं, इस सृष्टिमें करोड़ों अण्डों (ब्रह्माण्डों)-की स्थितिके विषयमें कहा गया है। प्रधान (प्रकृत्ति) ही सदाशिवके आश्रयको प्राप्त करके इन करोड़ों ब्रह्माण्डोंमें सर्वत्र चतुर्मुख ब्रह्मा, विष्णु और शिवका सृजन करती है।

इस सृष्टिकी रचना, पालन तथा संहार करनेवाले वे ही एकमात्र महेश्वर हैं। वे ही महेश्वर क्रमपूर्वक तीन रूपोंमें होकर सृष्टि करते समय रजोगुणसे युक्त रहते हैं, पालनकी स्थितिमें सत्त्वगुणमें स्थित रहते हैं तथा प्रलयकालमें तमोगुणसे आविष्ट रहते हैं। वे ही भगवान् शिव प्राणियोंके सृष्टिकर्ता, पालक तथा संहर्ता हैं—

**सर्गस्य प्रतिसर्गस्य स्थितेः कर्ता महेश्वरः॥**
**सर्गे च रजसा युक्तः सत्त्वस्थः प्रतिपालने।**
**प्रतिसर्गे तमोद्रिक्तः स एव त्रिविधः क्रमात्॥**
**आदिकर्ता च भूतानां संहर्ता परिपालकः।**

(श्रीलिङ्गमहापुराण पू० ४। ३५—३७)

## ब्रह्माजीकी आयुका परिमाण तथा कालका स्वरूप

सूतजी कहते हैं—ब्रह्माकी प्राकृत सृष्टिका जो समय है, वही उनका दिन है तथा उतने ही परिमाणकी उनकी रात्रि है। वे ब्रह्मा दिनमें सृष्टि करते हैं तथा रातमें प्रलय करते हैं। ब्रह्माका दिन-रात उत्पत्ति-प्रलयरूपात्मक है, मनुष्योंके दिन-रातके समान सूर्योदय-सूर्यास्तवाला नहीं है। ब्रह्माका एक दिन ही एक कल्प कहा जाता है तथा उसी प्रकार उनकी रात भी एक कल्पके मानके तुल्य कही गयी है।

मनुष्योंका एक कृष्णपक्ष पितरोंके एक दिनके बराबर होता है तथा शुक्लपक्ष उनकी रातके समान होता है। मनुष्योंके तीस महीनेका समय पितरोंके एक मासके बराबर माना गया है। मनुष्योंके ३६० महीनोंका समय पितरोंका एक संवत्सर (वर्ष) माना जाता है।

सूर्यका उत्तरकी ओर संक्रमण (उत्तरायण—सूर्यका मकरराशिसे मिथुनराशितक) ही देवताओंका दिवस तथा सूर्यका दक्षिणकी ओर संक्रमण (दक्षिणायन—कर्कराशिसे धनुराशितक) ही देवताओंकी रात्रि होती है। विशेषतया ये दिव्य अहोरात्र कहे गये हैं।

मनुष्योंके तीस वर्षोंका काल देवताओंके एक महीनेके बराबर होता है। मनुष्योंके ३६० वर्षोंका कालमान देवताओंके एक वर्षके समयके तुल्य कहा गया है।

देवताओंके ही कालप्रमाणसे युगोंकी संख्या कल्पित की गयी है, अब मानुषी वर्षके प्रमाणसे इनका काल बताया जाता है—सत्ययुग मानुषी वर्षसे १४,४०००० वर्षोंका, त्रेतायुगका कालप्रमाण १०,८०००० वर्षोंका, द्वापरयुगका ७,२०००० वर्षोंका तथा कलियुगका समय ३,६०००० वर्षोंका कहा गया है। इस प्रकार सन्ध्या-सन्ध्यांशको छोड़कर चारों युगोंका काल ३६ लाख वर्ष कहा गया है, चारों युगोंके सन्ध्यांशका काल ३,६०००० वर्ष होता है। महाप्रलयके समय सम्पूर्ण सृष्टिका लय हो जाता है। प्रलय हो जानेपर तथा प्रकृतिके परमात्मामें स्थित

हो जानेपर केवल प्रधान प्रकृति तथा पुरुष—ये दो ही रह जाते हैं। गुणोंकी ही विषमतासे सृष्टि तथा गुणोंके ही साम्यसे प्रलय होते हैं और उन दोनोंके हेतुमें वे ही परमेश्वर हैं। उन देवाधिदेवने अपनी लीलासे इस प्रकारकी असंख्य सृष्टि की है। इस प्रकार असंख्य कल्प, अनगिनत पितामह (ब्रह्मा) तथा असंख्य विष्णु उत्पन्न होते हैं, परंतु वे महेश्वर मात्र एक हैं। ब्रह्माकी आयु दो परार्ध है, उन ब्रह्माके द्वारा दिनमें जो भी सृजित होता है, वह सब कुछ रातमें नष्ट हो जाता है।

भूः, भुवः, स्वः, महः—ये लोक नष्ट हो जाते हैं, किंतु इनसे ऊपरके लोकोंका नाश नहीं होता है। समस्त चर-अचरके अनन्त समुद्रमें विनष्ट हो जानेपर रात्रिमें ब्रह्माजी उसी जलराशिमें शयन करते हैं, इसीलिये उन्हें नारायण कहा जाता है। प्रलयकालीन रातके बीतनेपर ब्रह्माजी उठे और चराचर जगत्को शून्य देखकर उन्होंने सृष्टि करनेका विचार किया। उन सनातन ब्रह्माने वराहका रूप धारण करके जलमें डूबी हुई पृथ्वीको निकालकर उसे पुनः पूर्वकी भाँति स्थापित कर दिया और उसपर नदी, नद तथा समुद्रोंको उन प्रभुने पूर्वकी भाँति पुनः कर दिया। इस प्रकार भगवान् ब्रह्माने जब भूः आदि चारों लोकोंकी रचना कर ली, तब उन सृष्टिकर्ताने पुनः सृष्टि करनेका विचार किया।

## ब्रह्माजीद्वारा सृष्टि-रचना

सूतजी कहते हैं—सर्वप्रथम ब्रह्माजीने अबुद्धिपूर्वक अर्थात् सम्यक् विचार किये बिना सृष्टि-रचना प्रारम्भ कर दी, जिससे उन स्वयम्भूके द्वारा तम (अज्ञान), मोह, महामोह (भोगेच्छा), तामिस्र (क्रोध) तथा अन्धतामिस्र (अभिनिवेश) नामवाली—ये पाँच प्रकारकी (पंचपर्वा) अविद्याएँ उत्पन्न हो गयीं। तदनन्तर ध्यानपूर्वक मनन करते हुए उन ब्रह्माजीका चिन्तन त्रिगुणात्मक (सत्त्व, रज तथा तमोगुणसे युक्त) हो गया।

ब्रह्माजीके द्वारा नौ सर्गों (सृष्टि)-की रचना हुई, जिनमें प्रारम्भके तीन सर्ग प्राकृत हैं और पाँच सर्ग वैकृत हैं तथा नौवाँ कौमारसर्ग प्राकृत एवं वैकृत दोनों है। पहला सर्ग महत्तत्त्व आदिका है, दूसरा भौतिक सर्ग है, जो भूत तन्मात्राओंका है, तीसरा ऐन्द्रिय सर्ग है और चौथा मुख्य सर्ग वृक्ष आदिका कहा जाता है। तिर्यक् योनिवाले पशु-पक्षियोंवाला सर्ग पाँचवाँ सर्ग है तथा छठा देवताओंकी सृष्टिवाला देवसर्ग कहा जाता है। सातवाँ सर्ग मनुष्योंका, आठवाँ अनुग्रहसर्ग तथा नौवाँ कौमारसर्ग कहा जाता है।

तदुपरान्त भगवान् ब्रह्माने सनक, सनन्दन, सनातन तथा सनत्कुमारमुनियोंको उत्पन्न किया। इसके बाद उन्होंने अपनी योगविद्यासे मरीचि, भृगु, अंगिरा, पुलस्त्य, पुलह, क्रतु, दक्ष, अत्रि तथा वसिष्ठ—इन ऋषियोंको उत्पन्न किया। ये ब्रह्मवादी ऋषि ब्रह्माके ही तुल्य माने गये हैं।

इसी प्रकार यहाँ अग्रजन्मा मुनियोंकी भार्याओंका कुल तथा प्रजाओंकी उत्पत्तिका वर्णन भी प्राप्त होता है। स्वायम्भुव मनु तथा रानी शतरूपाका सृजन भी ब्रह्माद्वारा हुआ।

सृष्टिके प्रारम्भमें ब्रह्माजीने शिवजीको अर्धनारीश्वर-रूपमें देखकर कहा कि आप स्त्री-पुरुषका विभाग कीजिये। तब शिवजीकी देहसे सतीजी अलग हो गयीं। उन्हीं सतीके अंशसे तीनों लोकमें सभी स्त्रियोंकी उत्पत्ति हुई तथा ग्यारह प्रकारके रुद्र भी उन शिवके अंशसे उत्पन्न हैं। इस प्रकार सम्पूर्ण स्त्रीजातिके रूपमें वे सतीजी तथा पुरुषजातिके रूपमें नीललोहित शिवजी अधिष्ठित हैं।

ब्रह्माजीकी प्रार्थनापर भगवान् शंकरने क्षणभरमें लीलापूर्वक अपने ही तुल्य अनेक रुद्र उत्पन्न कर दिये। उन रुद्रोंने सभी चौदह भुवनोंको पूर्णरूपसे व्याप्त कर लिया। जरा-मरणसे मुक्त तथा निर्मल आत्मावाले उन नीललोहित रुद्रोंको देखकर पितामह ब्रह्माजीने उनकी अनेक प्रकारसे स्तुति की तथा भगवान् शिवजीकी प्रदक्षिणाकर उनसे प्रार्थना की—हे प्रभो! आपने तो अमर प्रजाओंको उत्पन्न कर दिया। ऐसी मृत्युहीन प्रजाकी सृष्टि उचित नहीं है, अतएव हे विभो! अब आप मरणधर्मा प्रजाओंका सृजन करनेकी कृपा करें। भगवान् शंकरने ब्रह्मासे इसके उत्तरमें कहा कि इस प्रकारकी (मरणधर्मा) सृष्टि करनेकी मेरी स्थिति नहीं है, अतः आप ही मृत्युसे युक्त रहनेवाली प्रजाका अपने इच्छानुसार सृजन कीजिये। भगवान् शंकरकी ऐसी आज्ञा प्राप्तकर चतुरानन ब्रह्माने जरा-

मरणसे युक्त इस सम्पूर्ण स्थावर-जंगम जगत्की रचना की।

भगवान् रुद्र दयार्द्र होकर सभी प्राणियोंका कल्याण करते हैं। इस लोकमें धर्म, ज्ञान, वैराग्य तथा ऐश्वर्य शिवजीकी कृपासे प्राप्त होते हैं। वे कल्याण करनेके कारण शंकर हैं, पिनाक नामक धनुष धारण करनेके कारण पिनाकी हैं तथा उनका कण्ठ नीला एवं देह लाल होनेके कारण वे नीललोहित हैं। जो प्राणी शंकरजीका आश्रय ग्रहण करते हैं अर्थात् उनके शरणागत होते हैं, वे सभी मुक्ति प्राप्त करते हैं। भगवान् शंकरके आश्रित महान् पापी भी अत्यन्त भयावह नरकको प्राप्त नहीं होते, वे शिवजीके शाश्वत पदको पा जाते हैं, इस विषयमें कोई भी सन्देह नहीं है।*

## योगसाधनाका क्रम

लिङ्गपुराणमें आगे बताया गया है कि देवतासे लेकर पिशाचपर्यन्त सभी प्राणी पशु कहे गये हैं। उनका पति अर्थात् स्वामी होनेके कारण सर्वेश्वर शिवको पशुपति कहा जाता है। सभीको परम ऐश्वर्यकी प्राप्ति करानेहेतु उन पशुपति रुद्रके द्वारा प्रवर्तित योग 'पाशुपतयोग' के नामसे जाना जाता है।

जीवको परमार्थतत्त्वका ज्ञान होना ही योग कहा जाता है और चित्तकी एकाग्रता सर्वदा उन्हीं शिवके अनुग्रहसे होती है।

वास्तवमें चित्तकी वृत्तियोंपर नियन्त्रण करना ही योग है, सिद्धिप्राप्तिके लिये इस योगके आठ प्रकारके साधन यहाँ बताये गये हैं। पहला साधन यम, दूसरा नियम, तीसरा आसन, चौथा प्राणायाम, पाँचवाँ प्रत्याहार, छठा धारणा, सातवाँ ध्यान तथा आठवाँ साधन समाधि कहा गया है।

तपमें प्रवृत्ति तथा विषयभोगोंसे निवृत्तिको नियम कहते हैं। यमका प्रथम हेतु अहिंसा है, पुनः सत्य, अस्तेय (चोरी न करना), ब्रह्मचर्य तथा अपरिग्रह भी यमके आधार हैं।

सभी प्राणियोंमें आत्मवत् दृष्टि रखने तथा उनके हितके लिये प्रवृत्त रहनेको 'अहिंसा' कहा गया है। जैसा देखा गया हो, सुना गया हो, अनुमान किया गया हो तथा स्वयं अनुभव किया गया हो—उसे ठीक उसी तरह दूसरोंको कष्ट न पहुँचाते हुए कह देना ही 'सत्य' कहा जाता है। दूसरोंके दोष जानकर भी उसे अन्य व्यक्तिसे नहीं कहना चाहिये। विपत्तिकालमें भी विचारपूर्वक मन-वचन तथा कर्मसे दूसरोंका द्रव्य न लेना ही 'अस्तेय' (चोरी न करना) कहा जाता है। यतियों, ब्रह्मचारियों तथा विशेष रूपसे पत्नीरहित संन्यासियोंद्वारा मन, वचन तथा कर्मसे मैथुनमें प्रवृत्ति न रखना उनके लिये 'ब्रह्मचर्य' कहा गया है। पत्नीयुक्त गृहस्थोंके विषयमें—मन, वाणी तथा कर्मसे परनारीमें भोगकी प्रवृत्ति न रखते हुए अपनी पत्नीके साथ ऋतुकालमें संसर्ग करना 'ब्रह्मचर्य' कहा गया है।

भोगसे इन्द्रियोंकी तृप्ति नहीं होती, अतएव विचारपूर्वक मन, वाणी तथा कर्मसे भोगोंके प्रति विरक्तिका भाव रखना चाहिये। अतः योगीको अमृतत्वप्राप्तिके निमित्त भोगोंका सदाके लिये त्याग कर देना चाहिये; क्योंकि मनुष्य वैराग्यवृत्ति न रखनेके कारण अनेक योनियोंमें जन्म लेता रहता है। कर्मसे, सन्तानसे तथा द्रव्य आदि किसी भी साधनसे अमृतत्वकी प्राप्ति नहीं हो सकती।

इस प्रकार संक्षेपमें यमोंके विषयमें बता दिया गया और अब आगे नियमोंका वर्णन किया जाता है। शौच, यज्ञ, तप, दान, स्वाध्याय, इन्द्रियनिग्रह, व्रत, उपवास, मौन तथा स्नान—ये दस प्रकारके नियम हैं।

शुचिता बाह्य तथा आभ्यन्तर-भेदसे दो प्रकारकी कही गयी है, उसमें भी आन्तरिक शुचिता श्रेष्ठ है। साधकको बाह्य पवित्रतासे युक्त होकर आन्तरिक पवित्रताके लिये प्रयास करना चाहिये। शिवपूजकोंको चाहिये कि वे विधिपूर्वक भस्म-स्नान, जल-स्नान तथा मन्त्र-स्नान सम्पन्न करनेके पश्चात् आभ्यन्तर शुचिताका सम्पादन करें।

मृत्तिकाका लेपन करके तीर्थके जलमें अवगाहन करनेवाला भी अन्तःशौचके बिना मलिन ही रहता है। शरीरपर एक बार श्रद्धापूर्वक वैराग्यरूपी मृत्तिकाका लेपन

---

* धर्मो ज्ञानञ्च वैराग्यमैश्वर्यं शङ्करादिह। स एव शङ्करः साक्षात् पिनाकी नीललोहितः॥
ये शङ्कराश्रिताः सर्वे मुच्यन्ते ते न संशयः। न गच्छन्त्येव नरकं पापिष्ठा अपि दारुणम्॥
आश्रिताः शङ्करं तस्मात्प्राप्नुवन्ति च शाश्वतम्।
(श्रीलिङ्गमहापुराण पू० ६। २५—२६ १/२)

करके आत्मज्ञानरूपी जलमें स्नान करके शुद्ध हो जानेको अन्त:शौच कहा गया है।

जो पुरुष न्यायपूर्वक अर्जित किये गये धनसे सन्तुष्ट रहता है और गये हुए धनके विषयमें चिन्तित नहीं होता, वह सन्तोषी कहा जाता है। विषयोंमें आसक्त इन्द्रियोंको उनसे हटाकर इन्द्रियोंके नियन्त्रणको प्रत्याहार कहते हैं। हृदयमें चित्तको समाहित करना धारणा कही गयी है। ध्येय-विषयमें चित्तकी एकाग्रता ही ध्यान है और इस स्थितिमें चित्त अन्य वृत्तियोंसे रहित हो जाता है। चैतन्यस्वरूप ध्येयसे भासित होनेवाला और इस प्रकार देहशून्यताकी स्थितिको प्राप्त वह ध्यान ही समाधि है और प्राणायामको इन समस्त ध्यान-समाधि आदिका हेतु कहा गया है। प्राण और अपान वायुका निरोध ही प्राणायाम कहलाता है। यह दो प्रकारका होता है—जपसहित प्राणायाम सगर्भ तथा जपरहित प्राणायाम अगर्भ कहा जाता है।

जो पुरुष योगका अभ्यास करता है, उसके चित्तमें व्यसन उत्पन्न नहीं होता। सतत अभ्यास करनेपर प्राणायामसे उस योगीके मन, वचन तथा कर्मसे उत्पन्न सभी दोष नष्ट हो जाते हैं और इस प्राणायामसे उस बुद्धिमान् योगीके देहकी भलीभाँति रक्षा भी होती है।

योगीको चाहिये कि वह धारणासे पापोंको तथा प्रत्याहारसे विषयोंको विष समझकर दग्ध कर डाले, ध्यानके द्वारा काम, क्रोध आदि अनीश्वर गुणोंको जला डाले तथा समाधिसे बुद्धिकी वृद्धि करे। उत्तम स्थान प्राप्त करके तथा उचित आसनोंमें स्थित होकर आत्मवित् योगीको विधिपूर्वक योगके आठों अंगोंका क्रमसे अभ्यास करना चाहिये।

## योगसाधनाके विघ्न

सूतजी बताते हैं कि योगसाधनाकी अवधिमें बार-बार विघ्न भी उत्पन्न होते हैं, किंतु ये विघ्न निरन्तर अभ्यास करनेसे तथा गुरुके सांनिध्यसे नष्ट भी हो जाते हैं। योगसाधनाके कालमें पहले आलस्य तथा बादमें व्याधि-पीडा उत्पन्न होती है। इसी प्रकार प्रमाद, संशय, चित्तकी अनवस्थिति, अश्रद्धादर्शन, भ्रान्ति, त्रिविध दु:ख, दौर्मनस्य (मनमें असत् संकल्प-विकल्पका होना), निषिद्ध विषयोंमें मनका लगना—ये कुल दस प्रकारके विघ्न साधकके योगाभ्यासमें उत्पन्न होते हैं।

योगसिद्धि ज्ञानियोंके समागमसे अथवा प्रयत्न करनेसे प्राप्त होती है। यह सिद्धि पूर्वजन्मके योगाभ्यासी साधकको शीघ्र तथा नवीन अभ्यासी साधकको विलम्बसे प्राप्त होती है। समाहितचित्त होकर साधकको परम शुद्ध दीपशिखाकी आकृतिवाले तथा ओंकार नामसे अभिहित उस परमात्माका अपने हृदयकमलकी कर्णिकामें ध्यान करना चाहिये। वह साधक उस आत्मविद्यारूप प्रदीपसे अज्ञानान्धकारको नष्ट करके अपने भीतर साक्षात् ईश्वरका दर्शन करता है। उसी परमेश्वरकी कृपासे धर्म, ऐश्वर्य, ज्ञान, वैराग्य तथा मोक्ष सुलभ हो जाते हैं। इसमें किसी प्रकारका सन्देह नहीं करना चाहिये।

## योगसिद्धिप्राप्त पुरुषोंके लक्षण

सन्त, जितेन्द्रिय, द्विजातीय (ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य), धर्मज्ञ, साधु, आचार्य, शिवात्मा, दयावान्, तपस्वी, संन्यासी, वैराग्यपरायण, ज्ञानी, मनपर नियन्त्रण रखनेवाले, दानी, उदार, मनसा-वाचा-कर्मणा सत्यवादी, अलोभी, योगपरायण, श्रुतियों तथा स्मृतियोंका अनुकरण करनेवालोंका विरोध न करनेवाले लोगोंपर महेश्वर प्रसन्न रहते हैं।[१] इस प्रकारके ज्ञान तथा भक्ति (श्रद्धा)-से सम्पन्न पुरुषके ऊपर भगवान् शंकर अवश्य प्रसन्न होते हैं और वास्तवमें यही धर्म है।

## श्रद्धा-भक्तिकी महिमा

इसके अनन्तर सूतजी परम गुह्य रहस्यकी बातका वर्णन करते हुए ऋषियोंसे कहते हैं कि सर्वव्यापी परमेश्वर शिवमें भक्ति रखनी चाहिये। उस भक्तिसे युक्त प्राणी नि:सन्देह मुक्ति प्राप्त कर लेता है। ज्ञान, अध्यापन, होम, ध्यान, यज्ञ, तप, वेद, दान, अध्ययन—ये सभी शिवकी भक्ति प्राप्त करनेके साधन हैं।[२] ब्रह्मा, विष्णु, इन्द्र तथा अन्य देवता शिवभक्तिके द्वारा ही उत्तम पदको प्राप्त हुए

१. पूर्वार्धके दसवें अध्यायमें इसकी विस्तृत व्याख्या तथा इनके लक्षण दिये गये हैं, जो स्थानाभावके कारण यहाँ नहीं दिये जा रहे हैं।

२. ज्ञानमध्यापनं होमो ध्यानं यज्ञस्तप: श्रुतम्॥
दानमध्ययनं सर्वं भवभक्त्यै न संशय:। (श्रीलिङ्गमहापुराण पू० १०। ३२-३२ १/२)

हैं। इसी प्रकार मुनियोंका भी बल तथा सौभाग्य शिवभक्तिके ही कारण है।

एक बार अविमुक्तक्षेत्र वाराणसीपुरीमें भगवान् शिवके साथ विराजमान भगवती रुद्राणीने भगवान् रुद्रसे यह प्रश्न किया—हे महादेव! तप, विद्या, योग आदि किस साधनसे आप वशमें होते हैं, पूजित होते हैं तथा दर्शन देते हैं? बाल चन्द्रमाको तिलकरूपमें धारण करनेवाले भगवान् शंकरने भगवती पार्वतीसे कहा—हे कल्याणि! जिस प्रकार ब्रह्मात्मक तत्त्व जाननेके लिये तुमने मुझसे प्रश्न किया है, उसी प्रकार प्राचीनकालमें पितामह ब्रह्माने भी मुझसे पूछा था। तब मैंने ब्रह्माजीसे कहा—हे कमलोद्भव पितामह! मैं केवल श्रद्धासे वशमें किया जा सकता हूँ। आपने तथा विष्णुने समुद्रमें जिस लिङ्गका दर्शन किया था, उसीमें सबको मेरा ध्यान करना चाहिये।

श्रद्धा ही परम सूक्ष्म धर्म है। श्रद्धा ही ज्ञान, हवन, तप, स्वर्ग तथा मोक्ष आदिका फल प्रदान करती है और इसी श्रद्धासे भक्त सदा मेरा साक्षात् दर्शन प्राप्त कर सकते हैं।[१] जो प्राणी प्राणायामपरायण होकर ब्रह्मतत्पर चित्तसे मुझ विश्वेश्वरदेवके शरणागत होते हैं, वे सभी पापोंसे मुक्त विमल आत्मावाले तथा ब्रह्मज्ञानी हो जाते हैं और अन्तमें विष्णुलोकको भी पार करके रुद्रलोकको जाते हैं।[२]

इसके अनन्तर सूतजीके द्वारा श्वेतकल्प, लोहितकल्प, रक्तकल्प, पीतवासाकल्प, असितकल्प, विश्वरूपकल्प आदि विभिन्न कल्पोंकी कथा प्रस्तुत की गयी है; जिसमें सद्योजात, वामदेव, तत्पुरुष, अघोर तथा ईशान नामक महेश्वरके विभिन्न अवतारों एवं उनकी उपासनाके क्रम एवं उनसे प्राप्त फलानुभूतिका वर्णन यहाँ विस्तारपूर्वक प्राप्त है।

## ब्रह्मा तथा विष्णुके समक्ष ज्योतिर्मय महालिङ्गका प्राकट्य

ऋषिगणोंके यह पूछनेपर कि लिङ्गकी उत्पत्ति किस प्रकार हुई, लिङ्ग क्या है तथा लिङ्गी कौन है और लिङ्गमें शंकरजीकी उपासना किस प्रकार करनी चाहिये? श्रीसूतजी कहते हैं—हे ऋषियो! यही बात देवताओंने भी पितामह ब्रह्मासे पूछी थी, जिसके उत्तरमें ब्रह्माजीने बताया कि एक हजार चतुर्युगीके अन्तमें प्रलयके उपस्थित हो जानेपर चारों ओर समुद्र-ही-समुद्र व्याप्त हो गया तथा घोर अन्धकार छा गया। उस समय सत्त्वगुणसे युक्त, सर्वव्यापी, सर्वात्मा नारायण जलके मध्यमें कमलपर शयन कर रहे थे, उसी क्षण उनकी मायासे मोहित होकर मैंने उन सनातन विष्णुको हाथसे पकड़कर उठाते हुए क्रोधपूर्वक उनके प्रति कठोर वाणीका प्रयोग किया। भगवान् विष्णुने भी मेरी वाणीके उत्तरमें अपनी महिमाका वर्णन किया। इस प्रकार बात बढ़ जानेपर रजोगुणकी वृद्धिसे परस्पर शत्रुता-भावको प्राप्त हम दोनोंमें उस प्रलय-सागरके मध्य भीषण रोमांचकारी संग्राम होने लगा। इसी बीच हम दोनोंके कलहको दूर करने तथा ज्ञान प्रदान करनेके निमित्त एक दीप्तिमान लिङ्ग हमलोगोंके समक्ष प्रकट हुआ। वह लिङ्ग हजारों अग्नि-ज्वालाओंसे व्याप्त, क्षय तथा वृद्धिसे रहित, आदि-मध्य तथा अन्तसे हीन, अतुलनीय, अवर्णनीय, अव्यक्त तथा विश्वका उत्पत्तिकर्तारूप था।[३] उस लिङ्गकी हजारों रश्मियोंसे भगवान् विष्णु तथा ब्रह्मा दोनों लोग मोहित हो गये, तब विष्णुने ब्रह्मासे कहा कि हमें अग्नि-उद्भूत इस लिङ्गके आदि-अन्तका पता लगाना चाहिये, एतदर्थ भगवान् विष्णु उस अनुपम अग्निस्तम्भके नीचेकी ओर वराहका रूप धारणकर चले गये और ब्रह्मा प्रयत्नपूर्वक शीघ्र हंसका रूप धारणकर उसके ऊपरकी

---

१-श्रद्धा धर्मः परः सूक्ष्मः श्रद्धा ज्ञानं हुतं तपः॥
श्रद्धा स्वर्गश्च मोक्षश्च दृश्योऽहं श्रद्धया सदा॥ (श्रीलिङ्गमहापुराण पू० १०।५२-५३)

२-तस्माद्विश्वेश्वरं देवं ये प्रपद्यन्ति वै द्विजाः। प्राणायामपरा भूत्वा ब्रह्मतत्परमानसाः॥
ते सर्वे पापनिर्मुक्ता विमला ब्रह्मवर्चसः। विष्णुलोकमतिक्रम्य रुद्रलोकं व्रजन्ति ते॥ (श्रीलिङ्गमहापुराण पू० ११।१०-११)

३-एतस्मिन्नन्तरे लिङ्गमभवच्चावयोः पुरः। विवादशमनार्थं हि प्रबोधार्थं च भास्वरम्॥
ज्वालामालासहस्राढ्यं कालानलशतोपमम्। क्षयवृद्धिविनिर्मुक्तमादिमध्यान्तवर्जितम्॥
अनौपम्यमनिर्देश्यमव्यक्तं विश्वसम्भवम्। (श्रीलिङ्गमहापुराण पू० १७।३३-३४ १/२)

ओर चले गये। विष्णुभगवान् एक हजार वर्षतक वेगपूर्वक नीचेकी ओर जाते रहे, किंतु वराहरूप विष्णु उस लिङ्गके मूलका अल्पांश भी नहीं देख सके। शत्रुओंका दमन करनेवाले ब्रह्मा भी उस लिङ्गका अन्त जाननेकी इच्छासे ऊपरकी ओर बढ़ते चले गये, परंतु उस लिङ्गका अन्त न देखकर अत्यन्त थके हुए नीचे लौट आये। इसी प्रकार सभी देवताओंके उद्भवकर्ता वे भगवान् विष्णु भी थकान एवं संत्रासभरे नेत्रोंके साथ लिङ्गका मूल न पाकर नीचेसे ऊपर आ गये तथा परमेश्वरको प्रणाम करके व्याकुल मनसे खड़े हो गये। वे विचार करने लगे कि आदि-अन्तहीन यह क्या है?

हे श्रेष्ठ देवताओ! उसी समय वहाँ प्लुतस्वरसे युक्त 'ॐ-ॐ' ऐसा स्पष्ट शब्दरूप नाद सुनायी पड़ा। 'अ'कार, 'उ'कार तथा 'म'काररूप तीन मात्राएँ तथा बिन्दुरूप अर्द्धमात्रा स्वरूपवाला प्रणव ही नाद कहलाता है और वही ब्रह्म संज्ञावाला है। वाणी भी मनके साथ जिन्हें न प्राप्तकर लौट आती है, उन चिन्तारहित भगवान् रुद्रका वाचक एकाक्षर प्रणव ही है और यही एकाक्षर प्रणव उस सृष्टिके परमकारणरूप, सत्य-आनन्द तथा अमृतरूप परात्पर परमब्रह्मका भी वाचक है। उसी एकाक्षर प्रणवसे अकारसंज्ञक भगवान् ब्रह्मा, उकारसंज्ञक परम कारणस्वरूप विष्णु तथा मकारसंज्ञक परमेश्वर नीललोहितका प्रादुर्भाव हुआ है।

सम्पूर्ण वेदोंमें इस प्रणव 'ओम्'को ब्रह्म कहा गया है। इस वेदवाक्यसे शिवको यथावत् जानकर ब्रह्मा, विष्णु दोनों वैदिक मन्त्रोंसे देवेश्वर महादेवकी स्तुति करने लगे। इन दोनोंके स्तवनसे प्रसन्न होकर मायाके आवरणसे रहित महेश्वर दिव्य शब्दमय रूप धारणकर प्रसन्न मुद्रामें हँसते हुए उस लिङ्गमें प्रकट हुए।

उमाके साथ भगवान् महेश्वरको देखकर पुनः उन्हें प्रणाम करके जब भगवान् विष्णुने ऊपरकी ओर देखा, तब उन्हें ओंकारसे उत्पन्न बुद्धिविवर्धक तथा सभी धर्म-अर्थको सिद्ध करनेवाले शुद्ध स्फटिकतुल्य अत्यन्त शुभ्र ३८ अक्षरोंवाले ईशादि तथा २४ अक्षरोंसे युक्त गायत्री आदि पाँच पवित्र मन्त्र[1] दृष्टिगोचर हुए। इन पाँचों मन्त्रोंको प्राप्तकर भगवान् विष्णुने इनका जप करना आरम्भ कर दिया। तत्पश्चात् सृष्टि-पालन-संहारके कारणस्वरूप महादेव ब्रह्माधिपति शिवका दर्शनकर भगवान् विष्णु अभीष्ट स्तुतियोंसे उन परमेश्वर ईशानका पुनः स्तवन करने लगे। इसके अनन्तर ब्रह्माके साथ विष्णुभगवान् महेश्वरकी विभिन्न रूपोंमें स्तुति करते हुए उनकी महिमाका वर्णन करने लगे। इस स्तुति (स्तोत्र)-का जो प्राणी पाठ करता है, वह पापकर्ममें लिप्त रहनेपर भी ब्रह्मलोकको प्राप्त करता है। अतः सभी पापोंकी शुद्धिहेतु मनुष्यको विष्णुद्वारा कहे गये इस स्तोत्रका नित्य पाठ करना चाहिये। यह स्तुति लिङ्गपुराण पूर्वभागके १८वें अध्यायमें आयी है।

## महादेवजीद्वारा ब्रह्मा-विष्णुको वरप्रदान

तदनन्तर स्तुतिसे प्रसन्न होकर महादेवजीने कहा कि मैं आप दोनोंपर प्रसन्न हूँ। आप दोनों महाबली देवता पूर्वकालमें मेरे शरीरसे उत्पन्न हुए थे। सम्पूर्ण लोकोंके पितामह ये ब्रह्मा मेरे दक्षिण (दाँयें) अंगसे तथा विश्वात्मा ये विष्णु मेरे बायें अंगसे उत्पन्न हुए। मैं आप दोनोंपर अत्यन्त प्रसन्न हूँ, अतएव यथेच्छ वर माँगो, मैं उसे तत्काल दूँगा। तब लिङ्गमें विराजित महेश्वरको प्रणाम करके प्रसन्न मनसे नारायण विष्णुने कहा कि यदि आपके हृदयमें प्रीतिभाव उत्पन्न हुआ है तो यही वर दीजिये कि आपके प्रति हम दोनोंकी सदा दृढ़ भक्ति बनी रहे। महादेवने ब्रह्मा तथा विष्णुको अपनी अचल श्रद्धा-भक्ति प्रदान की।[2]

## उमा-महेश्वरके रूपमें लिङ्गपूजनकी परम्पराका प्रारम्भ

नारायण विष्णुने विश्वेश्वर महादेवसे अत्यन्त मधुरतासे कहा—हे देवदेवेश! हम दोनोंका यह विवाद तो अत्यन्त मंगलकारी सिद्ध हुआ; क्योंकि हम दोनोंके इसी विवादके निमित्त आप यहाँ प्रकट हुए हैं। उनका यह वचन सुनकर

१. मन्त्रोंका विस्तारसे अवलोकन पूर्वार्धके १७वें अध्यायमें कर सकते हैं।

२. यदि प्रीतिः समुत्पन्ना यदि देयो वरश्च नौ। भक्तिर्भवतु नौ नित्यं त्वयि चाव्यभिचारिणी॥
देवः प्रदत्तवान् देवाः स्वात्मन्यव्यभिचारिणीम्। ब्रह्मणे विष्णवे चैव श्रद्धां शीतांशुभूषणः॥ (श्रीलिङ्गमहापु०पू० १९।६-७)

भगवान् शम्भुने प्रसन्न चित्तसे पुनः कहा—हे पृथ्वीपते! उत्पत्ति, स्थिति तथा संहारके कर्ता आप हैं। हे विष्णो! आप इस चराचर जगत्का पालन कीजिये। मैं निष्कल परमेश्वर ही ब्रह्मा, विष्णु तथा भव (रुद्र) नामोंसे अलग-अलग तीन रूपोंमें सृजन, पालन तथा संहारके गुणोंसे युक्त हूँ। ये पितामह पाद्मकल्पमें आपके पुत्र होंगे, उस समय आप तथा आपके पुत्ररूप वे कमलोद्भव ब्रह्मा—दोनों लोग पुनः मेरा दर्शन प्राप्त करेंगे। ऐसा कहकर वे भगवान् महादेव वहीं अन्तर्धान हो गये।

उसी समयसे लोकोंमें शिवलिङ्गके पूजनकी प्रसिद्धि व्याप्त हो गयी। समग्र जगत्को अपनेमें लय करनेके कारण यह लिङ्ग कहा गया है। लिङ्गवेदीके रूपमें महादेवी पार्वती तथा लिङ्गरूपमें साक्षात् महेश्वर प्रतिष्ठित रहते हैं—

**तदाप्रभृति लोकेषु लिङ्गार्चा सुप्रतिष्ठिता।**
**लिङ्गवेदी महादेवी लिङ्गं साक्षात् महेश्वरः॥**

(श्रीलिङ्गमहापुराण पू० १९।१५)

## शेषशय्यापर आसीन भगवान् विष्णुके नाभिकमलसे ब्रह्माजीका प्रादुर्भाव

ऋषियोंने यह प्रश्न किया कि प्राचीनकालमें पाद्मकल्पमें ब्रह्माजी कमलसे किस प्रकार उत्पन्न हुए और पुरुषोत्तम विष्णुने उन ब्रह्माके साथ शिवका दर्शन कैसे किया?

सूतजी कहते हैं कि प्रलयके समय चारों ओर जल-ही-जल तथा घोर घनीभूत अन्धकार व्याप्त था। उस प्रलय-सागरके मध्य शंख, चक्र, गदा धारण किये सर्वात्मा नारायण लक्ष्मीपति भगवान् विष्णु हजार फणोंसे सुशोभित शेषनागके छायायुक्त फणरूप शेषशय्यापर शयन कर रहे थे। वहाँ शयन कर रहे विष्णुने अपनी क्रीडाके निमित्त अत्यन्त ऊँचे वज्रदण्डसे युक्त कमलको, जो शतयोजन विस्तीर्ण तथा प्रखर सूर्यके समान था, अपनी नाभिसे लीलापूर्वक उत्पन्न किया। उसी समय चार मुखवाले हिरण्यगर्भ ब्रह्माने सुन्दर तथा सुगन्धित कमलके साथ विष्णुको खेलते हुए देखा। तत्पश्चात् उनके सन्निकट पहुँचकर ब्रह्माजीने विस्मयपूर्वक विनम्र भावसे उनसे पूछा—आप कौन हैं तथा इस समुद्रके मध्य आश्रय लेकर क्यों सो रहे हैं? भगवान् विष्णुने उनके प्रश्नके उत्तरमें कहा कि मैं प्रत्येक कल्पमें इसी स्थानका आश्रय लेकर शयन करता हूँ। स्वर्गलोक, आकाश, पृथ्वी तथा भुवर्लोक—इन सबका परमपद मैं ही हूँ। पितामह ब्रह्मा शिवकी मायासे मोहित होकर विष्णुदेवसे कहने लगे, जिस प्रकार आप इस जगत्के आदिकर्ता तथा प्रजापति हैं, वैसे ही मैं भी हूँ। ब्रह्माजीका यह विस्मयकारी वचन सुनकर महायोगी भगवान् विष्णु कौतूहलवश ब्रह्माके मुखमें प्रविष्ट हो गये। ब्रह्माजीके उदरमें अठारह द्वीपों, सभी समुद्रों, समस्त पर्वतों, सभी स्थावर-जंगम पदार्थ देखकर भगवान् विष्णु अत्यन्त विस्मित हुए तथा उसका अन्त न पाकर जगदाधार नारायण उन ब्रह्माके मुखमार्गसे बाहर निकलकर उनसे कहने लगे—मैं आपके उदरका अन्त नहीं देख पाया। हे सुरश्रेष्ठ! मैं भी इसी तरह भगवान् हूँ। अब आप भी मेरे शाश्वत उदरमें प्रवेश करके अनुपम लोकोंका दर्शन करें। सत्यपराक्रमवाले ब्रह्माजीने विष्णुके उदरमें प्रवेश करके वहाँ स्थित उन्हीं सब लोकोंको देखा और उसमें बहुत भ्रमण करनेके उपरान्त भी वे विष्णुदेवके उदरका अन्त नहीं पा सके। तत्पश्चात् सभी द्वारोंको बन्द देखकर पितामहने अत्यन्त सूक्ष्मरूप धारण करके नाभिमार्गमें पद्मसूत्र (कमलनाल)-के सहारे कमलसे स्वयंको बाहर निकाला तथा जगद्योनि स्वयम्भू ब्रह्मा कमलके ऊपर शोभित हुए।

समुद्रके मध्य ब्रह्मा और विष्णुमें अनेक प्रकारसे संघर्ष एवं विवाद चल रहा था, उसी समय शूलपाणि महादेव कहींसे वहाँ पहुँच गये। उनके चरणोंके प्रहारसे समुद्रजलकी बड़ी-बड़ी बूँदें आकाशतक पहुँचने लगीं तथा कभी अत्यन्त गर्म और कभी अत्यन्त शीतल वायुसे वह कमल अत्यधिक कम्पायमान होने लगा। इससे कमलपर स्थित ब्रह्मा भी विचलित होने लगे। भगवान् विष्णु सोचने लगे कि मेरी नाभिमें इस कौन-से जीवने स्थान बना लिया है? विष्णुने ब्रह्मासे कहा कि आपको यहाँ कमलमें व्याकुलता क्यों हो रही है? इसका कारण मुझे यथार्थरूपसे बताइये। वेदनिधि ब्रह्माने उत्तर दिया—मैं आपकी इच्छासे पूर्वकालमें आपके उदरमें प्रविष्ट हुआ था, जिस प्रकार प्रथम मेरे उदरमें प्रवेश करके आपने सभी लोकोंको देखा था, उसी प्रकार मैंने भी

आपके उदरमें उन सम्पूर्ण लोकोंका दर्शन किया। इसके बाद ईर्ष्याभावसे युक्त होकर आपने मुझे वशमें करनेकी इच्छासे चारों ओरसे सभी इन्द्रियद्वार बन्द कर लिये। तदनन्तर मैं अपने तेजके प्रभावसे अति सूक्ष्म रूप धारणकर आपके नाभिस्थलसे कमलनालके सहारे बाहर निकल आया। इसके लिये आपके मनमें थोड़ा भी विषाद नहीं होना चाहिये। ब्रह्माकी मधुर वाणी सुनकर भगवान् विष्णुने ईर्ष्यारहित होकर उनसे कहा—मैंने इसके लिये कोई प्रयत्न नहीं किया था। आपको बोध करानेकी इच्छासे क्रीडापूर्वक दैवयोगसे यों ही अपने सभी द्वार शीघ्र ही बन्द कर लिये थे। इसे आप कुछ भी अन्यथा न समझें। हे प्रभो! मेरे द्वारा वहन किये जाते हुए आप कमलसे उतर आइये; क्योंकि अत्यन्त गुरुतर तथा तेजसम्पन्न होनेके कारण मैं आपका भार सहन करनेमें समर्थ नहीं हूँ, तब ब्रह्माने प्रसन्न होकर कहा कि आप मुझसे वरदान माँगिये। इसपर विष्णु कहने लगे—हे प्रभो! आप कमलसे नीचे उतर आइये और यही वर दीजिये कि आप मेरे पुत्र बनेंगे। आजसे आप सात लोकोंके स्वामी तथा पद्मयोनि नामसे लोकमें प्रसिद्ध हों। तत्पश्चात् विष्णुसे 'ऐसा ही होगा'—कहकर ब्रह्माजी प्रसन्नतापूर्वक वर प्रदान करते हुए द्वेषरहित हो गये तथा अद्भुत हृदयवाले शिवको अतिसमीप आते हुए देखकर ब्रह्माने भगवान् विष्णुसे कहा—हे विष्णो! महान् कान्तिसम्पन्न तथा तेजपुंजसे युक्त यह कौन प्राणी सभी दिशाओं तथा आकाशको व्याप्त करके इधर ही चला आ रहा है? ब्रह्माके इस प्रकार कहनेपर भगवान् विष्णुने उनसे कहा—आदि-अन्तरहित पार्वतीनाथ शिव आ रहे हैं। हम दोनों मिलकर स्तोत्रके द्वारा इन वृषभध्वज महादेवकी प्रार्थना करें।

तत्पश्चात् भगवान् विष्णुसे ब्रह्माजीने कुपित होकर कहा कि लोकोंके स्वामी तथा सर्वव्यापी स्वयं अपने आपको एवं जगत्के कर्ता मुझ सनातन ब्रह्माको क्या आप नहीं जानते? हम दोनोंसे बढ़कर यह शंकर नामवाला कौन है? उन ब्रह्माके क्रोधयुक्त वचन सुनकर भगवान् विष्णु बोले—हे प्रभो! महात्मा शिवके लिये ऐसा निन्दित वचन मत बोलिये। ये महादेव साक्षात् धर्मस्वरूप हैं। ये शिव ही इस जगत्के कारण हैं। एकमात्र ज्योतिके रूपमें जगत्को प्रकाशित कर रहे हैं। ये शिव बीजवान् हैं, आप ब्रह्मा बीज हैं तथा सनातनरूप मैं विष्णु योनि हूँ।

विष्णुके इस प्रकार कहनेपर विश्वात्मा ब्रह्माने उनसे पूछा—आप योनि, मैं बीज तथा महेश्वर शिव बीजवान् किस प्रकार हैं? आप मेरे सूक्ष्म सन्देहका निवारण करनेकी कृपा करें। भगवान् विष्णुने उनके इस परम निगूढ़ प्रश्नका उत्तर दिया—इन महादेवसे बढ़कर अन्य कोई भी गूढ़ तत्त्व नहीं है। इन्होंने अपनेको सगुण तथा निर्गुण—इन दो रूपोंमें विभाजित किया है। उनमें जो निर्गुण है वह अव्यक्तरूपमें तथा जो सगुण है, वह महेश्वररूपमें प्रतिष्ठित है। सृष्टिके आदिकालमें उन्हीं महादेवके लिङ्गसे प्रादुर्भूत बीज सर्वप्रथम सागररूपमें व्याप्त मेरी योनिमें गिरा। पुन: कालान्तरमें वह बीज स्वर्णके अण्डमें परिवर्तित हो गया। अन्तमें वायुके द्वारा वह दो भागोंमें विभक्त हो गया। एक खण्डसे आकाश तथा दूसरे खण्डसे पृथ्वीका प्रादुर्भाव हुआ। तत्पश्चात् देवाधिदेव हिरण्यगर्भ चतुर्मुख भगवान् ब्रह्मा आविर्भूत हुए।

जिस प्रकार यह मेरुपर्वत देवलोकके रूपमें प्रसिद्ध है, उसी प्रकार उन देवश्रेष्ठ महादेवके इस माहात्म्यको भी प्रसिद्ध समझिये। उनके महान् योग तथा अमित बलको जानकर आपको आगे करके अग्निसदृश प्रभावाले महादेवके निकट खड़ा होकर मैं उनकी स्तुति करूँगा।

तदनन्तर ब्रह्माको आगे करके भगवान् विष्णु महादेवजीके वेदप्रतिपादित नामोंसे स्तोत्रका वाचन अर्थात् स्तुति करने लगे। इक्कीसवें अध्यायमें सम्पूर्ण स्तोत्रका पाठ दिया गया है। जो प्राणी एकाग्र होकर भक्तिपूर्वक ब्रह्मा तथा विष्णुके द्वारा की गयी इस शिवस्तुतिको कहता है, सुनता है, वह दस हजार अश्वमेधयज्ञका जो फल है, उसे प्राप्त कर लेता है। जो श्राद्धकर्ममें, देवकर्ममें, यज्ञादि धर्मानुष्ठानोंके बाद किये जानेवाले स्नानके अनन्तर इस स्तोत्रका पाठ करता है, वह ब्रह्मलोकको प्राप्त करता है।

उन ब्रह्मा तथा विष्णुको अत्यन्त विनीत भावसे सत्य स्तुति करते देखकर उमापति शिवजीका मुख प्रसन्नतासे

प्रफुल्लित हो उठा और उनके मनमें उन दोनोंके प्रति अत्यधिक प्रीति उत्पन्न हुई। शिवजीने कहा—आप दोनों लोगोंके प्रति मेरे हृदयमें अपार प्रेम है। महाभाग विष्णुने शिवजीसे कहा कि यदि आप मुझपर प्रसन्न हैं तो मुझे अपने प्रति अचल भक्ति प्रदान कीजिये। विष्णुके ऐसा कहनेपर महादेवने उन्हें स्नेहपूर्वक अपने चरणोंमें स्थिर भक्ति प्रदान की। तत्पश्चात् शंकरने ब्रह्मासे कहा—आप समस्त लोकोंके कर्ता हैं, आपका कल्याण हो और आपको यथार्थ ज्ञानकी प्राप्ति हो। हे सुव्रत! अब मैं प्रस्थान करता हूँ। इस प्रकार कहकर परमेश्वर भगवान् महादेव अन्तर्धान हो गये।

पितामह ब्रह्माने प्रजाओंकी सृष्टिकी कामनासे भीषण तप करना आरम्भ कर दिया। दीर्घकालतक तपस्या करते हुए उनका जब कुछ भी सिद्ध नहीं हुआ तो उन्हें बहुत दु:ख हुआ। क्रोधसे युक्त उन ब्रह्माके दोनों नेत्रोंसे आँसुओंकी बूँदें गिरने लगीं। उन अश्रुबिन्दुओंसे महाविषधर सर्प उत्पन्न हुए। उन सर्पोंको देखकर ब्रह्माजीको बड़ी आत्मग्लानि हुई—मेरी तपस्याका मुझे यही फल प्राप्त हुआ कि आरम्भमें ही मेरी लोकविनाशक सर्परूप प्रजा उत्पन्न हुई। अत्यधिक क्रोध तथा अधीरतासे युक्त होनेके कारण ब्रह्माजीको तीव्र मूर्च्छा आ गयी और उस मूर्च्छासे आक्रान्त पितामहने अपने प्राण त्याग दिये। इसके पश्चात् उन ब्रह्माकी देहसे दीनभावसे रोते हुए ग्यारह रुद्र निकले। रुदन करनेके कारण ही उनका नाम रुद्र पड़ा। सभी प्राणियोंमें स्थित उन रुद्रोंको ही जीवोंके प्राणरूपमें जानना चाहिये। भगवान् शंकरने उत्तम आचरणवाले उन ब्रह्माको पुन: उनके प्राण प्रदान कर दिये। प्राण प्राप्तकर भगवान् ब्रह्माने खड़े होकर देवाधिदेव उमापतिको प्रणामकर गायत्रीके ध्यानसे विश्वरूप परमात्मा शिवका दर्शन किया तथा उनसे पूछा—हे विभो! सद्योजात आदि रूपमें आपका प्रादुर्भाव क्यों हुआ? भगवान् शिवने उनका उत्तर देते हुए विभिन्न कल्पों (श्वेतकल्प, लोहितकल्प, पीतकल्प, कृष्णकल्प, विश्वरूपकल्प आदि)-का वर्णन किया तथा इन विभिन्न कल्पोंमें उत्पन्न सद्योजात, वामदेव, तत्पुरुष, अघोर आदि अवतारोंका भी वर्णन प्रस्तुत किया। विस्तारसे इनका वर्णन २३वें अध्यायमें प्राप्त है। शिवजीके इस प्रकार वर्णन करनेपर भगवान् ब्रह्माने प्रणाम करके रुद्रसे पुन: कहा—जो विद्वान् सर्वव्यापी विश्वात्मा आपकी एवं गायत्रीकी आराधना करे, उसे आप परमपद दें। इसपर शिवजीने कहा—'ऐसा ही होगा।' जो विद्वान् गायत्री तथा भगवान् रुद्रका विश्वरूपत्व जान लेता है, वह ब्रह्मसायुज्यको प्राप्त हो जाता है।

सूतजी कहते हैं—प्रजापति ब्रह्माने उन देवाधिदेव शिवजीको प्रणाम करके पुन: उनसे कहा—हे महादेव! व्यक्ति किस तप या ध्यानयोगके द्वारा आपका दर्शन कर पानेमें समर्थ हो सकता है? भगवान् शिव बोले—मानव न तो मुझे केवल तपसे, न आचारसे, न दानसे, न धर्मफलसे, न तीर्थाटनसे, न योगसे, न यज्ञोंसे, न वेदोंके अध्ययनसे, न धनसे और न शास्त्रोंके परिशीलनमात्रसे ही देख सकनेमें समर्थ हैं। मेरा दर्शन ध्यानरहित साधनके द्वारा नहीं किया जा सकता।

भगवान् शंकरने चौबीसवें अध्यायमें युगक्रमसे मनुसे लेकर श्रीकृष्णद्वैपायनपर्यन्त अट्ठाईस व्यासों तथा अट्ठाईस शिवावतारोंका वर्णन प्रस्तुत करके बताया कि इस कल्पमें जब श्रीकृष्णद्वैपायन व्यास होंगे, तब वे ही वेदसमूहोंका विभाग करेंगे।

रुद्रावतारकी बातें सुनकर भगवान् ब्रह्माने प्रणामपूर्वक महेश्वर शिवकी स्तुति की और पुन: उनसे कहा—सभी देवता तथा सभी गण विष्णुसे ही व्याप्त हैं फिर भगवान् विष्णु आपके लिङ्गार्चनमें दिन-रात क्यों रत रहते हैं तथा जगत्पति होकर भी सदा आपको प्रणाम क्यों करते हैं? भगवान् शंकर उनके इस प्रश्नसे अत्यधिक प्रसन्न हुए और उन्हें लिङ्गपूजाप्रकरणके विषयमें बताया। भगवान् विष्णु, सुरश्रेष्ठ इन्द्र तथा मुनियोंने विधिविधानसे लिङ्गकी पूजा करके ही अपने-अपने पद प्राप्त किये हैं। लिङ्गके अर्चनके बिना निष्ठाकी प्राप्ति नहीं हो सकती। इसलिये जगत्पति भगवान् विष्णु श्रद्धापूर्वक मेरे लिङ्गका पूजन करते हैं। ब्रह्माजीसे ऐसा कहकर तथा उनके ऊपर कृपादृष्टि डालकर महेश्वर वहींपर अन्तर्धान हो गये तथा ब्रह्मा भगवान् शिवको प्रणाम

करके सृष्टिकी रचना करनेमें प्रवृत्त हो गये।

## लिङ्गस्वरूप भगवान् महेश्वरकी पूजाका विधि-विधान

ऋषिगणोंने सूतजीसे निवेदन किया कि लिङ्गस्वरूप महेश्वर महादेवकी पूजा किस प्रकार की जानी चाहिये? अब आप हमलोगोंको यह बतानेकी कृपा करें। सूतजी कहते हैं—इस विषयमें कैलासपर्वतपर देवीके द्वारा पूछे जानेपर महादेवजीने पार्वतीसे लिङ्गार्चनविधिका विस्तारपूर्वक वर्णन किया था, जिसे नन्दीने भी सुना। नन्दीके द्वारा स्नान तथा लिङ्गपूजा-अनुष्ठानकी जो विधि सनत्कुमारजीको सुनायी गयी है, उसका यहाँ वर्णन किया जा रहा है।

शिवलिङ्गकी पूजाके पूर्व स्वयं भगवान् शंकरने पवित्रताके लिये स्नानविधिका वर्णन किया है। स्नान तीन प्रकारके बताये गये हैं। सर्वप्रथम जलस्नान करनेके बाद भस्मस्नान और फिर मार्जनरूप मन्त्रस्नान करके परमेश्वरकी पूजा करनी चाहिये। स्नानके पूर्व अथवा बादमें पंचगव्यका पानकर मनुष्य पापोंसे मुक्त हो जाता है। तीनों प्रकारके स्नानकी विस्तृत विधि २५वें अध्यायमें प्रस्तुत है।

भावदुष्ट अर्थात् श्रद्धारहित प्राणी जलमें स्नान करके तथा भस्म लगा लेनेमात्रसे शुद्ध नहीं हो पाता, भावनासे शुद्ध होनेपर ही मनुष्यको पूर्ण शुद्धि प्राप्त होती है—

**भावदुष्टोऽम्भसि स्नात्वा भस्मना च न शुद्ध्यति।**
**भावशुद्धश्चरेच्छौचमन्यथा न समाचरेत्॥**

(श्रीलिङ्गमहापुराण पू० २५।१०)

नन्दिकेश्वर कहते हैं कि स्नान आदिके अनन्तर भगवती गायत्रीका आवाहन, प्राणायाम, सूर्यार्घ्य आदि करना चाहिये। इसके अनन्तर बैठकर अथवा खड़े होकर एक हजार या पाँच सौ अथवा एक सौ आठ बार प्रणवके साथ गायत्री-जप नियमपूर्वक करना चाहिये। इसके अनन्तर देवताओं, ऋषियों तथा पितरोंके निमित्त तर्पण करनेकी विधि बतायी गयी है, इसके साथ ही यह भी कहा गया कि पवित्रात्मा द्विजको ब्रह्मयज्ञ, देवयज्ञ, मनुष्ययज्ञ, भूतयज्ञ तथा पितृयज्ञसंज्ञक पंचमहायज्ञोंका सम्पादन करना चाहिये। २६वें अध्यायमें विस्तारपूर्वक इसका वर्णन प्राप्त है।

२७वें अध्यायमें शिवलिङ्गके अर्चनकी विधि प्राप्त है। त्रिविध—जल, भस्म एवं मन्त्रसे स्नानकर शुद्ध स्फटिकतुल्य वर्णवाले सभी आभूषणोंसे अलंकृत शिवका ध्यान करना चाहिये। परमकल्याणप्रद **'नमः शिवाय'** सूत्रमें समस्त वेद तथा मन्त्र सूक्ष्मरूपमें विद्यमान रहते हैं। जिस प्रकार वटके बीजमें विशाल वट-वृक्षका भाव उपस्थित रहता है, उसी प्रकार इस पवित्र सूत्रमें महान् ब्रह्म सूक्ष्मरूपसे साक्षात् विराजमान हैं। अतः पूजनमें इस मन्त्रका प्रयोग करना चाहिये।

भगवान् शंकरको पाद्य, अर्घ्य, आचमन एवं स्नान तथा अभिषेक आदि कराकर वस्त्र, यज्ञोपवीत, आचमन, गन्ध, पुष्प, धूप, दीप, नैवेद्य, सुगन्धित जल पुनः आचमन, रत्नजटित मुकुट, सुन्दर छत्र, आभूषण तथा ताम्बूल आदि उपचार प्रणवयुक्त मन्त्रसे अर्पित करना चाहिये। इसके बाद शिवलिङ्गमें महादेवका ध्यान करते हुए विधिपूर्वक स्तोत्रपाठ, नमस्कार, नीराजन, पुष्पांजलि अर्पितकर प्रदक्षिणा एवं साष्टांग प्रणाम करना चाहिये। इसके अनन्तर 'देवाधिदेव शिव मुझमें समाहित हैं'—ऐसी भावना करे।

## भगवान् महेश्वरके आभ्यन्तर पूजनका स्वरूप

महेश्वर ध्येय हैं, उनका चिन्तन ही ध्यान है, मोक्ष ही जीवनका प्रयोजन है—इन तथ्योंको भलीभाँति जाननेवाला ही शिवको प्राप्त कर सकता है—'**ध्येयो महेश्वरो ध्यानं चिन्तनं निर्वृतिः फलम्। प्रधानपुरुषेशानं याथातथ्यं प्रपद्यते॥**' (श्रीलिङ्गमहापुराण पू० २८।६) भगवान् शंकर जगत्के परम कारण, विश्वात्मा तथा विश्वरूप कहे गये हैं। ब्रह्म अर्थात् रुद्रका पर्याय आनन्द है, इस सम्पूर्ण जगत्को ब्रह्म अर्थात् शिवसे व्याप्त समझकर उन्हींका ध्यान तथा चिन्तन करना चाहिये। जिस पुरुषके लिये कुछ भी करनेके लिये शेष नहीं है, उस परम संतुष्ट पुरुषकी चिन्ता ब्राह्मी चिन्ता है, इसमें सन्देह नहीं है। इस प्रकार आभ्यन्तर पूजन करनेवाले पुरुष नमस्कार आदिके द्वारा सदा पूजनीय हैं, इनकी कभी निन्दा नहीं करनी चाहिये। वर्णाश्रममें रहनेवाले पुरुषोंको चाहिये कि वे वर्णाश्रमसे अतीत ब्रह्मवेत्ताओंकी सदा सेवा करें तथा उन्हें नमस्कार करें।

## देवदारुवनका वृत्तान्त एवं अतिथि-सेवाका माहात्म्य

सनत्कुमारजीके यह पूछनेपर कि ऊर्ध्वरेता दिगम्बर भगवान् शिव विकृतरूप धारण करके दारुक वनमें क्यों गये? और उनके साथ वहाँ क्या हुआ? शिलादपुत्र नन्दिकेश्वरने यह उत्तर दिया—एक बार घने देवदारुवनमें देवाधिदेव रुद्रकी प्रसन्नताके लिये अपने स्त्री-पुत्रादिसहित पंचाग्निका सेवन करते हुए मुनिगण कठोर तप कर रहे थे। उनके तपसे प्रसन्न भगवान् रुद्र उन मुनियोंके श्रद्धाभावकी परीक्षा करनेके लिये और साथ ही प्रवृत्ति ज्ञानसे युक्त चित्तवाले उन देवदारुनिवासी मुनियोंमें निवृत्ति-लक्षण तथा ज्ञान स्थापित करनेके निमित्त लीलापूर्वक विकृतरूप धारण करके दारुवनमें पहुँचे।

अत्यन्त सुन्दर रूपवाले भगवान् शिवकी मन्द मुसकान तथा भ्रूविलासको देखकर उस वनकी नारियोंमें कामभावना जाग्रत् हो गयी तथा वे स्वेच्छाचारितापूर्ण व्यवहार प्रदर्शित करने लगीं। उन स्त्रियोंका हाव-भाव और दिगम्बरवेषधारी शिवको उस अवस्थामें देखकर वे विप्र मुनीश्वर शंकरजीके प्रति अत्यन्त कठोर वचन कहने लगे। शिवजीकी मायासे मोहित होनेके कारण वे मुनिगण भगवान् शंकरको नहीं पहचान पाये; फिर भगवान् शिव भी वहाँसे अन्तर्धान हो गये, तत्पश्चात् व्याकुल चित्तवाले वे मुनिगण ब्रह्माजीके पास पहुँचे और वहाँका सारा वृत्तान्त उन्हें कह सुनाया। ब्रह्माजीने क्षणभरमें सम्पूर्ण वृत्तान्त जानकर मन-ही-मन शिवजीको प्रणाम करके उन मुनियोंसे कहा—हे विप्रो! सर्वोत्तम निधि प्राप्त करके भी तुम अभागोंने उसे गवाँ दिया। उस दारुवनमें जिस विकृत आकारवाले पुरुषको आपने देखा था, वे साक्षात् परमेश्वर शिव ही थे।

ब्रह्माजीने पुनः कहा—गृहस्थोंको अतिथियोंकी निन्दा कभी नहीं करनी चाहिये। वे अतिथि विकृतरूपवाले, सुन्दररूपवाले, मलिन तथा मूर्ख—चाहे जैसे भी हों, उनका सत्कार करना चाहिये। भवसागरसे पार होने तथा आत्मशुद्धिके लिये अतिथि-पूजाको छोड़कर गृहस्थों तथा श्रेष्ठ द्विजोंके लिये लोकमें अन्य कोई भी उपाय नहीं है। पूर्वकालमें द्विजोंमें अग्रणी सुदर्शनमुनिने अतिथि-पूजाके प्रभावसे साक्षात् कालमृत्युको भी जीत लिया था।* इस २९वें अध्यायमें सुदर्शनमुनिका दृष्टान्त विस्तारसे लिखा गया है। इसके अनन्तर विप्रगणोंके जिज्ञासा करनेपर संन्यास-धर्मका भी वर्णन पितामह ब्रह्माद्वारा किया गया।

अन्तमें ब्रह्माजीने निष्कर्षरूपमें मुनियोंसे कहा कि शिवजीमें भक्ति रखनेवाला प्राणी शीघ्र ही मुक्ति प्राप्त कर लेता है। महान् आत्मा श्वेतमुनिने महादेवकी भक्तिसे ही मृत्युको भी जीत लिया था। अतः परमेश्वर शिवजीके प्रति आपलोग भी भक्तिपरायण हों।

## श्वेतमुनिका आख्यान

ऋषिगणोंके पूछनेपर ब्रह्माजीने कहा—समाप्त आयुवाले श्वेत नामक एक मुनि गिरिकी एक गुफामें शिवाराधनमें रत थे। उन्हें ले जानेके लिये महातेजस्वी काल मुनिके पास पहुँचा और श्वेतमुनिसे बोला कि तुम्हारी आयु समाप्त हो चुकी है, अतः तुम्हें ले जाने हेतु मैं यहाँ आया हूँ। इसके साथ ही उस महाकालने कुपित होकर सिंहके सदृश घोर गर्जना करते हुए कालपाशके द्वारा मुनिको बाँध दिया और पुनः उनसे कहा—तुम मेरे द्वारा बाँध दिये गये हो, तुम्हारा महेश्वर रुद्र जो इस लिङ्गमें स्थित है, वह तो निश्चेष्ट है तो फिर तुम उस महेश्वरकी पूजा क्यों करते हो? उसी क्षण भगवान् शंकर अपने नन्दी आदि गणेश्वरोंसहित शिवलिङ्गसे साक्षात् प्रकट हो गये। शिवजीके देखते ही उसी क्षण भयके कारण कालके प्राण निकल गये और वह वहीं गिर पड़ा। मृतप्राय उस कालको शिवजीने अपने कृपापूर्ण अवलोकनसे पुनः जीवन प्रदान कर दिया। सभी देवगण तथा मुनिवृन्द उमा-महेश्वरको प्रणाम करते हुए जय-जयकार करने लगे तथा नभमण्डलसे पुष्प-वर्षा होने लगी।

ब्रह्माजी पुनः कहते हैं—हे द्विजो! सभीको मोक्ष तथा भोग प्रदान करनेवाले मृत्युंजय महादेवकी भक्तिपूर्वक पूजा

---

* गृहस्थैश्च न निन्द्यास्तु सदा ह्यतिथयो द्विजाः। विरूपाश्च सुरूपाश्च मलिनाश्चाप्यपण्डिताः॥
सुदर्शनेन मुनिना कालमृत्युरपि स्वयम्। पुरा भूमौ द्विजाग्र्येण जितो ह्यतिथिपूजया॥ (श्रीलिङ्गमहापुराण पू० २९। ४३-४४)

करनी चाहिये। शिवकी यह शैवी भक्ति धर्म, अर्थ, काम, मोक्ष तथा सभी सिद्धियाँ प्रदान करनेवाली है एवं मृत्युसे विजय दिलानेवाली है।

सनत्कुमारके यह पूछनेपर कि देवदारुवनके निवासी मुनिगण किस प्रकार उन महादेवकी शरणको प्राप्त हुए, इसके उत्तरमें ब्रह्माने भगवान् शंकरकी प्रसन्नताके लिये शिवलिङ्गके निर्माण तथा उसकी सविधि पूजाका विधान प्रस्तुत किया तथा साथ ही मुनिगणोंसे यह कहा कि तुमलोग अपने पुत्रों तथा बन्धु-बान्धवोंसहित एकाग्रचित्त होकर महादेवजीका पूजन करो तथा शूलपाणिकी शरणमें जाओ तभी देवेश शिवका दर्शन प्राप्त कर सकोगे, जिनके दर्शनसे ही समस्त अज्ञान तथा अधर्म नष्ट हो जाता है।

तत्पश्चात् ब्रह्माजीकी प्रदक्षिणा करके वे वनवासी मुनि देवदारुवनके लिये प्रस्थान कर गये और जैसा ब्रह्माजीने कहा था, तदनुसार वे स्त्रियों, पुत्रों तथा बन्धु-बान्धवोंसहित एकाग्रचित्त होकर महादेवजीका पूजन करके उनकी स्तुति करने लगे। उनकी स्तुतिसे प्रसन्न होकर प्रभु शिवने अपना त्रिनेत्ररूप दिखानेके लिये उन्हें दिव्य दृष्टि प्रदान की। देवदारुवनमें निवास करनेवाले उन मुनियोंने प्राप्त दिव्यदृष्टिसे त्रिनेत्र देवाधिदेव शिवका दर्शन प्राप्त किया तथा पुनः उनकी स्तुति करने लगे। ३२वें अध्यायमें मुनियोंद्वारा की गयी शिवस्तुति स्तोत्ररूपमें वर्णित है।

उन मुनियोंके द्वारा की गयी स्तुतिसे प्रसन्न होकर भगवान् महेश्वरने कहा कि जो इस स्तुतिको पढ़ेगा अथवा सुनेगा, वह मेरे गणोंमें मुख्यस्थान प्राप्त करेगा। इसके बाद भक्तोंके हितार्थ भगवान्ने शुभ उपदेश प्रदान किया और कहा—इस जगत्में समस्त स्त्रीलिङ्ग-समुदाय मेरे शरीरसे उत्पन्न प्रकृतिदेवीका ही स्वरूप है, इसी प्रकार सभी पुल्लिंग-समुदाय मेरी देहसे उत्पन्न पुरुषका स्वरूप है। यह सृष्टि मुझसे प्रादुर्भूत 'पुरुष-प्रकृति' (नर-नारी) इन्हीं दोनोंसे हुई है—'**स्त्रीलिङ्गमखिलं देवी प्रकृतिर्मम देहजा॥ पुल्लिङ्गं पुरुषो विप्रा मम देहसमुद्भवः। उभाभ्यामेव वै सृष्टिर्मम विप्रा न संशयः॥**' (श्रीलिङ्गमहापुराण पू० ३३। ३-४) अतः सभी शिवरूप हैं। अतएव किसीकी भी निन्दा न करें। महादेवकी भक्तिमें तत्पर जो व्यक्ति मन, वाणी तथा शरीरसे संयत होकर यथोक्त रीतिसे भगवान् शंकरकी पूजा-आराधना करते हैं, वे रुद्रलोकको प्राप्त होते हैं तथा उनका पुनर्जन्म नहीं होता है। यह सब सुनकर उन मुनियोंका चित्त सांसारिक लोभ तथा मोहसे रहित हो गया और उन्होंने शंकरजीके चरणोंपर सिर रखकर प्रणाम किया और सविधि पूजा करके वे सुन्दर स्वरोंसे महादेवजीका पूजा-गान करने लगे।

३४वें अध्यायमें भगवान् शिवद्वारा भस्मधारण, भस्मस्नान और शिवयोगियोंकी महिमाका प्रतिपादन किया गया है तथा इसके आगे विष्णुभक्त राजा क्षुप एवं शिवभक्त दधीचिमुनिके परस्पर संवादका वर्णन है।

## नन्दीके जन्मका वृत्तान्त

लिङ्गपुराणके ३७वें अध्यायमें मुनि सनत्कुमारने नन्दीश्वरजीसे पूछा कि आपको पार्वतीपति महादेवका सांनिध्य कैसे प्राप्त हुआ? इसपर नन्दीश्वरने उत्तर दिया—मेरे पिता शिलादको एक बार सन्तानकी कामना उत्पन्न हुई, उन्होंने अन्धे होनेपर भी इसके लिये दीर्घकालतक कठोर तपस्या की। उनकी तपस्यासे प्रसन्न होकर वज्रधारी इन्द्र प्रकट हुए। शिलादने कहा—हे सुव्रत! मैं अयोनिज तथा अमर पुत्र चाहता हूँ। इन्द्र बोले कि अयोनिज तथा मृत्युसे हीन पुत्र तो तुम्हें भगवान् ब्रह्मा भी नहीं दे सकते; क्योंकि मरणहीन तो कोई भी नहीं है। ब्रह्माकी भी आयु दो परार्धके बराबर कही गयी है। मैं तुम्हें योनिज तथा मरणधर्मा पुत्रका वर दे सकता हूँ। यदि देवेश्वर भगवान् रुद्र प्रसन्न हो जायँ तो आपके लिये मृत्युरहित एवं अयोनिज पुत्र दुर्लभ नहीं है। मैं (इन्द्र), विष्णु तथा ब्रह्मा भी मृत्युहीन तथा अयोनिज पुत्र देनेमें असमर्थ हैं। केवल शिवकी कृपासे ही अयोनिज पुत्र प्राप्त हो सकता है। विष्णु तथा ब्रह्मा भी उन्हींसे प्रकट हैं और उन्हींकी आज्ञासे सृष्टि, पालन तथा युगधर्मोंका प्रवर्तन करते हैं।

## युगधर्मका वर्णन

इसपर शिलादने देवराज इन्द्रसे कहा—भगवान् पद्मयोनिने युगधर्म किस प्रकार कल्पित किये? इस विषयमें मुझे बतानेकी कृपा करें। शिलादका वचन सुनकर इन्द्रने युगधर्मोंका विस्तारसे वर्णन करना प्रारम्भ किया, जो

लिङ्गपुराणके ३९वें अध्यायमें प्रस्तुत हैं।

सत्ययुगमें प्रजाएँ समान आयु, सुख तथा रूपवाली होती हैं, उनमें परस्पर द्वेष, द्वन्द्व तथा अवसाद नहीं रहता; अपितु वे एक-दूसरेसे प्रेम करती हैं। इस युगमें वे प्रजाएँ निष्काम कर्मोंमें प्रवृत्त रहनेवाली तथा सदा प्रसन्न रहनेवाली होती हैं। इस समय वर्णाश्रमव्यवस्था अक्षुण्ण रहती है तथा प्रजामें वर्णसंकर दोष विद्यमान नहीं रहता।

इसी प्रकार त्रेतायुगमें यज्ञ-अनुष्ठान आदि होते हैं तथा सभीकी व्रतोंमें निष्ठा रहती है तथा कोई भी मनुष्य पशुयज्ञ नहीं करता। उस समय लोग हिंसा न करनेवालेकी प्रशंसा करते हैं।

द्वापरमें लोगोंमें मन, वचन, कर्मसे बुद्धिभेद उत्पन्न होते हैं। कष्टपूर्वक कृषिकार्य भी सम्पन्न होते हैं। सभी लोगोंमें लोभ, वाणिज्यकर्ममें विवाद तथा चित्त-कालुष्यके कारण यथार्थ वस्तुओंके प्रति सन्देह उत्पन्न होने लगता है। द्वापरमें व्यासजीके द्वारा एक वेद चार भागोंमें विभक्त किया जाता है। द्वापरमें रजोगुण तथा तमोगुणसे युक्त—इस प्रकारकी वृत्ति कही गयी है।

सत्ययुगमें एकमात्र धर्म ही सर्वत्र रहता है, वह त्रेतामें प्रेरणासे प्रवृत्त होता है, वही धर्म द्वापरमें व्याकुल होकर स्थित रहता है तथा फिर कलियुगमें नष्ट हो जाता है।

## कलियुगके धर्मोंका वर्णन

कलियुगका वर्णन करते हुए इन्द्र शिलादसे कहते हैं—कलियुगमें लोग वेदोंकी प्रामाणिकता स्वीकार नहीं करेंगे तथा अधर्मका आचरण करेंगे। प्रजाएँ मिथ्याभाषण करेंगी, लोभपरायण होंगी तथा मलिन आचार-विचारवाली होंगी। द्विजातिगण न तो वेदोंका अध्ययन करेंगे और न यज्ञ-अनुष्ठान ही करेंगे। ब्राह्मणलोग शूद्रोंको मन्त्रोपदेश देंगे तथा उनके साथ शयन, आसन तथा भोजन आदिका व्यवहार करके उनसे सम्बन्ध बनायेंगे। प्रजाओंमें भ्रूणहत्याकी प्रवृत्ति व्याप्त रहेगी। शूद्रलोग ब्राह्मणोंका आचरण करेंगे तथा ब्राह्मणलोग शूद्रोंका आचरण करेंगे, चोर राजाओंके तुल्य व्यवहार करेंगे और राजा लोग चोरों-जैसा व्यवहार करेंगे। स्त्रियाँ पातिव्रत्य धर्मका पालन नहीं करेंगी और व्यभिचारिणी स्त्रियोंका बाहुल्य होगा। मनुष्योंमें वर्ण तथा आश्रमसम्बन्धी समस्त आचरण समाप्त हो जायगा। शूद्र ज्ञानी बनकर ब्राह्मणोंसे वन्दित होंगे। ब्राह्मण आजीविकाके लिये शूद्रोंपर निर्भर रहेंगे। ब्राह्मण शूद्रोंकी पूजा करेंगे और उनकी सेवा करेंगे। उस समय विप्रगण अपने तपों तथा यज्ञोंके फलोंका विक्रय करेंगे। कलियुगमें बहुत लोग संन्यासीका रूप धारण कर लेंगे। ब्राह्मण वेदविद्या तथा वैदिक कर्मोंकी निन्दा करेंगे। उस कलियुगमें हिंसक पशुओंकी प्रबलता तथा गायोंका ह्रास होगा और उत्तम साधुओंका अभाव हो जायगा। शूद्रगण गेरुआ वस्त्र तथा रुद्राक्ष धारणकर मुण्डित सिरवाले होकर यतियोंके धर्मका आचरण करेंगे। लोग दूसरोंके धर्मका हरण करनेवाले, परस्त्रीगमन करनेवाले, कामी, दुरात्मा, अधम, दुःसाहसी, उद्योगरहित, लज्जारहित तथा सोलह वर्षकी परमायुवाले होंगे। संन्यासी शास्त्र-ज्ञानसे रहित होंगे। अन्य पाखण्डीलोग वर्णाश्रमधर्मके प्रतिकूल आचरण करेंगे। धर्म तथा अर्थके पण्डित बनकर शूद्रलोग वेदोंका अध्ययन करेंगे तथा अविधिपूर्वक अश्वमेधयज्ञका अनुष्ठान करेंगे।

ऐसा कहा गया है कि कलियुगमें अधर्मके प्रति अत्यन्त आसक्ति होनेके कारण लोगोंका आचरण तमोगुण-प्रधान होगा। उस समय अल्पकालके धर्माचरणसे ही मनुष्य सिद्धिको प्राप्त होंगे। कलियुगमें जो श्रेष्ठ ब्राह्मण द्वेषरहित होकर वेदों तथा स्मृतियोंमें प्रतिपादित धर्मोंका आचरण करेंगे, वे धन्य होंगे।

कालधर्मके अनुसार कलियुगके बाद सत्ययुग प्रवृत्त हो जाता है। उस सत्ययुगके प्रवृत्त होनेपर कलियुगकी बची हुई प्रजाओंमें सत्ययुगके आचार-विचार उत्पन्न हो जाते हैं। वर्णाश्रमके आचारवाला जो श्रौत तथा स्मार्त दो प्रकारका धर्म होता है, उस धर्मको उनलोगोंके लिये सप्तर्षि एवं सप्तसिद्ध लोग उपदेश करते हैं। इस प्रकार उनलोगोंके कर्मनिष्ठ हो जानेपर प्रजाएँ बढ़ने लगती हैं। इसकी विस्तृत प्रस्तुति ४०वें अध्यायमें की गयी है।

४१वें अध्यायके अन्तर्गत विभिन्न कल्पोंमें त्रिदेवोंका परस्पर प्राकट्य वर्णित है तथा ब्रह्माजीद्वारा महेश्वरकी भव, शर्व, रुद्र, भीम आदि नामोंसे नामाष्टक स्तुति (स्तोत्र)-का पाठ हुआ है और फलश्रुतिमें बताया गया है

कि जो इस नामाष्टक स्तोत्रका पाठ करता है, वह एक वर्षमें ही अष्टमूर्ति शिवका सायुज्य प्राप्त करता है।* इसके साथ ही आगे भगवती उमाके द्वारा लक्ष्मी, दुर्गा तथा सरस्वती आदि देवियोंके सृजनकी कथा प्रस्तुत है।

## भगवान् महेश्वरका नन्दीरूपमें प्राकट्य

इन्द्रद्वारा शिलादको यह कहनेपर कि 'अयोनिज तथा मृत्युरहित पुत्र सर्वथा दुर्लभ है, विष्णु तथा ब्रह्मा भी मृत्युहीन तथा अयोनिज पुत्र देनेमें असमर्थ हैं, केवल भगवान् रुद्र ही प्रसन्न होकर ऐसा पुत्र प्रदान कर सकते हैं'—शिलाद भगवान् शंकरकी आराधनामें संलग्न होते हुए कठोर तप करने लगे। उनकी तपस्यासे सन्तुष्ट होकर भगवान् शंकरने शिलादको अयोनिज तथा मृत्युहीन पुत्रका वरदान देते हुए कहा कि पूर्वकालमें देवताओंसहित ब्रह्माजीने मेरे अवतार लेनेके लिये तपस्याके द्वारा मेरी आराधना की थी, अतः नन्दी नामसे तुम्हारे अयोनिज पुत्रके रूपमें मैं स्वयं जन्म लूँगा। कुछ ही समयमें भगवान् रुद्र शिलादमुनिके अयोनिज पुत्ररूपमें वहाँ प्रकट हो गये। सब तरफ प्रसन्नताकी लहर फैल गयी। बाल शिशुको देखकर इन्द्र, सभी मुनीश्वर तथा ब्रह्मा आदि स्तुति करने लगे। शिलाद भी शिवरूप अयोनिज पुत्रकी स्तुति करते हुए कहने लगे—हे सुरेश्वर! आपने मुझे आनन्दित किया, अतः आप नन्दी नामसे विख्यात होंगे। इस प्रकार अत्यन्त आदरपूर्वक उन्हें प्रणामकर शिलादमुनि अपने भाग्यको सराहते हुए कहने लगे कि सम्पूर्ण जगत्में कौन मनुष्य, देवता अथवा दानव मेरे समान है; क्योंकि मेरे हितार्थ ये नन्दी मेरी यज्ञभूमिमें प्रादुर्भूत हुए हैं, यह कथा ४२वें अध्यायमें प्रस्तुत है।

## महेश्वर शिव-पार्वतीद्वारा नन्दिकेश्वरको अपने पुत्ररूपमें अमर होनेका वरदान

४३वें अध्यायमें नन्दिकेश्वर स्वयं अपने आगेकी बातें बताते हुए कहते हैं—मेरे पिता शिलाद मुझे अपनी कुटीमें ले गये, जहाँ मेरे जातकर्म आदि संस्कार सम्पन्नकर मुझे वेद-वेदांगोंकी शिक्षा प्रदान की। मेरे सात वर्ष पूर्ण होनेपर मित्रावरुण नामवाले दो मुनि मेरे आश्रममें पधारे। उन्होंने कहा कि यह नन्दी ज्ञानमें पारंगत होते हुए भी अल्पायु है। इसकी आयु आजसे मात्र एक वर्षकी है। मेरे पिता शिलाद यह सुनकर व्याकुल हो गये। वे उमापति महादेवको प्रसन्न करनेके लिये अनुष्ठान करने लगे, मैं भी रुद्रजपमें संलग्न हो गया। मेरे अनुष्ठानसे प्रसन्न होकर महादेव प्रकट हुए तथा अपने करकमलोंसे मेरा स्पर्श किया एवं मुझे वरदान देते हुए बोले—तुम मेरे इष्ट बनकर सदा मेरे साथ विराजमान रहोगे तथा मेरे सदृश बलशाली और महान् तेजस्वी होओगे। यह कहकर उन्होंने शतदलकमलसे निर्मित अपनी माला उतारकर मेरे कण्ठमें डाल दी। मैं तीन नेत्रोंवाले तथा दस भुजाओंवाले शंकरके समान हो गया। इसके पश्चात् भगवती उमाने अपने पति शिवसे प्रसन्नचित्तसे कहा—हे देवेश! नन्दिकेश्वर मेरा पुत्र है, अतः आप इसे सभी लोकोंका स्वामित्व तथा गणेशत्व प्रदान करनेकी कृपा कीजिये।

## शिवद्वारा नन्दिकेश्वरको गणोंका अधिपति बनाना

इसके पश्चात् भगवान् वृषभध्वजने अपने गणोंका स्मरण किया। उनके स्मरण करते ही महान् शक्तिसे युक्त सभी गणेश्वर वहाँ उपस्थित होकर महादेव तथा पार्वतीको प्रणाम करते हुए यह वचन बोले—हे वृषभध्वज! आपने हमलोगोंका स्मरण किसलिये किया है; आदेश दीजिये। भगवान् शंकरने गणेश्वरोंसे कहा—यह नन्दी हमारा पुत्र है और सभीका ईश्वर है, अतः मेरे आदेशसे तुम सभी लोग इन्हें अपना स्वामी तथा नायक मानकर इन महायोगपतिका अभिषेक करो। भगवान् शिवका यह आदेश प्राप्तकर सभी गणेश्वरोंने उत्साहपूर्वक अभिषेककी तैयारी प्रारम्भ कर

---

* नमस्ते भगवन् रुद्र भास्करामिततेजसे। नमो भवाय देवाय रसायाम्बुमयाय ते॥
शर्वाय क्षितिरूपाय सदा सुरभिणे नमः। ईशाय वायवे तुभ्यं संस्पर्शाय नमो नमः॥
पशूनां पतये चैव पावकायातितेजसे। भीमाय व्योमरूपाय शब्दमात्राय ते नमः॥
महादेवाय सोमाय अमृताय नमोऽस्तु ते। उग्राय यजमानाय नमस्ते कर्मयोगिने॥
यः पठेच्छृणुयाद्वापि पैतामहमिमं स्तवम्। रुद्राय कथितं विप्रान् श्रावयेद्वा समाहितः॥
अष्टमूर्तेस्तु सायुज्यं वर्षादेकादवाप्नुयात्।
(श्रीलिङ्गमहापुराण पू० ४१। २९—३३ १/२)

दी। भगवान् परमेश्वरने समस्त संस्कार-विधि सम्पन्न करानेके लिये ब्रह्माको आदेश दिया। प्रभुका आदेश पाते ही ब्रह्माने ध्यानपूर्वक सम्पूर्ण अभिषेक सम्पन्न कराया तथा स्वयं भी पूजन करके उनका अभिषेक किया। इसके बाद शिवके आदेशसे विष्णुने, इन्द्रने और लोकपालोंने गणेन्द्रका विधिपूर्वक अभिषेक किया। लोकपालोंके बाद गणेश्वरों, देवताओं तथा असुरोंने विधिपूर्वक अभिषेक किया। इस प्रकार ब्रह्मासहित सभी देवताओंद्वारा उनका अभिषेक तथा स्तवन हो जानेके बाद परमेष्ठीकी आज्ञासे मरुतोंकी पुत्री सुयशा नामकी कन्यासे उन्होंने विवाह किया। भगवती महालक्ष्मीने मुकुट आदि सुन्दर आभूषणोंसे उन्हें अलंकृत किया।

नन्दिकेश्वर कहते हैं कि मुझको परिवारसहित लेकर भगवान् महेश्वर देवीके साथ वृषभपर आरूढ़ हो चल पड़े। तदनन्तर मुनियों, देवर्षियों आदि जनोंने नन्दीसे शिवदीक्षा ग्रहण की और वे सब शिवभक्त हो गये, अतः सभीको भगवान् शिवकी पूजा तथा '**नमः शिवाय**'का जप करना चाहिये। इसका विस्तृत वर्णन ४४वें अध्यायमें प्राप्त है।

## भगवान् रुद्रके विराट् स्वरूप तथा सप्तलोकोंका वर्णन

ऋषिगण सूतजीसे कहते हैं कि आपने शंकरजीके विषयमें तो सब कुछ बता दिया, अब आप रुद्रके सर्वात्मभाव तथा स्वरूपको बतानेकी कृपा कीजिये। सूतजी कहते हैं—हे ऋषियो! भूः, भुवः, स्वः, महः, जनः, तपः, सत्यम्—ये सात लोक, पाताल, करोड़ों नरक, सागर, तारागण, ग्रहगण, चन्द्र, सूर्य, ध्रुव, सप्तर्षिगण तथा अन्य सभीके शिव आत्मस्वरूप हैं। वे सर्वात्मा शिव सभीमें समष्टि रूपसे स्थित हैं। पृथ्वी, अन्तरिक्ष एवं ये सात लोक अण्डसे प्रादुर्भूत हुए हैं, उनके नीचे महातल आदि सात तल हैं, उनके भी नीचे क्रमसे नरक स्थित हैं। इन सबका विस्तृत वर्णन ४५वें अध्यायमें किया गया है।

## सप्तद्वीपों तथा सात समुद्रोंका वर्णन एवं भगवान् शिवकी सर्वव्यापकता

सूतजी कहते हैं कि पृथ्वी सात द्वीपोंसे युक्त है। नदियों तथा पर्वतोंसे भरी पड़ी है और सात समुद्रोंसे अलंकृत है। इन समस्त द्वीपोंमें उमासहित भगवान् शिव अनेक प्रकारके वेश धारण करके निवास करते हैं। क्षीरसागर अमृतके समान है, जिसमें भगवान् विष्णु शिवज्ञानका चिन्तन करते हुए योगनिद्राके साथ सदा शयन करते हैं। भगवान् शिवकी कृपासे उन्हीं विष्णुके द्वारा सम्पूर्ण जगत्का सृजन, धारण तथा रक्षण किया जाता है।

इसके अनन्तर सूतजी स्वायम्भुव मन्वन्तरसे प्रारम्भ करके भूत तथा भविष्यकालके सभी राजाओंका वर्णन करते हैं, जिसका विस्तार ४६वें अध्यायमें किया गया है। स्वायम्भुव मनुके पौत्र प्रियव्रतके दस वीर पुत्र हुए, जिनमें आग्नीध्र ज्येष्ठ पुत्र था, जिसे जम्बूद्वीपके राजाके रूपमें अभिषिक्त किया गया। वह महान् शिवभक्त, तपस्वी तथा शिवपूजनमें रत रहनेवाला, ऐश्वर्यसम्पन्न, अनेक गणोंका स्वामी एवं बुद्धिमान् था। उसके प्रजापतिके समान नौ पुत्र हुए, वे सभी शिवभक्त तथा शिवपरायण थे। उनमें ज्येष्ठ पुत्र नाभि हुआ। नाभिने मरुदेवीसे ऋषभ नामक पुत्रको उत्पन्न किया। ऋषभसे परम पराक्रमी भरत उत्पन्न हुए, जो उनके सौ पुत्रोंमें सबसे बड़े थे। ऋषभने भरतका राज्याभिषेक करके ज्ञान, वैराग्यका आश्रय लेकर वनमें प्रवेश किया तथा शिवका परमपद प्राप्त किया। उन्होंने हिमालयपर्वतके दक्षिणमें स्थित वर्ष भरतको प्रदान किया था, इसीलिये इसका नाम भारतवर्ष पड़ा। भरतने भी अपने पुत्र सुमतिको राज्य प्रदानकर वनकी ओर प्रस्थान किया।

## मेरुपर्वत तथा अमरावतीपुरीका वर्णन

सूतजी कहते हैं—इस द्वीपके मध्यमें मेरु नामक महान् पर्वत है, जो अनेक प्रकारके रत्नोंसे पूर्ण शिखरोंसे युक्त है। इस महान् पर्वतका आयाम एक लाख योजन है, इसके पूर्वभागमें अमरावती (इन्द्रपुरी) है, जो अनेक प्रकारके महलोंसे युक्त तथा अनेक देवताओंसे भरी हुई है। इस पुरीसे यह सुन्दर पर्वत और भी सुशोभित होता है। यह पर्वत ब्रह्मा, विष्णु, महेश तथा अन्य देवताओंका निवास-स्थान है। विशाल भुजाओंवाले तथा चन्द्र-सूर्य-अग्निरूप नेत्रोंवाले शिव उसमें मणिमय सिंहासनपर भगवती पार्वती तथा कार्तिकेयके साथ विराजमान रहते हैं।

इस पर्वतके चारों ओर जम्बू नामक नदी प्रवाहित होती है, इसके दक्षिणभागमें अत्यन्त सुन्दर, अति विस्तृत तथा सभी कालोंमें फल प्रदान करनेवाले जम्बूवृक्ष हैं। इनका विस्तृत वर्णन ४८वें अध्यायमें प्राप्त है।

इसके बाद आगे जम्बूद्वीप, वहाँके कुल पर्वतों, नदियों, वनों तथा वहाँ रहनेवाले लोगोंका वर्णन ४९वें अध्यायमें विस्तारपूर्वक किया गया है।

५१वें अध्यायमें दिव्य भूतवनका वर्णन है। यह वन अनेक भूतगणोंके निवासस्थानोंसे युक्त है, जो महामणियोंसे विभूषित भगवान् शंकरका कान्तिमान् निवास-स्थान है, वहाँ ऋषि, देवता, गन्धर्व, ब्रह्मा आदि सबलोग शंकरकी पूजा करते हैं। यह दो भागोंमें बँटा हुआ तथा शंखके समान कान्तिमान् प्रतीत होता है।

कैलास यक्षोंके राजा कुबेरका निवासस्थान है, वहाँ देवाधिदेव शिवका विशाल भवन है। शिवजी उस भवनमें उमा तथा अपने गणोंके साथ सदा विराजमान रहते हैं। वहाँ कुबेरके सुन्दर शिखरपर जलसे भरी हुई मन्दाकिनी नामक नदी है। नदीके पश्चिमीतटपर रुद्रपुरी नामक नगरी है, वहाँ भी शिवजी अनेक रूप धारण करके उमा तथा गणोंके साथ क्रीडा करते हैं।

५२वें अध्यायमें विभिन्न द्वीपोंकी नदियोंका वर्णन तथा विभिन्न वर्षोंमें रहनेवाले लोगोंका वर्णन किया गया है।

इसके अनन्तर ५३वें अध्यायमें महापर्वतों, ऊर्ध्वलोकों तथा नरकोंका वर्णन प्राप्त है। इसके साथ ही सदाशिवकी सर्वव्यापकता तथा यक्षरूप शिव और भगवती उमाका माहात्म्य वर्णित है। सूतजी कहते हैं—यक्षरूपी शिवको देखकर तथा उनके समीप जाकर इन्द्रसहित अग्नि आदि देवता शक्तिहीन हो गये। अग्निदेव उस यक्षके सामने तिनका भी नहीं जला सके। पवन उस तृणको उड़ानेमें समर्थ नहीं हुए। इसी प्रकार अन्य समस्त देवतागण भी अपना प्रभाव प्रदर्शित करनेमें समर्थ नहीं हो सके।

तदनन्तर यक्ष अदृश्य हो गये। उसी समय वहाँ भगवती उमा प्रकट हो गयीं। इन्द्र आदि देवताओंने भगवती उमासे पूछा कि यह यक्षदेहधारी कौन है? उमाने उत्तर दिया कि ये अगोचर हैं। मैं पूर्वकालमें इन यक्षरूप परमपुरुषकी आज्ञाके अधीन रहनेवाली प्रकृति थी, तब इन्द्रसहित देवताओंने उन यक्षरूप शिवको तथा सिंहगामिनी उमाको प्रणाम किया। उन्हीं अज (शिव)-के नियोगसे ब्रह्मा उत्पन्न हुए। उन ब्रह्मासे अण्ड उत्पन्न हुआ और अण्डसे ज्योतिर्गणोंसहित समस्त विश्व उत्पन्न हुआ, इस प्रकार सब कुछ शिवात्मक है।

इसके अनन्तर सूतजी लोकपालोंकी पुरियोंका वर्णन करते हुए कहते हैं कि मेरुके पूर्वमें मानसपर्वतपर महेन्द्रकी पुरी स्थित है, दक्षिणमें सूर्यपुत्र यमकी, पश्चिममें वरुणकी और उत्तरमें सोमकी विशाल पुरी है। उनमें दिग्पाल रहते हैं। इन पुरियोंका नाम क्रमसे अमरावती, संयमनी, सुखा तथा विभा है। ५४वें अध्यायमें लोकपालोंकी इन पुरियोंका तथा इनपर सूर्यकी स्थिति और उसकी गतिसे होनेवाले अयन एवं ऋतुओंका वर्णन, ध्रुवस्थानका वर्णन, मेघोंका स्वरूप और वृष्टिका प्रादुर्भाव आदिकी कथा विस्तारसे वर्णित है। संसारके नेत्रस्वरूप महातेजस्वी भगवान् सूर्य वृष्टियोंका सृजन करते हैं, वे साक्षात् परमेश्वर शिव ही हैं। हजार किरणोंवाले, आठ भुजाओंवाले, अर्द्धनारीश्वर तथा देवताओंके अधिपति वे सूर्य अपनी किरणोंसे जल ग्रहण करते हैं। इन्हींकी कृपासे नाना प्रकारकी वृष्टि होती है।

इसके अनन्तर सूर्यके रथ और चन्द्रमा तथा अन्य ग्रहोंका वर्णन ५५वें अध्यायमें किया गया है। सूतजी कहते हैं—ब्रह्माके द्वारा विशेष प्रयोजनके लिये निर्मित वह सूर्यरथ संवत्सरोंके अवयवोंसे कल्पित किया गया। तीन नाभि तथा पाँच अरोंवाले चक्रसे युक्त यह सूर्यरथ स्वर्णमय है और सभी देवताओंका निवासस्थान है। इस प्रकार सूर्य हरित वर्णके सात अविनाशी अश्वोंद्वारा खींचे जाते हुए एक चक्रवाले रथसे वेगपूर्वक चलते हैं तथा आकाशमें दिन-रात भ्रमण करते हुए सात द्वीपों तथा समुद्रोंवाली पृथ्वीके ऊपर भ्रमण करते हैं।

सोम (चन्द्रमा)-की स्थिति एवं गतिका निरूपण तथा चन्द्रकलाओंके ह्रास एवं वृद्धिका वर्णन ५६वें अध्यायमें हुआ है। चन्द्रमा वीथियोंमें स्थित नक्षत्रोंमें चलता है, उसका रथ तीन पहियोंवाला तथा दोनों ओर घोड़ोंसे

युक्त है। यह उत्तम, पुष्ट, दिव्य जुएवाले, बिना नथे हुए, मनके समान वेगवाले, श्वेत वर्णके दस घोड़ोंसे समन्वित है। श्वेत किरणोंवाले चन्द्रमा देवताओं तथा पितरोंके साथ इस रथसे चलते हैं।

सूतजी कहते हैं—हे ऋषियो! चन्द्रमाके पुत्र बुधका रथ जल-अग्निमय सुन्दर आठ घोड़ोंसे युक्त है। शुक्रका रथ विभिन्न वर्णोंवाले तथा पृथ्वीमय दस घोड़ोंसे युक्त है। मंगलका रथ स्वर्णमय, परमसुन्दर तथा आठ घोड़ोंवाला है। बृहस्पतिका रथ स्वर्णमय है तथा आठ घोड़ोंसे युक्त है, शनैश्चरका रथ लोहेका बना हुआ है तथा काले वर्णके दस जलमय घोड़ोंसे युक्त है। राहु-केतुका रथ आठ घोड़ोंवाला कहा गया है।

५८वें अध्यायमें ब्रह्माद्वारा भगवान् शिवके आदेशसे ग्रहों, नक्षत्रों, जलों आदिके अधिपतिके रूपमें सूर्य, चन्द्रमा तथा कुबेर आदिकी प्रतिष्ठाका निरूपण किया गया है।

५९वें अध्यायमें ऋषियोंके पूछनेपर सूतजी चन्द्रमा तथा सूर्यकी गतिका वर्णन करते हैं।

चन्द्रमा, नक्षत्र तथा ग्रह—इन सभीको सूर्यसे उत्पन्न जानना चाहिये। चन्द्रमा नक्षत्रोंके अधिपति हैं और शिवजीके बायें नेत्र हैं। स्वयं सूर्य शिवजीके दायें नेत्र हैं।

## ध्रुवका आख्यान

ऋषिगणोंके द्वारा ध्रुवजीके सम्बन्धमें जिज्ञासा करनेपर सूतजी कहते हैं कि पूर्वकालमें मैंने इस बातको मार्कण्डेयजीसे पूछा था। तब मार्कण्डेयजीने मुझे यह कथा सुनायी।

प्राचीनकालमें सार्वभौम राजा उत्तानपाद पृथ्वीका पालन करते थे। सुनीति तथा सुरुचि उनकी दो भार्याएँ थीं। उनकी ज्येष्ठ भार्या सुनीतिसे ध्रुव नामका पुत्र उत्पन्न हुआ। सात वर्षकी अवस्थामें वह किसी समय अपने पिताकी गोदमें बैठ गया। उस समय सुरुचिने उसे गोदसे उतारकर अपने पुत्रको राजाकी गोदमें बैठा दिया। ध्रुवके हृदयमें दुःख हुआ और वह माताके पास आकर रोने लगा। माताने रोते हुए बच्चेसे कहा—सुरुचि अपने पतिकी प्रिय पत्नी है, तुम मुझ अभागिनके अभागे पुत्र हो। तुम्हें अपनी शक्तिसे शान्त तथा अचलस्थिति प्राप्त करनी चाहिये। माताके इस प्रकार कहनेपर वह वनमें चला गया। वहाँ उसने ऋषि विश्वामित्रको देखकर उन्हें प्रणाम करके उनको सब वृत्तान्त सुनाया और कहा—हे ब्रह्मन्! आज मैंने आपका दर्शन किया, अतः आपकी कृपासे मैं उत्तम स्थान अवश्य प्राप्त करूँगा। ध्रुवके वचन सुनकर मुनिने हँसते हुए कहा कि हे राजपुत्र! तुम जगत्के स्वामी तथा कष्टोंका नाश करनेवाले महादेव शम्भुके अंगसे उत्पन्न विष्णुकी आराधना करके इस श्रेष्ठ स्थानको प्राप्त कर सकोगे। सभी पापोंका नाश करनेवाले, परम शुद्ध, पवित्र, श्रेष्ठ इस दिव्य मन्त्र—**'नमोऽस्तु वासुदेवाय'** का जितेन्द्रिय होकर प्रणवपूर्वक [**'ॐ नमोऽस्तु वासुदेवाय'**] जप करो तथा सनातन विष्णुका ध्यान करते हुए जप-होममें संलग्न रहो। ध्रुवने ऋषि विश्वामित्रको प्रणाम करके पूर्वकी ओर मुख करके ध्यानमग्न होकर शाक, मूल तथा फलका आहार करते हुए दिन-रात निरन्तर एक वर्षतक मन्त्रका जप किया। इस बीच उसे मोहित करनेके लिये कई विघ्न भी आये, परंतु वासुदेवका जप करता हुआ वह तनिक भी विचलित नहीं हुआ। ध्रुवकी तपस्यासे प्रसन्न होकर गरुड़पर सवार होकर कालमेघके समान श्यामकान्तिवाले भगवान् विष्णु वहाँ पधारे। उनके आनेपर भी ध्रुव वासुदेव-मन्त्रका जप करता रहा, तब भगवान्ने अपने शंखके अग्रभागसे उसके मुखका स्पर्श किया। इसके बाद ध्रुव परमज्ञान प्राप्त करके हाथ जोड़कर पुरुषोत्तम हरिकी स्तुति करने लगा। तत्पश्चात् भगवान् विष्णुने प्रसन्न होकर कहा—हे वत्स! तुम ध्रुव हो। तुम ध्रुव (अटल) स्थान प्राप्त करके ज्योतिर्गणोंमें अग्रणी हो जाओ। तुम अपनी मातासहित वहाँ ग्रहोंमें स्थान प्राप्त करो, यह मेरा स्थान है। पूर्वकालमें मैंने तपस्याके द्वारा आराधना करके भगवान् शंकरसे इसे प्राप्त किया था। प्रणव तथा नमःसे युक्त वासुदेव मन्त्र [**'ॐ नमो भगवते वासुदेवाय'**]-को जो विद्वान् जपता है, वह ध्रुवस्थान प्राप्त करता है। इस प्रकार महातेजस्वी ध्रुवने विष्णुकी आज्ञा स्वीकार करके द्वादशाक्षर मन्त्र **'ॐ नमो भगवते वासुदेवाय'** के द्वारा ज्योतिर्गणोंमें स्थान प्राप्त किया तथा महती सिद्धि प्राप्त की। सूतजी कहते

हैं—जो मनुष्य वासुदेवको प्रणाम करता है, वह ध्रुवलोकको जाता है और उसे भी वह ध्रुवत्व प्राप्त हो जाता है।

ऋषिगण सूतजीसे देवताओं, दानवों, गन्धर्वों और राक्षसोंकी उत्पत्तिका वर्णन करनेका अनुरोध करते हैं। सूतजी कहते हैं—पूर्व पुरुषोंकी सृष्टि मात्र संकल्पसे, दर्शनसे तथा स्पर्शसे हुई है। जब देवताओं, ऋषियों और पन्नगोंका सृजन करते हुए उन प्रजापतिसे लोक वृद्धिको प्राप्त नहीं हुआ, तब दक्षने मैथुनयोगसे अपनी भार्या प्रसूतिसे पाँच हजार पुत्र उत्पन्न किये। तत्पश्चात् अनेक प्रकारकी प्रजाओंकी सृष्टि होने लगी। मनुष्योंके अतिरिक्त पशु-पक्षी, तिर्यक् योनिके जीवोंका वर्णन भी ६३वें अध्यायमें प्राप्त है, इसके साथ ही ऋषियों आदिकी उत्पत्तिका वर्णन भी यहाँ विस्तारसे हुआ है।

नारदजीने वसिष्ठके लिये अरुन्धतीको प्रदान किया। वसिष्ठने अरुन्धतीसे सौ पुत्र उत्पन्न किये। उनमें ज्येष्ठ पुत्र शक्तिसे अदृश्यन्तीने पराशरको जन्म दिया था। राक्षस रुधिरके द्वारा शक्तिका भक्षण कर लिये जानेपर कालीने पराशरसे प्रभु कृष्णद्वैपायनजीको जन्म दिया। तदनन्तर कृष्णद्वैपायनने अरणिसे शुकको पुत्ररूपमें उत्पन्न किया।

## वसिष्ठपुत्र शक्तिका आख्यान तथा महर्षि पराशरकी कथा

ऋषिगणोंके यह पूछनेपर कि राक्षस रुधिरने अनुजसहित वसिष्ठपुत्र शक्तिका भक्षण कैसे कर लिया? सूतजी कहते हैं कि पूर्वकालमें विश्वामित्रद्वारा दिये गये शापके कारण वसिष्ठके पुत्र शक्तिको उनके छोटे भाइयोंसहित वह राक्षस खा गया था। यह सुनकर वसिष्ठजी दु:खित होकर अत्यन्त शोकमग्न हो गये। यहाँतक कि उन्होंने प्राण त्यागनेका विचार कर लिया और अपनी पत्नी अरुन्धतीके साथ पर्वतके शिखरपर चढ़कर पृथ्वीपर गिर पड़े, परंतु पृथ्वीमाताने कमलके समान अपने कोमल हाथोंसे उन्हें बचा लिया। तदनन्तर उनकी पुत्रवधू शक्तिकी पत्नी भयसे व्याकुल होकर रोती हुई वसिष्ठसे प्रार्थना करने लगी कि आपको अपने शरीरका त्याग नहीं करना चाहिये, क्योंकि सभी अर्थोंको सिद्ध करनेवाला शक्तिपुत्र मेरे गर्भमें स्थित है। पुत्रवधूका वचन सुनकर मुनिश्रेष्ठ वसिष्ठ, अरुन्धती एवं अश्रुपूर्ण नेत्रोंवाली अदृश्यन्ती तीनों शोकमें निमग्न हो रहे थे। उसी क्षण गर्भशय्यामें आसीन उस शिशुने एक ऋचाका उच्चारण किया। इस ऋचाका उच्चारण किसने किया—यह सोचकर वसिष्ठ एकाग्रचित्त होकर बैठ गये। उसी समय विश्वात्मा भगवान् विष्णुने आकाशमें स्थित होकर कहा—हे वसिष्ठ! आपके पौत्रके मुखकमलसे यह ऋचा निकली है। शक्तिका यह पुत्र मेरे समान शक्तिशाली होगा, अत: शोक-त्याग करके उठिये। यह गर्भस्थ शिशु रुद्रका भक्त होगा। यह रुद्रदेवकी कृपासे आपके कुलका उद्धार करेगा। ऐसा कहकर भगवान् विष्णु अन्तर्धान हो गये। तत्पश्चात् वसिष्ठने आदरपूर्वक अदृश्यन्तीके उदरका स्पर्श किया और अपने पुत्रका स्मरण करते हुए शोकसे आकुल हो गये। अदृश्यन्ती भी विलाप करती हुई अपने उदरको पीटने लगी। अरुन्धती तथा महामति वसिष्ठ दोनोंने अपनी पुत्रवधू अदृश्यन्तीको समझाया। अरुन्धतीने कहा कि तुम्हारे पुत्रकी ओर देखकर मुनीन्द्रने अपने शरीरको बचानेका निश्चय किया है, अत: तुम भी अपने शरीरकी रक्षा करो। मुनि वसिष्ठका तथा मेरा जीवन तुम्हारे ऊपर निर्भर है, अत: तुम धात्रीकी भाँति अपनी देहकी रक्षा करो। अदृश्यन्ती बोली—यदि मुनिश्रेष्ठने अपने जीवनकी रक्षा करनेका निश्चय किया है तो मैं भी किसी भी रूपसे अपनी देहकी रक्षा करूँगी। मुझे पतिके वियोगका दु:ख प्राप्त हुआ है। मैं अत्यन्त दु:खी हूँ। पुत्रवधूका वचन सुनकर वसिष्ठ अपनी भार्या अरुन्धती तथा पुत्रवधू अदृश्यन्तीके साथ चिन्ता करते हुए अपने आश्रममें चले गये। उस पतिव्रता सती भार्याने अपनी वंश-परम्पराको सुरक्षित रखनेके लिये किसी प्रकार अपने गर्भकी रक्षा की तथा दसवें महीनेमें उस शक्तिपत्नीने अत्यन्त तेजस्वी पुत्रको जन्म दिया। उसने साक्षात् पराशरको उसी तरह जन्म दिया, जैसे अरुन्धतीने शक्तिशाली शक्तिको जन्म दिया था। पुत्रको देखकर तथा पतिका स्मरण करके अदृश्यन्तीको सुख तथा दु:ख दोनों ही हुआ। इसी प्रकार अरुन्धती तथा मुनि वसिष्ठ भी सुखी-दु:खी हुए। तदनन्तर वह कुलीन युवती वसिष्ठकी आज्ञासे शोक त्यागकर बालकका पालन करने लगी। एक बार पराशरने अदृश्यन्तीसे पूछा—हे

माता! मेरे महातेजस्वी पिता कहाँ हैं? पुत्रका वचन सुनकर अत्यधिक व्याकुल होकर वह रोने लगी और बोली—राक्षसने तुम्हारे पिताका भक्षण कर लिया। मातासे यह सुनकर पराशर बोले कि देवदेवेश्वर शिवकी पूजा करके तथा चराचरसहित तीनों लोकोंको दग्ध करके मैं क्षणभरमें पिताका दर्शन कर आता हूँ। पराशरके इस संकल्पको जानकर दयानिधि वसिष्ठने पौत्रसे कहा—हे पौत्र! तुम्हारा संकल्प उचित है, फिर भी तुम सम्पूर्ण लोकोंका विनाश मत करो। केवल राक्षसोंके नाशके लिये सर्वेश्वरका अर्चन करो। त्रैलोक्यने तुम्हारे प्रति क्या अपराध किया है?

वसिष्ठकी आज्ञासे शक्तिपुत्र पराशरने राक्षसोंके विनाशके लिये निश्चय किया तथा मुनिके समीप मिट्टीका एक पार्थिवेश्वर लिङ्ग बनाकर शुभ शिवसूक्त तथा त्र्यम्बकसूक्तसे विधिवत् पूजन करके प्रार्थना करने लगे—'मैं अपने पिताको उनके भाइयोंसहित देखना चाहता हूँ।' यह प्रार्थना करते हुए उस लिङ्गको बार-बार प्रणामकर वे रोने लगे। भगवती उमाने लिङ्गार्चनमें संलग्न अश्रुपूरित नेत्रोंवाले पराशरको देखकर अपने पति शंकरसे कहा—हे परमेश्वर! आप प्रसन्न हो जाइये और इसे अभीष्ट वर प्रदान कीजिये। तदनन्तर नीललोहित भगवान् परमेश्वरने मुनिपुत्र पराशरको दर्शन दिया। पराशर भी प्रसन्न होकर उनके चरणोंपर गिर पड़े और पुनः भवानी पार्वती एवं महात्मा नन्दीके चरणोंपर गिरकर उन्होंने कहा—'मेरा जीवन आज सफल हो गया।'

तदनन्तर शक्तिपुत्र पराशरने उसी क्षण अपने पिताको भाइयोंसहित अन्तरिक्षमें खड़े देखा। उन्हें प्रणामकर वे बहुत हर्षित हुए। तदनन्तर शंकरजीकी आज्ञासे वसिष्ठको और माता अरुन्धतीको प्रणाम करके शक्तिने कहा—हे वत्स! अब तुम मेरी आज्ञासे महाभाग्यशालिनी अदृश्यन्ती, माता अरुन्धती तथा मेरे पिता वसिष्ठकी सर्वदा रक्षा करते रहो। तुमने मेरे समस्त कुलका उद्धार कर दिया। मनुष्य अपने पुत्रके द्वारा तीनों लोकोंको जीत लेता है। इस प्रकार पुत्रसे अपनी बात कहकर तथा माता-पिताको प्रणाम करके अपनी भार्याकी ओर देखकर वे जितेन्द्रिय शक्ति चले गये, तत्पश्चात् वे शक्तिपुत्र पराशर शंकरकी पूजा करके उनकी स्तुति करने लगे। महादेव प्रसन्न हो गये और शक्तिपुत्र पराशरपर अनुग्रह करके वहींपर अन्तर्धान हो गये।

महेश्वरके चले जानेपर मन्त्रवेत्ता पराशर मन्त्रके द्वारा राक्षसोंके कुलको जलाने लगे। धर्मज्ञ वसिष्ठने पौत्र पराशरसे कहा—हे तात! ऐसा महाकोप मत करो। इस क्रोधका त्याग करो। राक्षसोंने अपराध नहीं किया है। तुम्हारे पिताके लिये वैसा ही विहित था। कौन किसे मारता है? मनुष्य तो अपने किये हुएका फल भोगता है। अतः तुम दीन तथा निरपराध राक्षसोंको मत जलाओ और अपने इस यज्ञको बन्द करो। वसिष्ठकी आज्ञासे मुनिश्रेष्ठ पराशरने शीघ्र ही यज्ञको बन्द कर दिया, तब भगवान् वसिष्ठ प्रसन्न हो गये। उसी समय ब्रह्माके पुत्र ऋषि पुलस्त्य यज्ञमें पधारे। पराशरसे मुनि पुलस्त्यने कहा—'तुमने गुरुकी आज्ञासे महान् वैरका त्यागकर क्षमाका आश्रय लिया है। कुपित होनेपर भी तुमने मेरे वंशका नाश नहीं किया, अतः मैं तुम्हें यह वर प्रदान करता हूँ कि तुम पुराणसंहिताके कर्ता होगे तथा देवताओंके परम रहस्यको वास्तविक रूपमें जानोगे और मेरी कृपासे प्रवृत्ति तथा निवृत्तिके कर्मोंसे तुम्हारी बुद्धि विशुद्ध तथा सन्देह-रहित होगी।'

तदनन्तर उन पुलस्त्य तथा बुद्धिमान् वसिष्ठकी कृपासे पराशरने विष्णुपुराणकी रचना की। यह पुराण सभी कामनाओंको सिद्ध करनेवाला, ज्ञानका भण्डार, छः हजार श्लोकोंसे युक्त, वेदार्थसे समन्वित, पुराण-संहिताओंमें चतुर्थ तथा परम सुन्दर है। इस प्रकार संक्षेपमें वसिष्ठके पुत्रोंकी उत्पत्ति तथा शक्तिपुत्र पराशरके सम्पूर्ण प्रभावका वर्णन ६४वें अध्यायमें प्राप्त है।

ऋषिगणोंके पूछनेपर सूतजी सूर्यवंश तथा चन्द्रवंशका वर्णन ६५वें अध्यायमें करते हैं। वंशवर्णनके इस क्रममें राजा वसुमनाका त्रिधन्वा नामका पुत्र उत्पन्न हुआ, जो परम शिवभक्त था। पूर्वकालमें ब्रह्माजीने अपने पुत्र तण्डीको रुद्रसहस्रनाम बताया था। उसी सहस्रनामसे महेश्वरकी स्तुति करके द्विजश्रेष्ठ तण्डीने गणाधिपपद प्राप्त किया था। तण्डीद्वारा बताये गये सहस्रनामको ग्रहण करके राजा त्रिधन्वाने भी गणाधिपपद प्राप्त कर लिया।

ऋषिगणोंके आग्रह करनेपर सूतजीने समग्र वेदार्थोंसे परिपूर्ण रुद्रसहस्रनाम ऋषियोंको सुनाया।

सूतजी कहते हैं—इन नामोंकी प्रधानताके अनुसार मैंने भक्तिपूर्वक समाहित चित्त होकर रुद्रसहस्रनामस्तोत्रके द्वारा भगवान् शिवकी स्तुति की है, जो इसे पढ़ता है, सुनता है अथवा दूसरोंको सुनाता है, वह हजार अश्वमेधयज्ञका फल अवश्य प्राप्त करता है।

## राजर्षि ययातिका आख्यान

६६वें अध्यायमें इक्ष्वाकुवंशी राजाओंकी कथा एवं ययातिवंशका वर्णन किया गया है। वंशवर्णनके इस क्रममें सूतजी कहते हैं कि नहुषके पुत्र ययातिने अपने ज्येष्ठ पुत्र यदुका अतिक्रमण करके कनिष्ठ पुत्र पुरुका राज्याभिषेक किया। कुछलोगोंके द्वारा इसका विरोध करनेपर ययातिने कहा कि पुत्र वही है, जो माता-पिताके साथ पुत्रवत् व्यवहार करता है। यदुने मेरी अवज्ञा की है और पुरुने मेरे वचनका पालन किया है। यहाँतक कि मेरे बुढ़ापेको भी स्वीकार किया है, अतः मेरा छोटा पुत्र पुरु ही मेरा उत्तराधिकारी है। आपलोग भी मुझे राज्यपर पुरुको अभिषिक्त करनेकी आज्ञा प्रदान करें। प्रजागणोंने भी राजा ययातिको अपनी स्वीकृति प्रदान की। तब उन्होंने अपने पुत्र पुरुका राज्याभिषेक किया तथा उन्होंने कहा—कामनाओंके उपभोगसे इच्छा शान्त नहीं होती। अतः मनुष्यको कामनामुक्त हो जाना चाहिये। जब मनुष्य सभी प्राणियोंके प्रति मन, वचन तथा कर्मसे पापमय भाव नहीं रखता है, तब वह ब्रह्मको प्राप्त होता है, ऐसा कहकर वे राजर्षि ययाति पत्नीके साथ वनमें चले गये।

## श्रीकृष्ण-चरित

६९वें अध्यायमें चन्द्रवंशके वर्णनमें भगवान् श्रीकृष्णके अवतारकी कथा एवं श्रीकृष्ण-चरितका वर्णन किया गया है। कृष्ण-चरितके वर्णनके क्रममें सूतजी कहते हैं—कृष्णकी पत्नी जाम्बवतीने कृष्णसे अनुरोध किया कि आप प्रसन्न होकर मुझे महान् गुणी तथा शिवजीका प्रिय पुत्र प्रदान कीजिये। जाम्बवतीका वचन सुनकर भगवान् श्रीकृष्णने मुनि व्याघ्रपादके आश्रममें जाकर उन अंगिरा-गोत्रीय ऋषिको प्रणाम करके उनकी आज्ञासे दिव्य पाशुपतयोग प्राप्त किया तथा व्रतमें दीक्षित होकर क्रमशः फल, जल तथा वायुका आहार ग्रहण करते हुए तीन ऋतुओंतक तपस्या की। उनकी तपस्यासे सन्तुष्ट होकर भगवान् रुद्रने महात्मा कृष्णको अनेक वर प्रदान किये तथा जाम्बवतीसे साम्ब नामक पुत्र प्राप्त होनेका वर प्रदान किया। तब जाम्बवती पुत्र साम्बको प्राप्त करके उसी प्रकार परम हर्षित हुई, जैसे अदिति आदित्यको प्राप्त करके हर्षित हुई थी। इसी अध्यायमें आगे बाणासुरकी भुजाओंका छेदन, अनेक दैत्योंका संहार, नरकासुरके कारागारसे सोलह हजार एक सौ कन्याओंका उद्धार, प्रभासक्षेत्रमें गमन तथा पिण्डारकक्षेत्रमें जरकास्त्रद्वारा भगवान्के परमधाम-गमनकी कथा आयी है और अन्तमें कृष्ण-चरितके श्रवणकी फलश्रुति बतायी गयी है एवं कहा गया है कि भगवान्के इस मंगल चरितको जो पढ़ता है अथवा सुनता है अथवा ब्राह्मणोंको सुनाता है, वह निश्चितरूपसे विष्णुलोकको जाता है—'**यः पठेच्छृणुयाद्वापि ब्राह्मणान् श्रावयेदपि। स याति वैष्णवं लोकं नात्र कार्या विचारणा॥**' (श्रीलिङ्गमहापु० पू० ६९। ९४)

## आदिसृष्टिका स्वरूप, सर्गोंका वर्णन तथा अनेक देवियोंका प्रादुर्भाव

ऋषिगण आदिसृष्टिको विस्तारसे बतानेके लिये सूतजीसे आग्रह करते हैं। सत्तरवें अध्यायमें सूतजी महेश्वरसे होनेवाली आदिसृष्टिका स्वरूप, नवविध सर्गवर्णन, प्राजापत्यसर्गनिरूपण तथा भगवती सतीकी देहसे अनेक देवियोंके प्रादुर्भाव आदिका विस्तारपूर्वक वर्णन करते हैं।

सूतजी कहते हैं कि महेश्वर सर्वश्रेष्ठ देवता हैं। महेश्वरके द्वारा अधिष्ठित यह प्रकृति सभी ओरसे सृष्टिकार्यमें प्रवृत्त होती है। वे परमेश्वर ही ब्रह्माके रूपमें चार मुखवाले तथा कालके रूपमें संहार करनेवाले एवं विष्णुके रूपमें अनन्त सिरवाले कहे गये हैं। इस प्रकार स्वयम्भू परमेश्वरकी तीन अवस्थाएँ हैं। वे महेश्वर अपनी लीलासे अनेक आकृति, क्रिया, रूप तथा नामवाले शरीरोंको धारण करते हैं और उन्हें नष्ट भी कर देते हैं। वे अपनेको तीन रूपोंमें विभक्त करके तीनों लोकोंका संचालन करते हैं। वे तीन रूपोंसे स्वयं जगत्का सृजन,

पालन तथा संहार करते हैं। वे आदिमें प्रकट होनेके कारण 'आदिदेव', अजन्मा होनेके कारण 'अज', समस्त प्रजाओंकी रक्षा करते हैं, इसलिये 'प्रजापति', देवताओंमें सबसे महान् देवता हैं इसलिये 'महादेव', किसीके वशमें न होनेके कारण 'ईश्वर' और बृहत् होनेके कारण 'ब्रह्मा' कहे जाते हैं। हिरण्यमय अण्ड इनसे उत्पन्न हुआ और ये भी हिरण्यमय अण्डसे उत्पन्न हुए, अतः इन्हें हिरण्यगर्भ भी कहा जाता है।

ब्रह्माजीने विभिन्न सर्गोंका सृजन किया, जिसमें विभिन्न प्रकारकी सृष्टि उत्पन्न हुई। सृष्टिका सृजन करते-करते अन्तमें मायाने प्राणोंका हरण करनेवाली मृत्युको जन्म दिया। मृत्युसे व्याधि, जरा, शोक, क्रोध तथा असूया उत्पन्न हुए। उत्तरोत्तर दुःख देनेवाली सभी सन्तानें अधर्मके लक्षणोंसे युक्त थीं। तदनन्तर ब्रह्माजीने नीललोहित शिवजीसे कहा—'प्रजाओंका सृजन कीजिये।' तब उन्होंने अपनी भार्या सतीका ध्यान करके अपने ही समान व्याघ्रचर्म धारण किये हुए हजारों-हजार मानस पुत्रों (रुद्रगणों)-को उत्पन्न किया। वे रूप, तेज, बल, ज्ञानमें उन्हींके सदृश रुद्र-देवताओंके रूपमें उत्पन्न हुए। भगवान् शंकर अपनी इच्छासे स्त्री तथा पुरुष—दो भागोंमें विभक्त हुए। शंकरकी अर्धांगिनी महाभागा भगवती सतीके रूपमें आविर्भूत हुईं। ये स्वाहा, स्वधा, महाविद्या, मेधा, लक्ष्मी, सरस्वती, सावित्री आदि विभिन्न नामोंसे अवतरित हुईं। भद्रकालीके नामोंका यथाक्रम वर्णन यहाँ सूतजीने किया है, जो सम्यक् फल प्रदान करनेवाले हैं।

## त्रिपुर-दहनकी कथा

७१वें अध्यायमें ऋषिगणोंने सूतजीसे यह प्रश्न किया—हमलोगोंने सुना है कि मयदानवकी तपस्याके द्वारा ब्रह्माजीके वरदानसे उत्तम दुर्गमय त्रिपुर निर्मित किया गया था। भगवान् शिवने सोने-चाँदी तथा लोहेसे निर्मित उस सुन्दर दुर्गको एक बाणके प्रक्षेपसे जला दिया। उसी त्रिपुरके दहनके विषयमें बतानेकी कृपा कीजिये। सूतजी बोले—कार्तिकेयके द्वारा दैत्य तारकके मार दिये जानेपर उसके महाबली पुत्रों (दानवों)-ने कठोर तपस्यासे ब्रह्माजीको प्रसन्नकर उनसे अमृतत्वप्राप्तिका वरदान माँगा। ब्रह्माजीके यह कहनेपर कि अमरत्वका वरदान नहीं दिया जा सकता। तब उन असुरोंने आपसमें विचार करके दूसरा वरदान यह माँगा कि तीन पुर स्थापित करके हमलोग पृथ्वीपर विचरण करें, जो इन तीनों पुरोंको एक ही बाणसे नष्ट कर दे, उसके द्वारा हमारी मृत्यु हो। ब्रह्मा यह वरदान देकर अपने लोकको चले गये। इसके बाद दानव मयने तपस्याद्वारा तीन पुरोंका निर्माण किया। उनका स्वर्णमय पुर स्वर्गमें, रजत (चाँदी)-मय पुर अन्तरिक्षमें तथा लौहमय पुर पृथ्वीपर था। दैत्योंके सुदृढ़ किलोंसे युक्त वे तीनों पुर दूसरे त्रिलोकीके समान थे तथा सूर्य, वायु, इन्द्र-सदृश देवताओंका दमन करनेवाले एवं अत्यन्त दृढ़ दैत्योंसे सेवित थे। उन दैत्योंसे दुःखी देवताओंने भगवान् विष्णुको प्रणाम करके उनको यह सब बताया। तदनन्तर देवताओंके कार्यकी सिद्धिके लिये विष्णुने देवताओंसे 'उपसद' नामक यज्ञ करनेके लिये कहा। उपसद-यज्ञके द्वारा प्रभु शिवका यजन करके बैठे हुए विष्णुने शूल, शक्ति, गदासे युक्त हाथोंवाले हजारों भूतसमुदायोंको देखा। उन भूतोंको प्रणाम करके प्रभु विष्णुदेव कहने लगे—उस दैत्यके तीनों पुरोंको जलाकर और उनका भक्षण करके आप जैसे आये हैं, वैसे ही भूतलपर चले जायँ। तत्पश्चात् तीनों पुरोंमें प्रवेश करके वे भूतगण उसी तरह नष्ट हो गये, जैसे अग्निमें प्रवेश करके पतिंगे नष्ट हो जाते हैं। इस घटनासे देवतागण तथा विष्णु चिन्तित हुए। सूतजी कहते हैं कि तीनों पुरोंमें निवास करनेवाले वे दैत्य धर्मनिष्ठ थे। वे दैत्य लिङ्गपूजामें परायण थे। विष्णुने कहा—हे देवताओ! मैं आप सबके कार्यके लिये अपनी मायासे दैत्योंके धर्मानुष्ठानमें विघ्न डालकर क्षणभरमें तीनों पुरोंको जीत लूँगा। ऐसा विचार करके भगवान् पुरुषोत्तमने उनके धर्मानुष्ठानमें विघ्नके लिये अपने शरीरसे मायामय पुरुषका सृजन किया तथा सबको मोहित करनेवाले शास्त्रका निर्माण किया, जिससे उनका श्रौत-स्मार्त धर्म नष्ट हो जाय। इसके परिणामस्वरूप त्रिपुरवासियोंने श्रौत-स्मार्त धर्मोंको त्याग दिया। त्रिपुरवासिनी स्त्रियाँ भी अपने पतियोंका त्याग करके व्यभिचारिणी हो गयीं। इस प्रकार उन तीनों पुरोंमें दुराचार स्थापित हो जानेपर वे पुरुषोत्तम सभी देवताओंके साथ तपस्याद्वारा

उमापतिको प्रसन्नकर उनकी स्तुति करने लगे।

इसी बीच भगवती उमाने भगवान् शंकरका ध्यान खेलते हुए अपने पुत्र षडाननकी ओर आकर्षित किया। भगवान् शंकर कार्तिकेयकी सुन्दर मुखाकृति तथा उनकी नृत्य-लीलाका दर्शन करते हुए देवताओंके कार्यको विस्मृत कर गये। देवतागण व्याकुल होकर पुनः महादेवकी स्तुति करने लगे। तत्पश्चात् मुनि नन्दीश्वर सुन्दर श्वेत बैलपर चढ़कर देवताओंके बीच पधारे। उन्हें देखकर इन्द्र तथा विष्णुसहित देवताओंने उनकी स्तुति करनी प्रारम्भ कर दी। देवगणोंकी स्तुतिसे प्रसन्न होकर गणेश्वर नन्दीने देवताओंसे कहा—अब तीनों पुरोंको नष्ट मानकर आपलोग शम्भुके लिये रथ, सारथी, धनुष तथा उत्तम बाण प्रयत्नपूर्वक तैयार कराइये।

उन देवताओंने अतिशीघ्रतासे विश्वकर्माके द्वारा आदरपूर्वक भगवान् रुद्रका रथ तैयार कराया, इस दिव्य रथपर शिवजी सभी देवताओंसहित पृथ्वी तथा स्वर्गको कम्पित करते हुए आरूढ़ हुए।

इसके अनन्तर भगवान् शिव अपने पुत्र गणेशका आलिङ्गन करके देवताओंके साथ तीनों पुरोंको जलानेके लिये गणेश्वरसहित चल पड़े। उस समय इन्द्र तथा सूर्यके समान कान्तिवाले मुख्य गणेश्वर तथा सभी देवगण त्रिपुरका नाश करनेके लिये हाथियों, घोड़ों, सिंहों, रथों तथा वृषभोंपर सवार होकर उन भगवान् शिवके पीछे चले।

ब्रह्मा, इन्द्र आदि प्रमुख देवोंने यह विचार किया कि शिव मनसे ही क्षणभरमें सम्पूर्ण चराचर जगत्को दग्ध करनेमें समर्थ हैं, तो फिर इतने गणोंके साथ वहाँ क्यों जा रहे हैं? उन असीम शक्तिवाले शम्भुको रथसे, बाणसे, गणोंसे तथा देवताओंसे क्या प्रयोजन है? ये पिनाकधारी भगवान् शिव निश्चित ही लीलाके लिये यह सब कर रहे हैं, अन्यथा इस आडम्बरसे क्या लाभ है?

इसके अनन्तर धनुषपर डोरी चढ़ाकर, उसपर बाण रखकर, उसे पाशुपत-अस्त्रसे युक्त करके शिवजीने त्रिपुरका चिन्तन किया। धनुष ताने हुए उन महादेवके खड़े होनेपर उसी समय तीनों पुर शीघ्र ही आपसमें जुड़ गये। तीनों पुरोंके एकमें मिल जानेपर देवताओंको परम हर्ष हुआ। वे शिवकी स्तुति करते हुए उनकी जय बोलने लगे। ब्रह्माने उमापतिसे कहा—हे महादेव! आप अपनी लीलाका यहाँ त्याग करें। तीनों पुरोंको दग्ध करनेके लिये आपको रथ, ध्वज, बाण, भूतगणों, विष्णु तथा मुझ (ब्रह्मा)-से क्या प्रयोजन है! पुष्य नक्षत्रका योग प्राप्त है। आप कृपा करके त्रिपुरको दग्ध कर दीजिये। तदनन्तर सब कुछ जाननेवाले त्रिलोचन भगवान् महादेवने त्रिपुरकी ओर देखा और उसी क्षण उसे भस्म कर दिया। इसके बाद धनुषकी डोरी चढ़ाकर उसे कानतक खींचकर त्रिपुरका नाश करनेवाले शिवने हँसते हुए बाण छोड़ दिया। वह बाण उसी क्षण त्रिपुरको भस्मकर उनके पास आकर प्रणाम करके पुनः व्यवस्थित हो गया। देवताओंने महेश्वर तथा सभी गणोंको प्रणाम किया, इसके बाद ब्रह्माजी एकाग्रचित्त होकर देवताओं तथा विष्णुके साथ भगवान् महेश्वरकी हृदयसे स्तुति करने लगे।

यह स्तुति इस अध्यायमें स्तोत्रके रूपमें विस्तारसे दी गयी है। उनकी प्रार्थना सुनकर महादेव शिव ब्रह्मा तथा विष्णुको वर प्रदान करके भगवती पार्वती, नन्दी तथा भूतगणोंसहित अन्तर्धान हो गये। देवतालोग भी दुःखरहित होकर अपने-अपने वाहनोंसे स्वर्गलोकको चले गये। फलश्रुतिमें बताया गया है कि जो इस पवित्र स्तोत्रको भक्तिपूर्वक पढ़ता है, वह ब्रह्मलोकको प्राप्त होता है।

## लिङ्गार्चनकी विधि तथा उसकी महिमा

७३वें अध्यायमें लिङ्गार्चनकी विधि एवं उसकी महिमाका वर्णन करते हुए सूतजी कहते हैं—हे ऋषियो! क्षणभरमें त्रिपुरको जलाकर महेश्वरके चले जानेपर भगवान् पद्मयोनि ब्रह्माने देवताओंकी सभामें कहा कि लिङ्गमूर्ति शिवकी सर्वदा पूजा करनी चाहिये। जबतक उनकी पूजा होगी, तभीतक देवताओंकी स्थिति बनी रहेगी। समस्त जगत् लिङ्गमय है, सबकुछ लिङ्गमें प्रतिष्ठित है; अतः जो आत्मसिद्धि चाहता है, उसे शिवलिङ्गकी यत्नपूर्वक बाह्य तथा आभ्यन्तर विधिसे पूजा करनी चाहिये। ऐसा कहकर ब्रह्माजीने तीनों लोकोंके स्वामी रुद्रकी पूजा करके प्रिय वचनोंसे उनकी स्तुति की। उसी समयसे इन्द्रादि देवता शरीरमें भस्म लगाकर पाशुपतव्रत करके साक्षात् महेश्वरकी

पूजा करने लगे।

विश्वकर्माने प्रभु ब्रह्माकी आज्ञासे अपने अधिकारके अनुरूप लिङ्गोंका निर्माण करके उन देवताओंको दिया। विभिन्न देवताओंने विभिन्न प्रकारके लिङ्गोंकी पूजा की। विष्णुने नीलकान्तमणिसे निर्मित लिङ्गकी, इन्द्रने पद्मरागनिर्मित लिङ्गकी, कुबेरने स्वर्णनिर्मित लिङ्गकी, विश्वेदेवोंने चाँदीसे बने लिङ्गकी, वायुने आरकूट (पीतल)-से बने लिङ्गकी तथा दोनों अश्विनीकुमारोंने मिट्टीसे बने लिङ्गकी पूजा की। इसी प्रकार विभिन्न देवोंने स्फटिक, ताँबे, मोती, लकड़ी, भस्म, गोमय आदि अन्यान्य द्रव्योंसे बने लिङ्गोंकी पूजा करके ब्रह्माजीकी कृपासे यथायोग्य पद प्राप्त किया।

लिङ्गोंके बहुत भेद हैं। लिङ्गके मूलमें ब्रह्मा, मध्यमें विष्णु, ऊपरी भागमें महादेव सदाशिव विराजमान रहते हैं, लिङ्गकी वेदी महादेवी अम्बिका हैं। जो इस वेदीके साथ लिङ्गकी पूजा करता है, उसने मानो महादेव तथा भगवती पार्वतीका एक साथ पूजन कर लिया।* पाषाणनिर्मित, रत्ननिर्मित, धातुनिर्मित, काष्ठनिर्मित, पार्थिव अथवा क्षणिक जो भी लिङ्ग हो, उसे भक्तिपूर्वक स्थापित करके जो पूजन करता है, वह शुभ फल प्राप्त करता है।

रत्ननिर्मित लिङ्ग श्री (लक्ष्मी) प्रदान करनेवाला, पाषाणनिर्मित लिङ्ग समस्त सिद्धियोंको देनेवाला, धातुनिर्मित लिङ्ग साक्षात् धन प्रदान करनेवाला, काष्ठनिर्मित लिङ्ग भोगसिद्धि प्रदान करनेवाला तथा मिट्टीसे बना पार्थिव लिङ्ग सभी सिद्धियोंकी प्राप्ति करानेवाला है। पाषाणनिर्मित लिङ्ग उत्तम तथा धातुनिर्मित लिङ्ग मध्यम कहा गया है। ७४वें अध्यायमें इसका सविस्तार वर्णन है।

लिङ्ग दो प्रकारका कहा गया है—बाह्य तथा आभ्यन्तर। स्थूल लिङ्ग बाह्य होता है तथा सूक्ष्म लिङ्ग आभ्यन्तर होता है। कर्मयोगी स्थूल लिङ्गके अर्चनमें संलग्न रहते हैं। ज्ञानयोगी सूक्ष्म तथा अव्यय (अविनाशी) लिङ्गकी उपासना करते हैं। परमेश्वर शिव संसारी लोगोंके हृदयमें साक्षात् सगुणरूपसे वर्तमान रहते हैं। वे ही जगन्मय देव ज्ञानियोंके हृदयमें निर्गुणरूपसे विराजमान रहते हैं। लोकमें परमेश्वरका तीन प्रकारका विग्रह पूजित होता है। कुछ लोग हृदयमें सदा निर्गुणरूपकी उपासना करते हैं। कुछ लोग उन सर्वज्ञकी पूजा हृदयमें निर्गुणरूपसे तथा शिवलिङ्गमें और अग्निमें सगुणरूपसे करते हैं। इसके साथ ही कुछ मनुष्य स्त्री-पुत्रोंसहित सगुणरूपकी सर्वदा पूजा करते हैं। ७५वें अध्यायमें विस्तारसे इसका वर्णन किया गया है।

भगवान् सदाशिवके विविध स्वरूपोंकी प्रतिष्ठा एवं उनकी उपासनाका फल ७६वें अध्यायमें विस्तारपूर्वक दिया गया है। सभी लोकोंके कल्याणके लिये परमेश्वर भगवान् सदाशिवके विग्रहकी उत्पत्ति तथा उनकी मूर्तिकी प्रतिष्ठा, अर्चा और उसके फलोंका वर्णन सूतजीने इस अध्यायमें किया है।

## शिवमन्दिरके निर्माणकी महिमा, शिवक्षेत्र तथा शिवतीर्थोंके सेवनका माहात्म्य

इसके आगे ७७वें अध्यायमें शिवमन्दिरोंके निर्माणका फल, शिवक्षेत्रों तथा शिवतीर्थोंके सेवनकी महिमा, शिवमन्दिरके उपलेपन आदि सेवाकार्यका माहात्म्य विस्तारसे वर्णित है।

सूतजी कहते हैं—भक्तोंको चतुर्विध पुरुषार्थकी सिद्धिके लिये पूर्ण प्रयत्नसे भक्तिपूर्वक शिवालयका निर्माण करना चाहिये। इसके साथ ही जो मनुष्य जीर्ण (पुराने, गिरे हुए, अथवा टूटे हुए) शिवालय, उसके मण्डप, चहारदीवारी, फाटक अथवा द्वार आदिको पूर्वकी भाँति अत्यन्त सुन्दर करा देता है, वह वास्तविक निर्मातासे भी अधिक पुण्य प्राप्त करता है।

हे श्रेष्ठ मुनियो! यदि कोई उत्तम शिवालय बनानेमें असमर्थ हो तो वह शिवालयमें सम्मार्जन (बुहारना) आदि सेवाके द्वारा भी समस्त वांछित फलोंको प्राप्त कर लेता है। शिवलिङ्गके चारों ओरका क्षेत्र शिवक्षेत्र होता है, जो अपने प्राणोंको इस क्षेत्रमें छोड़ता है, वह शिव-सायुज्य प्राप्त करता है। जो मनुष्य वाराणसीमें, केदारमें, प्रयागमें तथा कुरुक्षेत्रमें प्राण-त्याग करता है, वह मोक्ष प्राप्त

* मूले ब्रह्मा तथा मध्ये विष्णुस्त्रिभुवनेश्वरः॥
रुद्रोपरि महादेवः प्रणवाख्यः सदाशिवः। लिङ्गवेदी महादेवी त्रिगुणा त्रिमयाम्बिका॥
तया च पूजयेद्यस्तु देवी देवश्च पूजितौ। (श्रीलिङ्गमहापुराण पू० ७४। १९—२१ १/२)

करता है। वाराणसीमें मरनेवाला प्राणी पुनर्जन्मको प्राप्त नहीं होता।

## अहिंसा-धर्मकी महिमा

आचारके परिपालनमें अहिंसा-धर्मकी महिमाका वर्णन करते हुए सूतजी कहते हैं—समस्त कार्योंकी सिद्धिके लिये सभी देवकार्योंको पवित्र जलसे करना चाहिये। जल सूक्ष्म कीटाणुओंसे युक्त रहता है, अतः पूर्ण प्रयत्नसे वस्त्रके द्वारा छाने हुए पवित्र जलका ही प्रयोग करना चाहिये। सभी प्राणियोंके प्रति अहिंसा-भाव सबसे बड़ा धर्म है।

ऋषियोंने सूतजीसे कहा—हे महामते! मन्द बुद्धिवाले तथा अल्प सामर्थ्यवाले मनुष्योंको प्रजापति महादेवकी पूजा किस प्रकार करनी चाहिये? हजार वर्षोंतक तपस्याके द्वारा शंकरकी पूजा करके देवता भी उनका दर्शन नहीं कर पाते तो फिर वे मनुष्य भगवान्‌की पूजा कैसे करें?

सूतजी कहते हैं कि हे मुनियो! आपने यथार्थ बात पूछी है। श्रद्धापूर्वक शिवकी पूजा करनेपर उनका दर्शन हो सकता है, प्रसंगवश भक्तिहीन लोगोंके द्वारा भी पूजित होकर वे भगवान् उनके भावके अनुरूप फल देनेवाले कहे गये हैं। जो शिवके समक्ष एक बार भी घृतका दीपक अर्पित करता है, वह दुर्लभ स्थिर गति प्राप्त करता है। ७९वें अध्यायमें शिवपूजाकी विधि, दीपदानकी महिमा आदि प्रसंगोंका विस्तारसे वर्णन हुआ है।

## कैलासपुरीका वर्णन तथा देवताओंको पाशुपतव्रतका उपदेश

८०वें अध्यायमें ऋषिगणोंके यह पूछनेपर कि पशुपतिका दर्शन करके पशुपाशसे मुक्ति किस प्रकार होती है? देवताओंने पशुत्वका त्याग कैसे किया?

सूतजी कहते हैं कि पूर्वकालमें ब्रह्मा, विष्णुसहित देवगण हजारों सूर्योंके समान देदीप्यमान मेरुके एक भागमें स्थित सभी गुणोंसे युक्त कैलासगिरिपर स्थित सुन्दर भवनके द्वारपर पहुँचे और वहाँ नन्दीश्वरसे अनुरोध किया कि पशुपाश (जीवभाव)-से मुक्तिहेतु आप महेश्वरका दर्शन कराइये। तदनन्तर नन्दीने उन देवताओंको उमा तथा गणोंसहित उन सनातन प्रभुका दर्शन कराया। देवतागण पशुपाशसे मुक्तिका निवेदनकर शम्भुके सामने खड़े हो गये। वृषभध्वज महेश्वरने उन देवताओं तथा मुनियोंके पशुत्वभावका शोधन करके उन्हें पाशुपतधर्मका स्वयं उपदेश किया। तभीसे वे सब देवता पाशुपत कहे जाने लगे। वे शिव उन पशुओंके साक्षात् पति हैं। सभी देवताओंने बारह वर्षतक तपस्या की और अन्तमें पशुपाशसे मुक्त होकर ब्रह्मा तथा विष्णुके साथ उमा-महेश्वरको प्रणामकर लौट गये। जो मनुष्य शुद्ध होकर इसे सुनाता है अथवा स्वयं सुनता है, वह दूसरा शरीर प्राप्त करके पशुपाशोंसे मुक्त हो जाता है।

ऋषिगणोंके पूछनेपर ८१वें अध्यायमें पशुपाशविमोचक लिङ्गव्रतका माहात्म्य और उसके विधानका वर्णन सूतजीके द्वारा किया गया है।

इसके अनन्तर ८२वें अध्यायमें सूतजी सभी सिद्धियोंको प्रदान करनेवाले मंगलमय तथा सभी पापोंके उच्छेदक और शिवसायुज्य प्राप्त करानेवाले व्यपोहनस्तवका पाठ करते हैं। इस स्तवके पाठ करने तथा श्रवण करनेकी विशेष महिमा इस अध्यायमें बतायी गयी है।

८३वें एवं ८४वें अध्यायमें सूतजीने विभिन्न मासोंमें किये जानेवाले शिवव्रतोंका विधान बताते हुए नक्तव्रतकी महिमाका वर्णन किया है। वे कहते हैं कि उपवासकी अपेक्षा भिक्षा श्रेष्ठ है। भिक्षाकी अपेक्षा बिना माँगे प्राप्त भोजन श्रेष्ठ है। इसकी अपेक्षा नक्तव्रत श्रेष्ठ है, अतः नक्तव्रत करना चाहिये। इसके अनन्तर यहाँ सूतजीने विभिन्न मासोंमें किये जानेवाले व्रतोंका भी वर्णन किया है।

## पंचाक्षरमन्त्रके जपका विधान एवं महिमा

सूतजी कहते हैं—समस्त व्रतोंमें उमापति महेश्वरकी पूजा करके विधिपूर्वक पंचाक्षरीविद्या (पंचाक्षरमन्त्र)-का जप करना चाहिये। जपसे ही व्रतोंकी पूर्णता होती है। पूर्वकालमें रुद्र भगवान् शम्भुके द्वारा पार्वतीसे कहे गये इस पुण्यप्रद मन्त्रका वर्णन ८५वें अध्यायमें सूतजी कर रहे हैं।

भगवान् शंकर पार्वतीसे कहते हैं—प्रलयके उपस्थित होनेपर जब समस्त चराचर जगत् नष्ट हो जाता है, उस समय एकमात्र मैं रह जाता हूँ; दूसरा कुछ भी नहीं रहता।

उस समय सभी वेद तथा शास्त्र इसी पंचाक्षरमन्त्रमें स्थित रहते हैं। नारायणके नाभिकमलसे पाँच मुखवाले ब्रह्मा उत्पन्न हुए। प्रारम्भमें उन्होंने दस मानस पुत्रोंको उत्पन्न किया तथा मुझसे इन पुत्रोंको शक्ति प्रदान करनेकी प्रार्थना की। उनके ऐसा कहनेपर मैंने कमलयोनि ब्रह्माके लिये अपने पाँच मुखोंसे पाँच अक्षरोंका उच्चारण किया। पाँच मुखवाले ब्रह्माने उन पंचाक्षरोंको ग्रहण करते हुए लोक-कल्याणके लिये अपने पुत्रोंको इस पंचाक्षरमन्त्रका उपदेश किया, जिसे प्राप्तकर वे शिवकी आराधना करनेमें तत्पर हो गये। भगवान् शिव प्रसन्न हो गये और उन्होंने उन्हें सम्पूर्ण ज्ञान तथा अणिमा आदि आठ सिद्धियाँ प्रदान कीं।

'ॐ' एक अक्षरवाला मन्त्र है, सर्वव्यापी शिव इसमें स्थित रहते हैं। पाँच अक्षररूपी शरीरवाले शिव स्वभावसे ही षडक्षर (छः अक्षरोंवाले) मन्त्रमें वाच्य-वाचकभावसे विराजमान हैं। भगवान् शिव कहते हैं कि प्रणव (ॐ) सहित पाँच अक्षरोंसे युक्त यह मन्त्र '**ॐ नमः शिवाय**' मेरा हृदय है। यह गूढ़से भी गूढ़ है और साक्षात् सर्वोत्तम मोक्षज्ञान है। इसके अनन्तर भगवान् शिव इस मन्त्रके और प्रत्येक अक्षरके ऋषि, छन्द, देवता, बीज, शक्ति, स्वर, वर्ण तथा स्थानका वर्णन करते हैं। इसके साथ ही अङ्गन्यास, करन्यास तथा देहन्यासका भी वर्णन यहाँ हुआ है।

भगवान् कहते हैं—जपयज्ञ सभी यज्ञोंमें श्रेष्ठ है, जितने भी अनुष्ठान, यज्ञ, दान तथा तप हैं, वे सब जपयज्ञकी १६वीं कलाके भी बराबर नहीं हैं। मनुष्य जन्म-जन्मान्तरमें जो भी पाप करता है, वह इस जपके द्वारा नष्ट हो जाता है और उसे भोग, सिद्धि तथा मुक्ति प्राप्त हो जाती है।* जपके विधि-विधानको जानकर तथा सदाचारसे युक्त होकर जो मनुष्य नित्य जप करता हुआ शिवका ध्यान करता है, वह कल्याणका भागी होता है।

## आचार-धर्मका निरूपण

इसके अनन्तर भगवान् शंकर धर्मके साधन-स्वरूप सदाचारका सम्यक् वर्णन करते हुए कहते हैं '**आचारः परमो धर्म आचारः परमं तपः॥ आचारः परमा विद्या आचारः परमा गतिः।**' आचार परम धर्म है, आचार परम तप है, आचार परम विद्या है तथा आचार ही परम गति है।

सभी लोग सदाचारके द्वारा देवत्व तथा ऋषित्व प्राप्त करते हैं और आचारका उल्लंघन करनेसे नीच योनिको प्राप्त होते हैं, अतः वर्णाश्रम-विधानके अनुसार बताये गये धर्मका यत्नपूर्वक पालन करना चाहिये। जिसका जो कर्म विहित है, उसे करनेवाला सर्वदा भगवान्‌को प्रिय है।

असत्य कभी नहीं बोलना चाहिये, सत्यको ब्रह्म कहा गया है; असत्य, कठोर वचन, शठता तथा परनिन्दा पापके कारण हैं। वाणी तथा मनसे भी परायी स्त्री तथा पराये धनका हरण और परहिंसा कभी भी नहीं करनी चाहिये। बिना स्नान किये, बिना जप किये तथा बिना अग्निपूजन किये भोजन नहीं करना चाहिये।

क्रोध, अहंकार, भूख, आलस्य, निद्रा तथा वार्तालाप—ये जपके शत्रु हैं। इनके होनेपर पुनः आचमन करके तथा प्राणायाम करके शेष जप करना चाहिये। इस प्रकार पंचाक्षरमन्त्रके जपका वर्णन ८५वें अध्यायमें विस्तारपूर्वक किया गया है।

## भोगोंकी दुःखमयता एवं ज्ञानयोगकी महिमा

ऋषिगणोंने विरक्त महात्माओंके ध्यानयज्ञके विषयमें जाननेकी इच्छा व्यक्त की। इसपर सूतजी कहते हैं—एक बार गुफामें पार्वतीके साथ विराजमान भगवान् नीलकण्ठकी स्तुति करते हुए मुनियोंने कहा—हे भगवन्! आपने अति भयंकर कालकूट नामक विषको निष्क्रिय कर दिया। इसपर भगवान् शंकरने हँसते हुए कहा—कालकूट नामक विष, विष नहीं है, बल्कि वास्तवमें यह संसार ही विष है; अतः पूर्ण प्रयत्नसे इस भीषण विषको नष्ट करना चाहिये—'**न विषं कालकूटाख्यं संसारो विषमुच्यते। तस्मात्सर्वप्रयत्नेन संहरेत सुदारुणम्॥**' (श्रीलिङ्गमहापु० पू० ८६।९) इसके अनन्तर उमापति महेश्वर संसारकी असारताका वर्णन करते हुए कहते हैं—ज्ञानी पुरुषके लिये संसार निरन्तर दुःखस्वरूप है, किंतु अज्ञानी लोग इसे नहीं समझ पाते। संसारमें तो शीत, ताप, वायु, वर्षा आदि—सभी समय शरीरधारियोंको

* जपेन पापं शमयेदशेषं यत्तत्कृतं जन्मपरम्परासु। जपेन भोगान् जयते च मृत्युं जपेन सिद्धिं लभते च मुक्तिम्॥
(श्रीलिङ्गमहापुराण पू० ८५।१२५)

दु:ख भोगना पड़ता ही है। इसी प्रकार स्वर्गमें रहनेवाले देवताओंको भी पुण्य क्षीण होनेपर स्वर्गसे पतित होनेकी अवस्थामें दु:ख तथा कष्ट होता है। शास्त्रोचित कर्मोंको न करनेवाले लोगोंको नरकोंमें पड़नेके कारण वहाँ भी दु:ख ही भोगना पड़ता है। पशु-पक्षी, कीट-पतंग आदि तिर्यक् योनियोंमें भी दु:ख ही देखा गया है। अत: भोगोंका त्याग करनेवालेको उत्तम सुख प्राप्त होता है।

भगवान् कहते हैं कि वास्तवमें मैं ही सम्पूर्ण जगत् हूँ, मुझमें ही सम्पूर्ण जगत् स्थित है। यह जगत् मुझसे ही उत्पन्न होता है और मुझमें ही विलीन हो जाता है। मुझसे पृथक् कुछ नहीं है। ऐसा मन, वचन तथा कर्मसे अनुभव करना चाहिये। एकाग्रचित्त होकर सत् तथा असत् सब कुछ आत्मामें देखनेवाला साधक अपने मनको बाह्य जगत्में आसक्त नहीं करता। जिसके अन्त:करण में एकमात्र अद्वितीय ब्रह्म स्थित है तथा जो समरस है, वह ज्ञानस्वरूप कहा जाता है। इसके अतिरिक्त सब कुछ अज्ञान है। एकमात्र ज्ञानके बिना पाप तथा पुण्यका क्षय नहीं होता। अत: मुक्तिके लिये ज्ञानका निरन्तर अभ्यास करना चाहिये—

**ज्ञानमेकं विना नास्ति पुण्यपापपरिक्षयः॥**
**ज्ञानमेवाभ्यसेत्तस्मान्मुक्त्यर्थं ब्रह्मवित्तमाः।**

(श्रीलिङ्गमहापुराण पू० ८६। ३-४)

जो मेरा भक्त सत्त्वनिष्ठ, मेरी पूजामें लीन रहनेवाला, एकाग्रचित्त, सभी द्वन्द्वोंको सहनेवाला, धैर्यशाली, सभी प्राणियोंके हितमें रत, सरल स्वभाववाला, कोमलचित्त, मानरहित, शान्त, प्रतिद्वन्द्वितासे रहित, सदा मुक्तिकी इच्छा रखनेवाला है—वह व्यक्ति स्वर्गलोक प्राप्त करके वहाँ क्रमसे सुखोंका भोग करके पुन: भारतवर्षमें जन्म लेकर ज्ञानीके सम्पर्कसे ब्रह्मवेत्ता होता है। हे श्रेष्ठ द्विजो! अज्ञानीके लिये ज्ञानप्राप्तिकी यही विधि है। इसी मार्गके द्वारा आसक्तिरहित तथा दृढ़ व्रतवाला व्यक्ति संसाररूपी कालकूट विषसे मुक्त हो जाता है।

ज्ञानका यह अचल और उत्तम माहात्म्य ही पाशुपत योग है, जिसे स्वयं महेश्वरने कहा है। इस योगको जिस किसीको नहीं बताना चाहिये, अपितु शिवतत्त्वनिष्ठ योगीको ही इस प्रिय योगका उपदेश करना चाहिये। इस योगका विस्तारपूर्वक वर्णन ८६वें अध्यायमें हुआ है।

८७वें अध्यायमें भगवान् शंकरके द्वारा सनकादि मुनीश्वरोंको शिवज्ञानका उपदेश किया गया है। सूतजी कहते हैं कि शिवकी मायासे व्यक्ति जब अनासक्त हो जाता है, तब परमेश्वरकी कृपासे क्षणभरमें मुक्ति हो जाती है। ऋषियोंद्वारा बताया गया मुक्तिक्रम परमेष्ठी शिवके लिये विवक्षित नहीं है।

ऋषिगणोंके यह पूछनेपर कि किस योगसे सज्जनोंको इस लोकमें मोक्षकी प्राप्ति होती है और योगीजन अणिमा आदि सिद्धियोंसे युक्त होते हैं, ८८वें अध्यायमें सूतजी पाशुपतयोगसे प्राप्त होनेवाली अष्टसिद्धियोंका विस्तारपूर्वक वर्णन करते हैं तथा प्राणाग्नि-होमका स्वरूप-निरूपण करते हैं।

## शौचाचार तथा सदाचारका निरूपण

८९वें अध्यायमें शौचाचार तथा सदाचारका निरूपण, द्रव्यशुद्धि, अशौच, स्त्रीधर्म इत्यादिका विवेचन विस्तारपूर्वक किया गया है। सूतजी कहते हैं कि मान तथा अपमान—ये दोनों विष तथा अमृतके समान हैं। नेत्रसे देखकर मार्गपर चलना चाहिये, वस्त्रसे पवित्र किये गये अर्थात् छाने हुए जलको पीना चाहिये, सत्यसे पवित्र वचन बोलना चाहिये और मनसे पवित्र आचरण करना चाहिये। अनुष्ठान आदि सभी कार्यमें पवित्र जलका प्रयोग करना चाहिये, अशुद्ध जलका प्रयोग नहीं करना चाहिये। इस प्रकार सूतजीने शौचाचार तथा सदाचारका और स्त्रियोंके रजोधर्म आदिका विस्तृत वर्णन इस अध्यायमें किया है।

९०वें अध्यायमें सूतजी यतियोंके लिये कहे गये प्रायश्चित्तका वर्णन करते हैं। शिवके द्वारा कहा गया यह प्रायश्चित्त यतियोंके पापका शोधन करनेवाला है। सूतजी कहते हैं कि सभी प्राणियोंके प्रति मन, वचन, कर्मसे अहिंसाका भाव रखना चाहिये। जो व्यक्ति शुद्ध होकर मिट्टीके ढेले तथा स्वर्णमें समान भाव रखता है और सभी प्राणियोंमें ब्रह्मका चिन्तन करता है, वह स्थिर, शाश्वत, अविनाशी, तथा परमधामको प्राप्त करके पुन: जन्म नहीं ग्रहण करता है—

**चरेद्धि शुद्धः समलोष्ठकाञ्चनः**
**समस्तभूतेषु च सत्समाहितः।**
**स्थानं ध्रुवं शाश्वतमव्ययं तु**
**परं हि गत्वा न पुनर्हि जायते॥**

(श्रीलिङ्गमहापुराण पू० ९०।२४)

## आसन्नमृत्युके समय करणीय कृत्य

इसके अनन्तर ९१वें अध्यायमें सूतजी मृत्युको सूचित करनेवाले लक्षणोंको विस्तारसे बतानेके अनन्तर ऋषियोंसे कहते हैं कि जिस ज्ञानविशेषसे योगी लोग मृत्युको देखते हैं, उसे आप लोगोंको भी जानना चाहिये। मृत्युकालके उपस्थित होनेपर और शरीरमें अरिष्टके सूचित होनेपर योगीको चाहिये कि खेद तथा विषादका परित्यागकर उपेक्षाभाव धारण करे, तत्पश्चात् पूर्व अथवा उत्तरकी ओर मुख करके अनासक्त भावसे सुख-दुःखको मनसे नियन्त्रित करते हुए ओंकारसे युक्त होकर ध्यानमें लीन हो जाय। ओंकारमय योगी ब्रह्ममें लीन होकर ब्रह्मसायुज्य प्राप्त कर लेता है। ओंकार त्रिलोकस्वरूप है, 'अ'कारको भूलोक तथा 'उ'कारको भुवर्लोक और 'म'कार स्वर्लोक कहा जाता है। इसका सिर स्वर्ग है, सभी भुवन अंग हैं, ब्रह्मलोक उसका पाद है। इस ज्ञानविशेषके द्वारा तुरीय-पदकी उपासना की जाती है।

हे ऋषियो! इस प्रकार योगसम्पन्न, विशुद्ध, मनपर नियन्त्रण करनेवाला तथा जितेन्द्रिय जो व्यक्ति आत्माको जान लेता है, वह सबकुछ प्राप्त कर लेता है; अतः बुद्धिमान्‌को पाशुपतयोगोंके द्वारा आत्मचिन्तन करना चाहिये। जो आत्माको जान लेते हैं, वे परम योगी हैं। जिस प्रकार पका हुआ फल वायुके हिलाये जानेपर वृक्षसे गिर पड़ता है, उसी प्रकार रुद्रके नमस्कारसे पाप नष्ट हो जाता है।

इस प्रकार ध्यानमग्न होकर जो अपने शरीरका त्याग करता है, वह तीनों कुलोंका उद्धार करके शिवसायुज्य प्राप्त करता है, इसके अतिरिक्त योगोपासनामें असमर्थ होनेपर तथा आसन्नमृत्यु हो जानेपर अविमुक्तक्षेत्र वाराणसीमें जाकर देहत्याग करना चाहिये।

## अविमुक्तक्षेत्र वाराणसीका माहात्म्य

ऋषियोंद्वारा अविमुक्तक्षेत्र वाराणसीके माहात्म्यको विस्तारपूर्वक सुननेकी इच्छा व्यक्त करनेपर सूतजी ९२वें अध्यायमें वाराणसीके अविमुक्तक्षेत्रके अति उत्तम माहात्म्यका वर्णन कर रहे हैं।

प्राचीनकालमें विवाह करनेके पश्चात् भगवान् शंकरने हिमालयके शिखरसे देवी पार्वती तथा गणेश्वरोंके साथ वाराणसीमें पहुँचकर उन्हें अपने अविमुक्तेश्वरलिङ्गका दर्शन कराया और वहीं रहने लगे। रुद्रने मनसे परम सुन्दर देव-उद्यान (आनन्दकानन) भवनका निर्माण किया और इस अविमुक्तक्षेत्रके सौन्दर्य तथा माहात्म्यका वर्णन करते हुए भगवती पार्वतीको इसका दर्शन कराया। उस अत्यन्त रम्य उद्यानको देखकर नन्दी आदि गणेश्वरोंके साथ भगवान् शंकरकी पूजा करके और उन्हें प्रणामकर देवी पार्वती कहने लगीं—हे देव! आपने परम शोभासे युक्त उद्यानको मुझे दिखाया, अब आप इस क्षेत्रके समस्त गुणोंको एवं अविमुक्तक्षेत्रका माहात्म्य पूर्णरूपसे बतानेकी कृपा करें। देवीका यह वचन सुनकर परमात्मप्रभु परमेश्वर प्रसन्नतापूर्वक पार्वतीसे कहने लगे—सभी प्राणियोंको मोक्ष प्रदान करनेवाला मेरा वाराणसी नामक यह नित्य गुह्यतम क्षेत्र है।

हे देवी! जिस कारणसे मुझे यहाँ निवास करना अच्छा लगता है, उसे सुनो। मुझमें अपने मनको स्थिर रखनेवाला तथा मुझमें सदा सभी क्रियाएँ अर्पित करनेवाला जिस प्रकारका मोक्ष यहाँ प्राप्त करता है, वैसा अन्यत्र कहीं भी नहीं। यहाँ मरनेवाला प्राणी मोक्ष प्राप्त करता है। मेरा यह पुर दिव्य, गुह्यसे भी गुह्यतम तथा महान् है। इसे ब्रह्मा आदि सिद्धगण तथा मुक्तिके इच्छुक लोग जानते हैं। मैंने कभी भी इसका त्याग नहीं किया है और न तो कभी इसका त्याग करूँगा, इसलिये मेरा यह क्षेत्र अविमुक्त कहा गया है।* यह अन्य तीर्थोंसे विशिष्ट है। इच्छानुसार खाता

* रोचते मे सदा वासो येन कार्येण तच्छृणु। मन्मना मम भक्तश्च मयि नित्यार्पितक्रियः॥
यथा मोक्षमवाप्नोति अन्यत्र न तथा क्वचित्। कामं ह्यत्र मृतो देवि जन्तुर्मोक्षाय कल्पते॥
एतन्मम पुरं दिव्यं गुह्याद् गुह्यतमं महत्। ब्रह्मादयो विजानन्ति ये च सिद्धा मुमुक्षवः॥
अतः परमिदं क्षेत्रं परा चेयं गतिर्मम। विमुक्तं न मया यस्मान्मोक्ष्यते वा कदाचन॥
मम क्षेत्रमिदं तस्मादविमुक्तमिति स्मृतम्।
(श्रीलिङ्गमहापुराण पू० ९२।४२—४५ १/२)

हुआ, सोता हुआ, क्रीड़ा करता हुआ तथा अनेक क्रियाएँ करता हुआ भी प्राणी इस अविमुक्तक्षेत्रमें प्राण त्यागनेमात्रसे मोक्ष प्राप्त कर लेता है। इसके अनन्तर भगवान् शंकर देवी पार्वतीको वाराणसीमें ऋषि-महर्षियों तथा देवताओंद्वारा स्थापित शैलेश्वर, संगमेश्वर, मध्यमेश्वर, हिरण्यगर्भ, वृषभध्वजेश्वर, शान्तेश्वर, शुक्रेश्वर, व्याघ्रेश्वर तथा जम्बुकेश्वर आदि लिङ्गोंका दर्शन कराते हैं तथा कहते हैं कि इनका दर्शन करके मनुष्य दुःखके सागररूप संसारमें पुनः जन्म नहीं लेता है। भगवान् शंकर उत्तरवाहिनी गंगाका वर्णन करते हुए कहते हैं कि सभी देवता, ऋषिगण, सभी नदियाँ, सरोवर, सातों समुद्र, समस्त देवतीर्थ एकीभूत होकर सभी पर्वोंपर यहाँ गंगामें प्रविष्ट रहते हैं।

काशीमें उपलब्ध विभिन्न तीर्थोंका वर्णन करते हुए भगवान् शंकर कहते हैं कि जो व्यक्ति इन तीर्थोंमें सविध मेरी पूजा-अर्चा करता है तथा पंचाक्षरमन्त्रका जप करता है, वह सभी पापोंसे मुक्त हो जाता है तथा मरनेपर मेरे सायुज्यको प्राप्त कर लेता है।

## हिरण्याक्षपुत्र अन्धकासुरका आख्यान

ऋषियोंके पूछनेपर ९३वें अध्यायमें सूतजीने हिरण्याक्षपुत्र अन्धकके शिवद्वारा किये गये दमन और उसपर किये अनुग्रहकी कथा सुनायी—प्राचीनकालमें हिरण्याक्षका अन्धक नामका एक पुत्र था, जिसने तपस्याके द्वारा ब्रह्माकी कृपासे न मारे जानेका वर प्राप्त करके त्रिलोकीका उपभोग करते हुए इन्द्रलोकको जीत लिया और वह इन्द्रको पीड़ित करने लगा। देवतागण उससे डरकर मन्दरपर्वतकी गुफामें प्रविष्ट हो गये। महादैत्य अन्धक भी देवताओंको पीड़ित करता हुआ गुफावाले मन्दरपर्वतपर पहुँच गया। सभी देवताओंने भगवान् शिवसे प्रार्थना की। यह सब वृत्तान्त सुनकर भगवान् शिव अपने गणेश्वरोंके साथ अन्धकके समक्ष पहुँच गये तथा उन्होंने उसके समस्त राक्षसोंको भस्म करके अन्धकको अपने त्रिशूलसे बींध डाला। यह देखकर ब्रह्मा, विष्णु आदि सभी देवगण हर्षध्वनि करने लगे। त्रिशूलसे विंधे हुए उस अन्धकके मनमें सात्त्विक भाव जाग्रत् हो गये। वह सोचने लगा—शिवकी कृपासे ही मुझे यह गति प्राप्त हुई है। अपने पुण्य-गौरवके कारण वह अन्धक उसी स्थितिमें भगवान् शिवकी स्तुति करने लगा। उसकी स्तुतिसे प्रसन्न होकर भगवान् शंकर दयापूर्वक उसकी ओर देखते हुए बोले—हे अन्धक! वर माँगो, तुम क्या चाहते हो? अन्धकने गद्‌गद वाणीमें महेश्वरसे कहा—हे भगवन्! यदि आप मुझपर प्रसन्न हैं तो मुझे यही वर प्रदान करें कि आपमें सदा मेरी भक्ति हो।

अन्धकका वचन सुनकर शिवने उस दैत्येन्द्रको अपनी दुर्लभ भक्ति प्रदान की और त्रिशूलपरसे उतारकर उसे गणाधिप पद प्रदान किया।

## वराह-अवतारकी कथा

ऋषिगणोंके पूछनेपर सूतजी वराह-अवतारकी कथा, हिरण्याक्षका वध तथा देवताओंद्वारा भगवान् वराहकी स्तुतिका वर्णन ९४वें अध्यायमें करते हैं। हिरण्यकशिपुके भाई हिरण्याक्षने पूर्वकालमें देवताओंको जीतकर पृथ्वीको बाँधकर रसातलमें ले जाकर उसे बन्दी बना लिया था। अति दुरात्मा क्रूर महादैत्य हिरण्याक्षके द्वारा सताये गये देवताओंने विष्णुको प्रणाम करके पृथ्वीके बन्धनका वृत्तान्त उन्हें बताया। इस वृत्तान्तको सुनकर श्रीहरि विष्णुने यज्ञवराहका रूप धारण करके अपने नुकीले दाँतोंके आगेके भागसे सभी दैत्योंसहित दैत्यराज हिरण्याक्षका वध कर दिया। इसके अनन्तर रसातलमें प्रवेश करके पृथ्वीदेवीको अपनी गोदमें रखकर वहाँसे लाकर पुनः बाहर स्थापित कर दिया। तत्पश्चात् ब्रह्मा हर्षयुक्त गद्‌गदवाणीमें इन्द्र आदि देवताओंके साथ मिलकर उन देवेशकी स्तुति करने लगे—'हे भगवन्! आपने रसातलमें गयी हुई अबला पृथ्वीका उद्धार जगत्के हितके लिये किया है।' प्रजापति ब्रह्माने देवताओंके साथ अनेक प्रकारके स्तुति-वचनोंसे वराहरूपधारी विष्णुको प्रणाम करके उनसे अनेक वर प्राप्त किये।

## नृसिंहावतारकी कथा

९५वें अध्यायमें ऋषिगणोंके जिज्ञासा करनेपर हिरण्याक्षके ज्येष्ठ भ्राता हिरण्यकशिपुके भगवान् नृसिंहद्वारा वधकी कथा सूतजी कहते हैं। हिरण्यकशिपुका पुत्र प्रह्लाद धर्मज्ञ, सत्यनिष्ठ तथा भगवान्‌का भक्त था। वह निरन्तर भगवान् विष्णुकी भक्तिमें तत्पर रहता था। यह देखकर उसका

पिता हिरण्यकशिपु अत्यधिक नाराज हुआ तथा उसने प्रह्लादको समझानेका प्रयास किया। प्रह्लादके न समझनेपर उसे कई प्रकारसे मारनेकी चेष्टा की। भगवान्‌की कृपासे प्रह्लाद मारा नहीं जा सका, अन्तमें भगवान् विष्णुने नृसिंहका रूप धारण करके हिरण्यकशिपुका वध कर दिया। भगवान् नृसिंहका स्वरूप अत्यन्त भयानक था, जिससे सभी प्राणी संत्रस्त हो रहे थे। ब्रह्मा आदि सभी देवताओंने भगवान् शंकरके पास पहुँचकर अनेक प्रकारसे उनकी स्तुति करते हुए प्रार्थना की कि भगवान् नृसिंहसे वे सभी संत्रस्त हैं, अतः उनकी रक्षा होनी चाहिये। भगवान् महेश्वरने उन सबको आश्वस्त किया तथा शरभका रूप धारणकर नृसिंहके पास पहुँचे और उनके प्राणोंका हरण करके वे देवताओंद्वारा पूजित हुए।

आगेके दो अध्यायोंमें भगवान् शिवद्वारा शरभावतार धारणकर नृसिंहपराभव तथा जलन्धरके वधकी कथाएँ आयी हैं, जो भगवान् शिवके माहात्म्यका प्रतिपादन करनेवाली हैं।

## भगवान् विष्णुको भगवान् शंकरसे सुदर्शन चक्रकी प्राप्ति

ऋषियोंके यह पूछनेपर कि भगवान् विष्णुको महेश्वरसे सुदर्शन चक्रकी प्राप्ति कैसे हुई? सूतजी कहते हैं कि एक बार देवताओं तथा असुरोंके बीच अति भयंकर युद्ध हुआ। असुरोंसे त्रस्त देवतागण भगवान् विष्णुके पास पहुँचे और उन्हें सब बातोंसे अवगत कराया। भगवान् विष्णुने देवताओंको आश्वस्तकर महेश्वर भगवान् शंकरका स्मरण किया और हिमवान्‌के उत्तम शिखरपर शिवलिङ्गको स्थापितकर रुद्रसूक्तके द्वारा अभिषेक-पूजन करके भगवान् शिवकी स्तुति की और उनके सहस्रनामोंसे कमलपुष्प समर्पित करने लगे। कौतूहलवश विष्णुकी परीक्षा लेनेके लिये महेश्वरने पूजाके कमलोंमेंसे एक कमलको छिपा दिया, यह देखकर विष्णु एक बार हतप्रभ तो हुए, पर बादमें वास्तविकता समझकर उन्होंने अपना एक नेत्र निकालकर कमलके रूपमें शिवके अन्तिम नामसे उन्हें समर्पित किया। यह देखकर भगवान् शिव प्रसन्न हो गये और उस लिङ्गसे शीघ्र प्रकट हुए। भगवान् शंकरने विष्णुसे कहा—हे जनार्दन! मैं देवताओंके इस कार्यको जान गया। इसके लिये आपको सुदर्शन नामका उत्तम चक्र प्रदान करता हूँ, यह कहकर प्रभु शिवने दस हजार सूर्योंके समान तेजसम्पन्न सुदर्शन चक्र तथा कमलसदृश एक नेत्र भगवान् विष्णुको प्रदान किया। उसी समयसे उन विष्णुको पद्माक्ष (कमलनयन) कहा जाने लगा, इसके अनन्तर शिवने अपने हाथोंसे उनका स्पर्शकर वर-माँगनेके लिये कहा। भगवान् विष्णुने कहा—'आपमें मेरी पूर्ण भक्ति हो'। शिवने अपनी अचल भक्ति भगवान् विष्णुको प्रदान की और कहा—आप देवताओं तथा असुरोंके पूजनीय और वन्दनीय होंगे। ऐसा कहकर नीललोहित भगवान् रुद्र अन्तर्धान हो गये। यह कथा ९८वें अध्यायमें विस्तारपूर्वक आयी है।

## भगवती सतीका आख्यान

ऋषिगणोंके पूछनेपर सूतजीने अर्द्धनारीश्वर भगवान् शिवके वामभागसे भगवती शिवाके प्रादुर्भावकी कथा सुनायी। वे शिवा शिवकी कृपासे दक्षपुत्री सतीके रूपमें प्रकट हुईं और उन्होंने भगवान् रुद्रको पतिके रूपमें स्वीकार किया। दक्षके द्वारा आयोजित विशाल यज्ञमें भगवान् शिवका अनादर देखकर सतीने उसी क्षण अपने देहको योगमार्गसे भस्म कर दिया।

भगवान् रुद्रने दक्षके उस यज्ञमें भाग लेनेवाले विष्णु आदि प्रमुख देवताओं तथा सभी मुनियोंको जला दिया। देवीके असहनीय वियोगके कारण उन्होंने अपने गणोंको भेजा, उसी क्षण वीरभद्रने अपने रोमोंसे उत्पन्न किये गये गणेश्वरोंके साथ दक्षकी यज्ञशालामें प्रवेशकर उत्पात मचाया तथा देवताओंको भी स्तम्भित कर दिया। इसी समय ब्रह्माजीने वीरभद्रसे शान्त होनेकी प्रार्थना की। वीरभद्र भी ब्रह्माके प्रभावसे शान्त हो गये, ब्रह्माकी प्रार्थनासे प्रसन्न होकर भगवान् रुद्रने मारे गये उन सभीको पूर्वकी भाँति शरीर प्रदान कर दिया। चेतनाप्राप्त दक्षने भी उठकर वृषभध्वज शंकरकी स्तुति की। शिवने उत्तम कर्मवाले उन दक्षको विविध वर प्रदान करके उन्हें गाणपत्य पद प्रदान किया। सभीने भगवान् परमेश्वरकी स्तुति की, उन देवताओंपर अनुग्रह करके शिवजी वहाँसे

अन्तर्धान हो गये। यह कथा ९९वें अध्यायमें है।

## भगवतीका पार्वतीरूपमें प्राकट्य एवं शिवसे विवाह

आगेके अध्यायोंमें पार्वतीके प्राकट्य, दक्षयज्ञविध्वंस, कामदेवदहन तथा शिव-पार्वतीके मंगलमय विवाहकी कथा है और फिर भगवान्‌के अविमुक्तक्षेत्र काशीमें आनेका वृत्तान्त है। ये बातें १००वें अध्यायसे १०३वें अध्यायतक हैं। ऋषिगणोंके यह पूछनेपर कि भगवती सती हिमवान्‌की पुत्री कैसे हुई और उन्होंने महेश्वरको पतिरूपमें कैसे प्राप्त किया? सूतजी कहते हैं कि भगवतीने तपस्याके द्वारा अपनी इच्छासे मेनाके शरीरसे हिमालयकी पुत्रीके रूपमें जन्म लिया। बारह वर्षकी अवस्था प्राप्त होनेपर वे देवी पार्वती तपस्यामें संलग्न हो गयीं। उन्हीं दिनों तारक नामवाला एक महातेजस्वी दानव हुआ। उसने अपनी तपस्याके द्वारा ब्रह्मासे अतुलनीय बल प्राप्त कर लिया था तथा तीनों लोकोंको जीतकर संग्राममें विष्णुको भी पराजित कर दिया। इन्द्रसहित देवतागण तारकासुरके भयसे पीडित होकर बृहस्पतिकी शरणमें आये। बृहस्पति देवताओंके साथ ब्रह्माके पास पहुँचे और सब वृत्तान्त सुनाया। ब्रह्माने कहा कि मैं आपकी इस विपत्तिसे अवगत हूँ। भगवती सती हिमवान्‌की पुत्री होकर पार्वतीके रूपमें उत्पन्न हुई हैं। आप देवतागण यह प्रयास करें कि महेश्वरका मन पार्वतीके प्रति आकृष्ट हो जाय और उनका विवाह हो जाय। उनसे उत्पन्न छः मुखवाले बालक कार्तिकेय अकेले ही तारकासुरका वधकर देवताओंका उद्धार कर सकेंगे।

ब्रह्माके यह कहनेपर बृहस्पतिसहित सभी देवताओंने कामदेवका स्मरण किया। कामदेवके उपस्थित होनेपर इन्द्रने कामदेवकी प्रशंसा करते हुए कहा कि आप किसी प्रकार शंकरके साथ अम्बिकाका संयोग कराइये। कामदेवने रति तथा वसन्त आदिके साथ पहुँचकर इसका प्रयास किया। त्रिनेत्र भगवान् शिवने अपने तीसरे नेत्रसे देखकर कामदेवको उसी क्षण भस्म कर दिया। रतिके विलापसे द्रवित होकर महेश्वरने रतिको यह वरदान दिया कि तुम्हारा पति देहरहित (अनंग) होते हुए भी तुम्हें प्राप्त रहेगा।

सूतजी कहते हैं—भगवान् वृषभध्वज पार्वतीकी तपस्यासे प्रसन्न हो गये। ब्राह्मणका रूप धारणकर वे पार्वतीके समक्ष पहुँचे और पार्वतीको आश्वस्त किया कि तुम्हारे स्वयंवरमें सौम्यरूप धारणकर भगवान् शिव तुमसे मिलेंगे। इसके अनन्तर पार्वती अपने माता-पिताके पास चली गयीं। हिमालयने सभी लोकोंमें देवीके स्वयंवरकी घोषणा कर दी। सभी देवगण, समस्त गन्धर्व, यक्ष, दैत्य आदि सब लोग पार्वतीके स्वयंवरमें पहुँचे। देवेश्वर भगवान् शंकर भी दिव्य परम अद्भुतस्वरूप धारणकर वहाँ उपस्थित हुए, उस समय आह्लादित देवी पार्वतीने शिवके चरणोंमें दिव्य तथा सुगन्धित माला समर्पित कर दी। ब्रह्मा आदि सभी देवताओंने साधुवाद करते हुए शिव-पार्वतीको प्रणाम किया।

इसके अनन्तर ब्रह्माने हाथ जोड़कर महेश्वरको प्रणाम करते हुए विवाह करनेकी प्रार्थना की। भगवान् शिवने अपनी स्वीकृति प्रदान कर दी, तदनन्तर ब्रह्माने विधिपूर्वक विवाहका सब कार्य सम्पन्न कराया। विष्णुने लाजाहोमकी विधि पूरी की। गोदानोंसे विप्रोंकी पूजाकर तीन बार अग्निदेवकी प्रदक्षिणा कराकर ब्रह्माने विवाहका कार्य सम्पन्न कराया।

भगवान् शिव-पार्वतीके मांगलिक विवाहकी फलश्रुतिमें बताया गया है कि जो व्यक्ति पवित्र होकर प्रसन्नतापूर्वक भगवान् शिवके इस विवाह-प्रसंगको पढ़ता अथवा सुनता है अथवा वेदवेदांगमें पारंगत शुद्ध द्विजोंको सुनाता है, वह गणपति-पद प्राप्त करके शिवके साथ आनन्दित होता है—

**यः पठेच्छृणुयाद्वापि भवोद्वाहं शुचिस्मितः।**
**श्रावयेद्वा द्विजाञ्छुद्धान् वेदवेदाङ्गपारगान्॥**
**स लब्ध्वा गाणपत्यं च भवेन सह मोदते।**

(श्रीलिङ्गमहापुराण पू० १०३। ६७-६८)

विवाहके उपरान्त भगवान् शिव अपने गणों नन्दी तथा देवी पार्वतीके साथ वहाँसे प्रस्थानकर दिव्य वाराणसीपुरीमें पधारे। भवानी पार्वती इस क्षेत्रका माहात्म्य पूछने लगीं, भगवान् शंकर क्षेत्रके माहात्म्यका वर्णन करते हुए कहने लगे—हे देवी! मैं अविमुक्तक्षेत्रमें होनेवाले पुण्यका वर्णन किस प्रकार करूँ, जहाँपर मरनेवाले पापियोंकी एक ही जन्ममें मुक्ति हो जाती है। लोगोंद्वारा अन्यत्र किया गया पाप

वाराणसीमें नष्ट हो जाता है, परंतु वाराणसीमें किया गया पाप पिशाचयोनिरूपी नरककी प्राप्ति करानेवाला होता है। इस काशीमें मरनेवालोंका पुनर्जन्म नहीं होता। इस प्रकार संक्षेपमें क्षेत्रका माहात्म्य कहकर गणेश्वरोंको विदा करके चन्द्रशेखरने पार्वतीको अपना उद्यान दिखाया और वहाँ निवास करने लगे। विघ्नविनाशक गणेशका जन्म भी इसी उद्यानमें हुआ।

## गजानन-प्राकट्यकी कथा

ऋषियोंके जिज्ञासा करनेपर सूतजी विघ्नविनाशक गजाननके प्राकट्यकी कथा सुना रहे हैं। इन्द्रसहित सभी देवतागणोंने परस्पर विचार किया कि असुर, क्रूरकर्मा राक्षस तथा पृथ्वीपर जो अन्य तमोगुणी और रजोगुणी लोग हैं—ये सभी यज्ञ-दान आदि साधनोंसे अभीष्ट वर प्राप्त करके अपरिमित बलसे सम्पन्न हो जाते हैं। अतः उनके विघ्नके लिये एवं देवताओंके अविघ्नके लिये तथा पुरुषोंके कर्मकी सिद्धिके लिये हम सभीको गणपतिके सृजनहेतु भगवान् शंकरकी स्तुति करनी चाहिये। परस्पर इस प्रकार विचार करके वे देवगण भगवान् शिवकी स्तुति करने लगे। भगवान्के समस्त क्रिया-कलापोंका स्मरण इस स्तुतिमें हुआ है। १०४वें अध्यायमें स्तुतिका वर्णन विस्तारसे किया गया है। देवगणोंकी स्तुतिसे प्रसन्न होकर भगवान् शंकरने देवताओंको दर्शन दिया और कहा—आपलोगोंका कल्याण हो। देवगुरु बृहस्पतिने भगवान्से यह प्रार्थना की कि आप निर्विघ्नतापूर्वक समस्त कर्मोंकी सिद्धिके लिये दैत्योंके अपकर्ममें विघ्न डालनेका कोई उपाय करें। इसके बाद महेश्वरकी कृपासे अम्बिका पार्वतीने हाथीके समान मुख धारण किये हुए और हाथोंमें त्रिशूल तथा पाश लिये हुए समस्त लोकोंके उत्पादक कल्याणकारी गजाननको जन्म दिया। देवताओंने प्रसन्न होकर पुष्पवृष्टि की। भगवान् सर्वेश्वर प्रभुने गजाननके जातकर्म आदि सभी संस्कारोंको स्वयं किया। इसके बाद महादेवने उन्हें उठाकर आलिङ्गन करते हुए कहा—हे पुत्र! तुम्हारा अवतार दैत्योंके विनाशके लिये और देवताओं तथा ब्रह्मवादी द्विजोंके उपकारके लिये हुआ है। जो पृथ्वीतलपर दक्षिणाविहीन यज्ञ करता है तथा जो वर्णसे च्युत एवं अपने धर्मसे रहित होकर रहता है, उसके प्राणोंको हर लो तथा विघ्न उत्पन्न करो। तुम तीनों लोकोंमें सर्वत्र विघ्नगणेश्वरके रूपमें पूजनीय और वन्दनीय होगे। जो हमारी तथा देवोंकी पूजा करते हैं और यज्ञोंके द्वारा यजन करते हैं, उनके द्वारा सबसे पहले तुम्हारी पूजा होगी। प्रभु गणपतिने विघ्नगणोंको उत्पन्न किया और गणोंके साथ शिवजीको नमस्कार किया। उसी समयसे लोकमें सर्वप्रथम गणपतिकी पूजा होने लगी; वे गणेश्वर दैत्योंके धर्ममें विघ्न डालने लगे।

## शिवताण्डवका वर्णन

१०६वें अध्यायमें ऋषिगण सूतजीसे कहते हैं कि हमने स्कन्दके अग्रज गणेशजीका प्रादुर्भाव तो सुन लिया, अब आप हमलोगोंको यह बतायें कि शम्भुके नृत्य (ताण्डव)-का आरम्भ कैसे तथा किसलिये हुआ? सूतजी कहते हैं—दारुक नामका एक दैत्य था। तपस्यासे पराक्रम प्राप्त करके कालाग्निके समान वह असुर देवताओं तथा उत्तम द्विजोंको पीडित करने लगा। तब ब्रह्माजीके साथ सभी देवगण महेश्वरकी स्तुति करने लगे। ब्रह्माने कहा—हे भगवन्! स्त्रीके द्वारा वध्य उस दैत्य दारुकका संहार करके आप हमलोगोंकी रक्षा कीजिये। भगवान् देवेशने भगवती गिरिजासे दारुकके वधहेतु प्रार्थना की। तब उन देवेश्वरीने जन्मके लिये तत्पर होकर शिवके शरीरमें अपने सोलहवें अंशसे प्रवेश किया। इसे देवतादि कोई भी जान नहीं सके। पार्वतीने शिवके कण्ठमें स्थित विषसे अपने शरीरको बनाया और कामशत्रु शिवने अपने तीसरे नेत्रसे कृष्णवर्णके कण्ठवाली कपर्दिनी कालीको उत्पन्न किया। तब पार्वतीकी आज्ञासे उन परमेश्वरी कालीने सुराधिपोंको मारनेवाले असुर दारुकका वध कर दिया। कालीकी क्रोधाग्निसे सम्पूर्ण जगत् व्याकुल हो उठा, उसी समय भगवान् शंकर मायासे बालरूप धारणकर काशीके श्मशानमें रुदन-लीला करने लगे। उस बालरूप ईशानके स्वरूपको देखकर उनकी मायासे मोहित उन कालीने उन्हें उठाकर अपना स्तन ग्रहण कराया, तब वे बालरूप शिव दूधके साथ उनका क्रोध भी पी गये। इस प्रकार क्रोधसे क्षेत्रकी रक्षा हुई और भगवती काली मूर्च्छित (नष्ट संज्ञावाली) हो गयीं, तब भगवान् शिवने प्रीतियुक्त होकर कालीकी

प्रसन्नताके लिये सन्ध्याकालमें श्रेष्ठ भूतों तथा प्रेतोंके साथ ताण्डव नृत्य किया। शम्भुके नृत्यामृतका पान करके परमेश्वरी भी उस श्मशानमें सुखपूर्वक नृत्य करने लगीं और योगिनियाँ भी उनके साथ नाचने लगीं। वहाँपर ब्रह्मा, विष्णु, इन्द्रसहित सभी देवताओंने भगवती काली एवं देवी पार्वतीकी प्रणामपूर्वक स्तुति की।

## शिवभक्त उपमन्युकी कथा

सूतजी कहते हैं—कालीको उत्पन्न करके त्रिनेत्र शिवके चले जानेपर उपमन्युने तपस्याद्वारा उनकी पूजा करके अभीष्ट फल प्राप्त किया था।

'उपमन्यु' एक मुनिकुमार थे, किसी समय खेलते हुए अपने मामाके आश्रममें उन्होंने थोड़ा-सा दूध पी लिया। इसके अनन्तर ईर्ष्याके कारण मामाके पुत्रने अधिक मात्रामें उत्तम दुग्धपान किया। यह देखकर उपमन्युने गायके उत्तम दूधको पीनेकी इच्छा व्यक्त की, यह सुनकर माता अपनी निर्धनताका स्मरणकर दु:खी हो गयी। उपमन्युद्वारा बार-बार रोते हुए, दूधके लिये आग्रह करनेपर माताने खेतमें पड़े अन्नके दानोंको बटोरकर तथा उसे पीसकर उसके आटेमें जल मिलाकर कृत्रिम दूध उपमन्युको पीनेके लिये दिया। उपमन्युने उसे पीकर मातासे कहा कि यह दूध नहीं है। तब दु:खित माताने स्नेहपूर्वक बालकके नेत्रोंको पोंछकर कहा—हे पुत्र! शिवकी कृपाके बिना राज्य, स्वर्ग, मोक्ष और दुग्धसे बने पदार्थोंको प्राप्त नहीं किया जा सकता। हमलोगोंको दूध कैसे मिल सकता है? क्योंकि हमलोगोंने महादेवकी पूजा नहीं की है। माताका वचन सुनकर बालक उपमन्युने माताको प्रणाम करके उन्हें आश्वस्त किया और कहा—अब शोकका त्याग करें, मैं महादेवको प्रसन्न करके क्षीरसमुद्रको अवश्य प्राप्त कर लूँगा।

मातासे आज्ञा प्राप्तकर हिमवान् पर्वतपर जाकर वायुका आहार करते हुए एकाग्रचित्त होकर उपमन्युने अति कठोर तप किया। उनकी तपस्यासे सम्पूर्ण जगत् तप्त हो उठा, तब विष्णुने इसे शान्त करनेका भगवान् शिवसे आग्रह किया। इसके अनन्तर परमेश्वर शिव उपमन्युकी परीक्षा लेनेकी दृष्टिसे इन्द्रका रूप धारणकर उनके पास पहुँचे और वर माँगनेका आग्रह किया। तब उपमन्युने शिवमें भक्ति प्राप्त करनेका वर माँगा; इसपर इन्द्ररूपधारी शंकरने शिवकी निन्दाके वचन कहे, यह सुनकर उपमन्यु अत्यन्त क्षुब्ध हुए और मनमें विचार करने लगे कि शिवनिन्दकको मारकर अपने शरीरका भी त्याग कर देना चाहिये। यह निश्चयकर उन्होंने अथर्वास्त्रसे इन्द्रदेवको मारनेका विचार किया। उसी समय भगवान् परमेश्वरने अपने बालचन्द्रमासे सुशोभित स्वरूपका उस बालकको दर्शन कराया और स्नेहपूर्वक उससे कहा—हे मेरे पुत्र! अपने इच्छानुसार भोगोंका उपभोग करो। ये पार्वती तुम्हारी माता हैं, मैंने आज तुम्हें अपना पुत्र बना लिया है। मैंने तुम्हें अमृतत्व तथा शाश्वत गाणपत्य प्रदान कर दिया। मुनिश्रेष्ठ उपमन्युने भगवान् शिवको बार-बार प्रणाम करके वर माँगा—आपमें मेरी अव्यभिचारिणी श्रद्धा रहे तथा सर्वदा आपका सांनिध्य प्राप्त हो। भगवान् शंकर उस विप्र बालकको वांछित वर प्रदान करके अन्तर्धान हो गये।

## श्रीकृष्णद्वारा ऋषि उपमन्युसे पाशुपत ज्ञान प्राप्त करना

ऋषिगणोंके पूछनेपर कि श्रीकृष्णने उपमन्युका दर्शन करके उनसे दिव्य पाशुपत ज्ञान कैसे प्राप्त किया? १०८वें अध्यायमें सूतजी कहते हैं—सनातन वासुदेव अपनी इच्छासे अवतीर्ण हुए थे, फिर भी उन्होंने मानव-देहकी निन्दा करते हुए अपनी देहकी शुद्धि की थी। भगवान् श्रीकृष्ण पुत्रप्राप्तिहेतु तप करनेके लिये उपमन्युके आश्रममें गये और वहाँ उन मुनिका दर्शन किया। उपमन्युकी तीन बार प्रदक्षिणा करके श्रीकृष्णने उन्हें नमस्कार किया। उन मुनिके अवलोकन-मात्रसे श्रीकृष्णका सम्पूर्ण देहजनित तथा कर्मजनित मल नष्ट हो गया। महातेजस्वी उपमन्युने अग्नि तथा वायु आदि मन्त्रोंके द्वारा उन्हें दिव्य पाशुपत ज्ञान प्रदान किया। पाशुपत-व्रतके द्वारा तपस्यासे एक वर्षके अन्तमें उमा-महेश्वरका दर्शन करके उन्होंने अपना पुत्र प्राप्त किया। यदि कोई मोक्ष चाहता हो तो उसे अपना भव्य राज्य, धन, यहाँतक कि सर्वस्व दान करते हुए संसार-सागरसे पार करनेवाले पाशुपत-व्रतको प्रयत्नपूर्वक अवश्य सिद्ध करना चाहिये और इस अनित्य शरीरके द्वारा

शाश्वत परमात्म-स्वरूप शिवतत्त्वकी प्राप्तिके लिये प्रयत्नपूर्वक साधना करनी चाहिये—

**'अध्रुवेण शरीरेण ध्रुवं साध्यं प्रयत्नतः'**

(श्रीलिङ्गमहापुराण पू० १०८।१८)

इस प्रकार यहाँ लिङ्गपुराणके पूर्वभागकी कथा पूर्ण होती है। अन्तमें श्रीसूतजी ऋषियोंसे बताते हैं कि मैंने इस विधिसे आपको लिङ्गपुराणकी कथा बतायी। जो इसे पढ़ता है, सुनता है, वह विष्णुलोक प्राप्त करता है, इसमें सन्देह नहीं है।

## उत्तरभाग

श्रीलिङ्गमहापुराणके उत्तरभागमें प्रथम सात अध्यायोंमें भगवान् विष्णुकी महिमा, उनका चरित्र तथा लीला-कथाका वर्णन हुआ है। इसके अनन्तर भगवान् शिवका कथा-माहात्म्य आदि वर्णित है।

ऋषिगणोंके यह पूछनेपर कि ईश्वरोंके ईश्वर भगवान् श्रीकृष्ण इस लोकमें किससे सन्तुष्ट होते हैं? सूतजी कहते हैं कि पूर्वकालमें अम्बरीषने भी महामुनि मार्कण्डेयसे इस विषयमें पूछा था। उसीको मैं यथार्थ रूपसे बता रहा हूँ। अम्बरीषने मार्कण्डेयजीसे प्रश्न किया—नारायणको प्रसन्न करनेके लिये कौन-सा धर्म श्रेष्ठ तथा उत्तम है? मार्कण्डेयजी उत्तर देते हुए कहते हैं कि एकमात्र वे प्रभु जनार्दन ही परमपुरुष परमात्मा हैं, अतः भगवान् नारायणके स्मरण-पूजन तथा प्रणामसे महान् पुण्यकी प्राप्ति होती है।

प्राचीनकालमें त्रेतायुगमें कौशिक नामके एक ब्राह्मण थे। भगवान् विष्णुके मन्दिरमें आकर वे अनन्य भावसे ताल, स्वर तथा लयसे युक्त होकर भगवान् हरिके उदार चरितका गान करते थे। वहाँ उनके भगवद्भक्त कई शिष्य भी पधारे। पद्माख्य नामका एक द्विज उन सबको वहाँ भोजन प्रदान करता था तथा भगवान्‌की भक्तिमें संलग्न रहता था।

कौशिकके गानकी प्रसिद्धि सुनकर राजा कलिङ्गने कौशिकको अपनी प्रशंसाका गान करनेके लिये आदेश दिया, परंतु कौशिकने नम्रतापूर्वक राजासे कहा कि मेरी जिह्वा तथा वाणी श्रीहरिके अतिरिक्त किसी अन्यकी, यहाँतक कि इन्द्रकी भी स्तुति नहीं करती। कौशिकके शिष्योंने भी यही बात कही। यह सुनकर राजा रुष्ट हो गये और अपने भृत्योंसे उन्होंने अपना यशोगान कराया। कौशिक आदि ब्राह्मणोंने राजाके यशोगानको सुनकर काष्ठकी खूँटियोंसे एक-दूसरेके कानोंको बन्द कर दिया तथा अपनी जिह्वाके अग्रभागको अपने हाथोंसे काट लिया। राजाने अत्यन्त कुपित होकर उन्हें अपने राज्यसे निर्वासित कर दिया। कुछ समय बाद वे सब लोग मृत्युको प्राप्त हो गये। मृत्युके बाद उन्हें अपने लोकमें आया देखकर ब्रह्माने यमराजसे कहा—ये सब लोग जनार्दन हरिके परमभक्त हैं, इन्हें सुखमय निवास प्रदान कीजिये। ब्रह्माजीके ये वचन सुनकर लोकपाल उन सबको लेकर आकाशमार्गसे क्षणभरमें ब्रह्मलोक पहुँच गये। ब्रह्माने आगे बढ़कर उनका स्वागत किया तथा कौशिक आदि मुनियोंको लेकर विष्णुलोक चले गये। वहाँ भगवान् विष्णु दिव्य आसनपर विराजमान थे। कौशिक आदि मुनियोंसहित भगवान् ब्रह्मा गरुडध्वज श्रीहरिके सम्मुख आकर प्रणाम करके स्तुति करने लगे। विश्वात्मा विष्णुने कौशिकसे कहा—आप अपने शिष्योंके साथ मेरे गणाधिप बनकर सदा मेरे समीप विराजमान रहें। इसके अनन्तर भगवान् नारायणने पद्माक्ष तथा मालव और मालवीको भी उत्तम पद प्रदान किया एवं ब्रह्माजीसे इन सबकी साधनाकी अत्यधिक प्रशंसा की। उसी समय मुनिश्रेष्ठ तुम्बुरु वहाँ बुलाये गये, जो वहाँ आसीन होकर नानाविध मूर्च्छनाओंसे युक्त मधुर पदोंका सम्यक् प्रकारसे गान करते हुए वीणा बजाने लगे। भगवान् श्रीहरिके द्वारा गन्धर्व तुम्बुरुके प्रति किये गये सत्कारको देखकर संतप्त चित्तवाले नारदमुनि चिन्तित हो उठे और सोचने लगे कि मैं किस प्रकारसे श्रीहरि और देवी लक्ष्मीका सांनिध्य प्राप्त करूँगा, जिसे तुम्बुरुने प्राप्त कर लिया है। ऐसा सोचते हुए नारद प्राणायामके द्वारा श्वास रोककर एक हजार दिव्य वर्षोंतक तपस्यामें बैठे रहे।

इसके अनन्तर मार्कण्डेयजीने राजा अम्बरीषसे कहा—नारायणकी कृपासे कुछ समय बाद नारद सम्पूर्ण ज्ञान प्राप्त करके तुम्बुरुके समान हो गये। नारायणके गीतोंका गान

बार-बार करना चाहिये। आपको विशेषरूपसे विष्णुक्षेत्रमें विष्णुभक्त पुरुषोंके साथ गान, नृत्य आदि तथा वाद्य-उत्सवसे युक्त होकर भगवान्‌का नित्य अर्चन करना चाहिये तथा उनकी कथा सुननी चाहिये। जो इसे सम्पादित करता है, उसे विष्णु-सायुज्यकी प्राप्ति हो जाती है।

राजा अम्बरीषने मार्कण्डेयजीसे प्रश्न किया—हे महाभाग! नारदमुनिने किस योगके द्वारा गानविद्या प्राप्त की और उन्होंने किस प्रकार तुम्बुरुकी समानता प्राप्त की? मार्कण्डेयजी बोले—मैंने नारदजीसे यह रहस्य सुना था, उन्होंने स्वयं मुझे बताया था।

एक हजार वर्षकी तपस्याके अनन्तर नारदने आकाशवाणी सुनी—हे मुनिश्रेष्ठ! यदि आपकी मति गानमें संलग्न है तो आप मानसरोवर पर्वतपर जाकर गानबन्धु उलूकसे मिलिये। नारदजी आश्चर्यचकित होकर गानबन्धु उलूकके पास गये, वह पक्षी उलूक गन्धर्व आदिको गानविद्याकी शिक्षा दे रहा था। गानबन्धुने नारदजीका उचित सत्कार करते हुए पूछा कि आपकी क्या सेवा करूँ? नारदजीने गानबन्धुके समक्ष अपना भाव व्यक्त किया तथा गानविद्या प्राप्त करनेकी इच्छा प्रकट की।

गानबन्धु बोले—हे नारद! पूर्वकालमें मेरे साथ जो घटित हुआ, उसे आप सुनें। प्राचीनकालमें भुवनेश नामका एक धर्मपरायण राजा हुआ, जो यज्ञ, दान आदि करते हुए पृथ्वीका पालन करता था। उसने घोषणा की हुई थी कि वेदमन्त्रोंके अतिरिक्त यदि कोई गानयोगसे भगवान्‌की उपासना करेगा तो वह मृत्युदण्डका भागी होगा। उसके राज्यके निकट हरिमित्र नामका एक विष्णुभक्त राग-द्वेषसे रहित होकर नदीके तटपर श्रीहरिकी मनोहर प्रतिमाका अर्चन-पूजन करता हुआ एकाग्रचित्त होकर प्रेमपूर्वक ताल-स्वर-लयसे युक्त हरिगान किया करता था। राजाके आदेशसे उसके अनुचर उस ब्राह्मणको पकड़कर राजाके पास ले गये। उस दुष्टबुद्धि राजाने उस द्विजश्रेष्ठका धन आदि छीनकर उसे राज्यसे बाहर निकाल दिया।

कुछ समय बाद राजाकी मृत्यु हो गयी। यमलोकमें अत्यन्त दु:खी होकर राजाने यमराजसे कहा—हे देव! मुझ स्वर्गप्राप्तको भी भूख-प्यास सता रही है; मैंने ऐसा कौन-सा पाप किया? यम बोले—तुमने अज्ञानसे मोहित होकर गीत-वाद्यसे युक्त होकर हरिगान करनेवाले महामति हरिमित्रके प्रति पूर्वमें बहुत बड़ा पाप किया था। उसका धन छीनकर, उसका सबकुछ नष्ट कर दिया। तुमने आज्ञा दे रखी थी कि कोई व्यक्ति भी श्रीहरिके कीर्तिगानके बिना ही उनकी उपासना करे, अत: अब तुम पर्वतके कोटरमें जाओ और वहाँ पहलेसे पड़े हुए अपने शवको नोचकर नित्य खाते हुए निवास करो। मन्वन्तर बीत जानेपर विभिन्न योनियोंमें जन्म लेते हुए बहुत समयके बाद मनुष्ययोनिमें जन्म लेकर तुम ज्ञान प्राप्त करोगे। ऐसा कहकर यम वहीं अन्तर्धान हो गये और हरिमित्र गणाधिपोंसे स्तुत होता हुआ विमानसे विष्णुलोक चला गया।

राजा भुवनेश शवको नित्य खाता हुआ उसी पर्वतके कोटरमें पड़ा रहता था। मैंने उस राजाको वहाँ देखा, उसने ही मुझे यह सब बताया था। मुझे इन्द्रद्युम्नके अनुग्रहसे उत्तम आयु प्राप्त हुई तथा हरिमित्रका दर्शन हुआ। उन्हींके प्रभावसे गानविद्याके प्रति मेरा मन आकृष्ट हुआ। साठ हजार वर्षोंतक मैं किन्नरोंके साथ गानका अभ्यास करता रहा, अन्तमें मैं गानका आचार्य हो गया।

मार्कण्डेयजी बोले—उलूकके द्वारा ऐसा कहनेपर मुनिश्रेष्ठ नारद शिक्षाक्रमसे युक्त होकर उससे गान सीखने लगे। गानबन्धुने नारदजीसे कहा—अब आप लज्जासे रहित हो जाइये। स्त्रीसंसर्गमें, गीतमें, द्यूतमें, व्याख्यान देनेमें, व्यवहारमें, आहारमें, अर्थोपार्जनमें तथा आय-व्ययमें मनुष्यको सदा लज्जाका त्याग कर देना चाहिये।* नारदने हजार दिव्य वर्षोंतक गीतकी शिक्षा प्राप्त की। मुनिने गानबन्धु उलूकसे कहा—आपसे श्रेष्ठ गान प्राप्त करके मैं गानविद्यामें निष्णात हो गया हूँ। हे आचार्य! मैं आपकी क्या सेवा करूँ? गानबन्धु बोला—हे महामुने! ब्रह्माके दिनके समाप्तिपर्यन्त मेरी आयु हो तथा मेरा परमकल्याण हो। आपके द्वारा मनमें यह कामना की जाय—यही मेरी दक्षिणा है।

---

* स्त्रीसङ्गमे तथा गीते द्यूते व्याख्यानसङ्गमे। व्यवहारे तथाहारे त्वर्थानां च समागमे॥
आये व्यये तथा नित्यं त्यक्तलज्जस्तु वै भवेत्। (श्रीलिङ्गमहापुराण उ० ३। ६०-६१)

नारदजीने कहा कल्पके व्यतीत होनेपर आप गुरु होंगे। हे महाप्राज्ञ! आपका कल्याण हो।

यह कहकर नारदजी श्वेतद्वीपमें विराजमान जनार्दन वासुदेवके पास चले गये और वहाँ गीत गाने लगे, इसे सुनकर भगवान् विष्णुने नारदसे कहा—आप आज भी गीतोंका गान करनेमें तुम्बुरुसे विशिष्ट नहीं हैं। मैं द्वापरयुगके अन्तमें वसुदेवके पुत्रके रूपमें कृष्ण नामसे अवतीर्ण होऊँगा। उस समय मेरे पास आकर आप स्मरण कराइयेगा। तब मैं आपको तुम्बुरुके समान ही गानसे सम्पन्न महाव्रतसे युक्त कर दूँगा। तदनन्तर वीणावादनमें संलग्न देवर्षि नारद सभी लोकोंमें विचरने लगे तथा परिश्रमके साथ बहुत समयतक गान सीखते रहे। गानसाधनामें रत रहते हुए भी उनकी वीणाकी तन्त्रियाँ उन स्वरांगनाओंको प्राप्त न कर सकीं।

तदनन्तर रैवतक पर्वतपर आकर श्रीकृष्णको प्रणाम करके नारदजीने उन्हें पूर्वकी बातें स्मरण करायीं। यह सब सुनकर श्रीकृष्णने जाम्बवतीसे प्रसन्नतापूर्वक कहा—हे भद्रे! इन मुनिवर नारदको वीणा-गानकी विधिपूर्वक शिक्षा प्रदान करो। वे मुनिको सम्यक् प्रकारसे शिक्षा देने लगीं। एक वर्ष पूर्ण हो जानेपर वे पुनः माधवके पास आकर उन्हें प्रणाम करके उनके सामने खड़े हो गये। तब केशवने कहा—अब आप सत्यभामाके पास जाकर विधिपूर्वक शिक्षा प्राप्त करें, तब मुनिने सत्यभामासे भी शिक्षा प्राप्त की, एक वर्ष पूर्ण हो जानेपर भगवान् वासुदेवके कहनेपर रुक्मिणीसे भी पूरे तीन वर्षोंतक महान् परिश्रमके साथ शिक्षा प्राप्त की और वे उत्तम गान करने लगे। तदनन्तर भगवान् श्रीकृष्णने महामुनिको बुलाकर उन्हें सर्वश्रेष्ठ गानविद्याकी शिक्षा प्रदान की। तब भगवान्ने कहा—हे महामुने! अब आप गानविद्यामें सब कुछ जान गये हैं, अब आप मेरे सांनिध्यमें रहकर तुम्बुरुके साथ सम्यक् प्रकारसे नित्य गान कीजिये।

जब श्रीकृष्णभगवान् शिवकी पूजा करने लगते थे, उस समय श्रीकृष्णरूप उन हरिके आदेशसे सुरोंके महाज्ञानी महामुनि नारद रुक्मिणी, सत्यभामा, जाम्बवती और श्रीकृष्णके साथ शंकरजीका स्तुतिगान करते थे।

सूतजी कहते हैं कि मार्कण्डेयजीने कहा—हे राजन्! वासुदेवकी स्तुतिका अत्यधिक गान करनेवाला व्यक्ति श्रीहरिसे सालोक्य प्राप्त कर लेता है, किंतु रुद्रका स्तुतिगान करनेवाला उससे भी अधिक श्रेष्ठ भगवत्-सारूप्य प्राप्त करता है।

## वैष्णवोंके लक्षण और उनकी महिमा

अम्बरीषके पूछनेपर मार्कण्डेयमुनि वासुदेवपरायण वैष्णवका लक्षण बताते हुए कहते हैं कि जहाँ विष्णुभक्त रहता है, वहींपर नारायण विराजमान रहते हैं। भगवान् श्रीहरिका कीर्तन होते समय जिसके शरीरमें सदा रोमांच होने लगता है, कम्प तथा स्वेद उत्पन्न हो जाता है, नेत्रोंमें अश्रुबिन्दु दिखायी पड़ने लगते हैं और विष्णुकी भक्तिसे उत्पन्न श्रौत-स्मार्त कर्म करनेवाले विद्वानोंको देखकर जो आनन्दित हो उठता है, उसे वैष्णव कहा गया है—

**यत्रास्ते विष्णुभक्तस्तु तत्र नारायणः स्थितः॥**
**कीर्त्यमाने हरौ नित्यं रोमाञ्चो यस्य वर्तते॥**
**कम्पः स्वेदस्तथाक्षेषु दृश्यन्ते जलबिन्दवः।**
**विष्णुभक्तिसमायुक्तान् श्रौतस्मार्तप्रवर्तकान्॥**
**प्रीतो भवति यो दृष्ट्वा वैष्णवोऽसौ प्रकीर्तितः।**

(श्रीलिङ्गमहापुराण उ० ४।४—६ १/२)

जो सदा नारायणमें अनुरक्त है, वह परमभागवत है। भक्तवत्सल भगवान् विष्णु अपने पूजनकी अपेक्षा अपने महाभागवत भक्तका पूजन देखकर अत्यधिक प्रसन्न होते हैं।*

विष्णुभक्त अन्य देवताओंके भक्तोंसे हजार गुना श्रेष्ठ होता है और विष्णुभक्तोंसे हजार गुना श्रेष्ठ शिवभक्त होता है; अतः धर्म, अर्थ, काम और मोक्षके लिये सम्पूर्ण प्रयत्नके साथ विष्णुभक्त अथवा रुद्रभक्तकी पूजा करनी चाहिये।

## राजर्षि अम्बरीषका आख्यान

ऋषियोंके यह कहनेपर कि राजा अम्बरीषके सम्पूर्ण

* स्वार्चनादपि विश्वात्मा प्रीतो भवति माधवः॥ महाभागवते तच्च दृष्ट्वासौ भक्तवत्सलः। (श्रीलिङ्गमहापुराण उ० ४।१५-१६)

चरित्रका वर्णन सुनना चाहते हैं, श्रीसूतजी कहते हैं कि महात्मा अम्बरीषका चरित्र एवं माहात्म्य पापोंका नाश करनेवाला है, आपलोग इसे सुनें।

त्रिशंकुकी प्रिय भार्या तथा अम्बरीषकी माता पद्मावती प्रतिदिन वाणीसे 'नारायण' और 'अनन्त' नामका निरन्तर उच्चारण करती हुई मन, वाणी और कर्मसे नारायण—विष्णुका निरन्तर पूजन किया करती थीं। वे सब प्रकारके पापोंसे रहित विष्णुभक्तोंको दान, मान, पूजन तथा धनसे सन्तुष्ट रखती थीं। किसी समय वे देवी द्वादशीका व्रत करके पतिके साथ भगवान् हरिके सम्मुख सो गयीं। वहाँ स्वप्नमें पुरुषोत्तम नारायणने उनसे वर माँगनेको कहा। उन्होंने वर माँगा कि विष्णुभक्त चक्रवर्ती सम्राट् पवित्र मनवाला पुत्र उत्पन्न हो। जनार्दनने यह वर देते हुए एक फल प्रदान किया। तदनन्तर जागनेके बाद उस फलको देखकर उन्होंने सारी बात अपने पतिसे कही और वह फल खा लिया। कुछ समय बाद उन देवीने शुभ लक्षणोंसे सम्पन्न एक सदाचारी पुत्रको जन्म दिया, जो अम्बरीषके नामसे लोकमें विख्यात हुआ। उसके पिता त्रिशंकुने उसके सभी जातकर्म आदि संस्कार किये। कुछ समय बाद पिताकी मृत्यु हो जानेपर महात्मा अम्बरीषका अभिषेक किया गया। अम्बरीषने मन्त्रियोंको राज्य सौंपकर पूरे एक हजार वर्षतक भगवान् नारायणका जप करते हुए कठोर तप किया। विश्वात्मा प्रभु गरुडपर सवार होकर वहाँ आ गये, परंतु प्रभु हरि इन्द्रका रूप धारणकर वहाँ प्रकट हुए और अम्बरीषसे वर माँगनेको कहा, अम्बरीष बोले—आपको उद्देश्य करके मैंने यह तप नहीं किया है, मेरे स्वामी तो नारायण हैं, तब भगवान् विष्णुने हँसकर अपना रूप प्रकट कर दिया। प्रसन्नताको प्राप्त वे अम्बरीष उन गरुडध्वजको प्रणाम करके उनकी स्तुति करने लगे।

भगवान् विष्णुने उनसे कहा कि आपके मनमें कौन-सी अभिलाषा है? अम्बरीष बोले—हे लोकनाथ! मेरी सदा यही अभिलाषा रहती है कि मैं मन, वाणी तथा कर्मसे नित्य वासुदेवमें लीन रहूँ। हे जनार्दन! जैसे आप देवाधिदेव परमात्मा शिवके भक्त हैं, वैसे ही मैं आपका भक्त हो जाऊँ और मैं सम्पूर्ण जगत्‌को विष्णुभक्त बनाकर पृथ्वीका पालन करूँ। भगवान् विष्णुने अम्बरीषको यह वर प्रदान करते हुए कहा कि प्राचीनकालमें मैंने भगवान् रुद्रकी कृपासे यह दुर्लभ सुदर्शन-चक्र प्राप्त किया है, यह आपके ऋषिशाप, दुःख, शत्रु, रोग आदिका सदा नाश करेगा—ऐसा कहकर वे अन्तर्धान हो गये।

## नारद तथा पर्वतमुनिपर विष्णुमायाका प्रभाव

भगवान् नारायणको प्रणाम करके आनन्दसे युक्त राजा अम्बरीष रम्य अयोध्यानगरीमें रहकर प्रजापालन करने लगे। एक सौ अश्वमेधयज्ञ तथा एक सौ वाजपेययज्ञ करके वे सागरपर्यन्त इस पृथ्वीका पालन करनेमें तत्पर हो गये। इस प्रकार राज्य करते हुए उन राजाके यहाँ शुभ लक्षणोंसे सम्पन्न एक कन्या उत्पन्न हुई, जो श्रीमती नामसे विख्यात हुई। कुछ समय बाद वह कन्या विवाहयोग्य हो गयी। उसी समय राजा अम्बरीषके यहाँ नारदमुनि तथा महामुनि पर्वत दोनों पधारे। राजा अम्बरीषने विधिपूर्वक दोनोंका अतिथि-सत्कार किया तथा अपनी पुत्री श्रीमतीका परिचय कराते हुए कहा—यह सौभाग्यशालिनी वरका अन्वेषण कर रही है। शुभ लक्षणोंसे सम्पन्न उस बालाको देखकर मुनि नारद और पर्वत दोनों ही आकृष्ट हो गये तथा दोनोंने अलग-अलग राजासे अपने विवाहकी इच्छा व्यक्त की। भयसे व्याकुल राजाने दोनों मुनियोंसे कहा—मेरी यह कन्या आप दोनोंमेंसे जिस एकका वरण कर लेगी, उसे मैं अपनी कन्या दे दूँगा। उन दोनों मुनियोंने इसे स्वीकार कर लिया और प्रसन्न होकर चले गये। तत्पश्चात् मुनिश्रेष्ठ नारदने विष्णुलोक पहुँचकर भगवान् नारायणको अपनी सम्पूर्ण गाथा सुनायी और कहा उस कन्यासे मैं विवाह करना चाहता हूँ तथा पर्वतमुनि भी उसे चाहते हैं। राजा अम्बरीषने हम दोनोंसे कहा है कि कन्या आप दोनोंमें जिसे वरण करेगी, उसे मैं कन्या अर्पण कर दूँगा। अब आप कृपाकर पर्वतका मुख वानरके समान कर दें, जिससे मेरी इच्छा पूरी हो जाय। यह निवेदनकर नारद वहाँसे प्रसन्न होकर चले गये। इसके पश्चात् पर्वतमुनि भी नारायणके पास पहुँचे और सब बातें बताकर उस कन्यासे अपने विवाहकी इच्छा व्यक्त करते हुए उन्होंने भगवान्‌से निवेदन किया कि आप नारदका मुख लंगूरके जैसा बना

दें, जिससे मेरा कार्य पूरा हो जाय। भगवान्‌से यह निवेदनकर प्रसन्नतापूर्वक वे भी वहाँसे चले गये।

राजा अम्बरीषने स्वयंवरका आयोजन किया। जहाँ विभिन्न राजागण पधारे, उस स्वयंवरमें महामुनि नारद और पर्वतमुनि भी आ गये। वे दोनों मुनिवर कन्या-प्राप्तिके लिये सम्यक् रूपसे आसनपर विराजमान हो गये।

राजाने अपनी पुत्री श्रीमतीसे कहा—इन दोनोंमेंसे जिस वरको तुम मनसे चाहती हो, यह माला उसे विधिपूर्वक पहना दो। सुन्दर नेत्रोंवाली वह कन्या स्वर्णमयी दिव्यमाला लेकर वहाँ पहुँची। नारदको लंगूरके समान मुखवाला तथा पर्वतको वानरके समान मुखवाला देखकर वह कन्या डरकर व्याकुलचित्त हो गयी तथा पितासे बोली—ये दोनों तो नर-वानरकी आकृतिवाले हैं। मैं इन दोनोंके मध्यमें सोलह वर्षसे थोड़ी कम आयुवाले तथा समस्त आभरणोंसे सम्पन्न वहाँपर विराजमान किसी अन्य व्यक्तिको भी देख रही हूँ। अपने इष्ट देवताको प्रणाम करके माला लेकर वह बाला उठी और विशाल नेत्रोंवाले उस सुन्दर पुरुषको उसने माला पहना दी। इसके बाद वहाँ उपस्थित मनुष्योंको उस कन्याका दर्शन नहीं हुआ।

तत्पश्चात् वे दोनों मुनिश्रेष्ठ विष्णुके प्रति अत्यन्त दुःखित होकर उन श्रीहरिके भवन पहुँचे और भगवान्‌से बोले—अपनी बुद्धिसे दोनोंको धोखा देकर तथा विमोहित करके स्वयं आपने ही उस कन्याका हरण किया है। उनके ऐसा कहनेपर भगवान् विष्णुने कहा—आप दोनोंने यह क्या कह दिया? आपका यह वासनामय भाव है, जबकि आप दोनों मुनिवृत्तिवाले हैं। मैंने ही पर्वतका मुख वानर-जैसा और नारदका मुख लंगूर-जैसा कर दिया था, मैंने यह सब आप दोनोंके हितके लिये ही किया था। भगवान्‌की बात सुनकर उन दोनोंने यह विचार किया कि इनका कोई दोष नहीं है, इसमें उस राजाकी धृष्टता है, उसीने यह माया रची है। ऐसा विचारकर ये दोनों अम्बरीषके यहाँ आकर उसे शाप देते हुए बोले—किसी अन्यको बुलाकर आपने माया रचकर उसे अपनी कन्या दे दी है, अतः तमोगुण आपको आक्रान्त कर लेगा और आप अपने यथार्थ रूपको बिलकुल नहीं जान पायेंगे।

मुनियोंके द्वारा शाप दे दिये जानेपर एक अन्धकार-पुंज उत्पन्न हुआ और राजाकी ओर बढ़ा, तब उसी क्षण भगवान् विष्णुका चक्र प्रकट हो गया, उस चक्रके द्वारा त्रस्त किया गया वह अन्धकारपुंज उन मुनियोंकी ओर चल पड़ा। भयभीत होकर लोक-लोकान्तरमें निरन्तर दौड़ते हुए और त्राहि-त्राहि पुकारते हुए वे दोनों मुनि विष्णुलोकमें भगवान् नारायणकी शरणमें पहुँचे और बोले—हे पुरुषोत्तम! हम दोनोंकी रक्षा कीजिये।

भगवान् विष्णुने यह विचार किया कि अम्बरीष मेरा भक्त है और ये दोनों मुनिश्रेष्ठ भी मेरे भक्त हैं, अतः इन सबका मुझे हित करना चाहिये। भगवान् विष्णुने चक्र तथा तमोराशिका निवारण करके उस अन्धकारको बुलाकर कहा—यह ऋषिका शाप नहीं था, अपितु मेरा वरदान ही था, जिसे राजाकी रक्षाके लिये मैंने उन्हें प्रदान किया था। आगे चलकर महायशस्वी दशरथ नामक धर्मात्मा राजा होंगे, मैं उन्हींके 'राम' नामक ज्येष्ठ पुत्रके रूपमें अवतीर्ण होऊँगा। उस समय तुम मेरे पास आना तथा इस समय इन राजाको तथा इन मुनिवरोंको छोड़कर चले जाओ। भगवान्‌के ऐसा कहनेपर वह अन्धकार उसी क्षण नष्ट हो गया और वह विष्णुचक्र पूर्वकी भाँति व्यवस्थित हो गया। वे मुनिश्रेष्ठ भी भयसे मुक्त हो गये और जनार्दनको प्रणाम करके वहाँसे चले गये।

वे दोनों ऋषि आपसमें विचार करने लगे कि आजसे अब मृत्युपर्यन्त हम दोनों कन्या-परिग्रह (विवाह) नहीं करेंगे। वे दोनों पूर्वकी भाँति शुद्धचित्त होकर योग-ध्यान-परायण हो गये। इसके साथ ही नारद तथा पर्वत अपने द्वारा किये गये मूर्खतापूर्ण कार्यको दीर्घकालतक सोचकर तथा विष्णुकी मायाकी निन्दा करके रुद्रभक्त हो गये।

जो वेदोंके द्वारा कहे गये इस परम पवित्र तथा पुण्यप्रद आख्यानका प्रतिदिन पाठ करता है, वह विष्णु-सायुज्य प्राप्त करता है। यह आख्यान उत्तरभागके पाँचवें अध्यायमें आया है।

## अलक्ष्मी ( ज्येष्ठा—दरिद्रा )-का प्रादुर्भाव और उसके निवासस्थान

ऋषियोंके यह पूछनेपर कि जनार्दनसे ज्येष्ठा अलक्ष्मीकी

उत्पत्ति कैसे हुई? सूतजी कहते हैं—हे द्विजगणो! भगवान् जनार्दनने पहले अलक्ष्मीका सृजन करके ही पद्मा (लक्ष्मी)-का सृजन किया है, इसीलिये अलक्ष्मी ज्येष्ठा कही गयी हैं। अमृतकी उत्पत्तिके समय महाभयंकर विष निकलनेके पश्चात् पहले ज्येष्ठा अलक्ष्मी उत्पन्न हुईं, ऐसा सुना गया है। इसके अनन्तर विष्णुभार्या लक्ष्मी पद्मा आविर्भूत हुईं, तब लक्ष्मीके विवाहसे पूर्व दु:सह नामक विप्रर्षिने उस अशुभा ज्येष्ठाके साथ विवाह किया तथा उसके साथ वे मुनि जगत्में विचरण करने लगे। जिस स्थानपर विष्णु एवं शिवके नामका उद्घोष तथा वेदध्वनि होती थी, वहाँपर वह अलक्ष्मी भयातुर होकर अपने दोनों कान बन्द करके इधर-उधर भागती रहती थी। ज्येष्ठाका यह व्यवहार देखकर मुनि दु:सह उद्विग्न हो उठे और वे उसके साथ वनमें जाकर घोर तप करने लगे। इसी बीच उन योगेश्वर मुनिने मार्कण्डेय ऋषिको वहाँ आते हुए देखा तथा उनको प्रणाम करके ऋषि दु:सहने कहा—हे महामुने! मेरी यह पत्नी मेरे साथ किसी भी तरह नहीं रहती है। मैं अपनी इस स्त्रीके साथ कहाँ रहूँ तथा कहाँ न रहूँ? मार्कण्डेयजी बोले—हे दु:सह! यह अशुभ स्त्री प्रत्येक जगह अकीर्ति, अलक्ष्मी, अतुला (न तुलना करनेयोग्य) तथा ज्येष्ठा (सबसे बड़ी) कही जाती है।

जहाँ नारायणके भक्त, वेदमार्गका अनुसरण करनेवाले, रुद्रभक्त, महात्मागण तथा भस्मका अनुलेपन करनेवाले सदा रहते हों, वहाँ तुम कभी भी प्रवेश मत करना। जिन घरोंमें नारायण, हृषीकेश, पुण्डरीकाक्ष, माधव, अच्युत, अनन्त, गोविन्द, वासुदेव, जनार्दन, रुद्र, शिव, शंकर आदि भगवन्नामोंका उच्चारण होता हो, जिस घरमें स्वाहाकार और वषट्कार होता हो तथा सामवेदकी ध्वनि होती हो एवं जिनके घरमें अग्निहोत्र तथा शिवलिङ्गका पूजन होता हो, वासुदेव तथा भगवती अम्बिकाकी मूर्ति विराजमान हो, जहाँ लोग वेदाभ्यासमें संलग्न तथा अपने नित्यकर्ममें तत्पर हों, वहाँ कदापि प्रवेश मत करना—

**नारायणपरा यत्र वेदमार्गनुसारिण:॥**
**रुद्रभक्ता महात्मानो भस्मोद्धूलितविग्रहा:।**
**स्थिता यत्र जना नित्यं मा विशेथा: कथञ्चन॥**
**नारायण हृषीकेश पुण्डरीकाक्ष माधव।**
**अच्युतानन्त गोविन्द वासुदेव जनार्दन॥**
**रुद्र रुद्रेति रुद्रेति शिवाय च नमो नम:।**
**नम: शिवतरायेति शङ्करायेति सर्वदा॥**
**स्वाहाकारो वषट्कारो गृहे यस्मिन्हि वर्तते।**
**तद्भित्वा चान्यमागच्छ सामघोषोऽथ यत्र वा॥**
**वेदाभ्यासरता नित्यं नित्यकर्मपरायणा:।**
**वासुदेवार्चनरता दूरतस्तान् विसर्जयेत्॥**
**अग्निहोत्रं गृहे येषां लिङ्गार्चा वा गृहेषु च।**
**वासुदेवतनुर्वापि चण्डिका यत्र तिष्ठति॥**

(श्रीलिङ्गमहापुराण उ० ६।१७—२०, २५—२७)

दु:सह बोले—हे मुनिश्रेष्ठ! जिस स्थानमें हमारा प्रवेश हो सके, उसे भी आप बतायें। मार्कण्डेयजी कहते हैं—जिस घरमें वैदिकों, गुरुओं, अतिथियों तथा गायोंकी पूजा न होती हो और जहाँ पति-पत्नी एक-दूसरेके विरोधी हों, जहाँ भगवान् वासुदेवके प्रति भक्ति न हो, जहाँ सदाशिवकी पूजा न होती हो, जिस घरमें जप, होम तथा नाम-संकीर्तन न होता हो, पर्वोपर पूजन न होता हो और जहाँ पितृकर्म (श्राद्ध आदि) न किया जाता हो—वहाँ तुम अपनी पत्नीके साथ भयमुक्त होकर निरन्तर निवास करो।* इसके अतिरिक्त मार्कण्डेय मुनिजी छठे अध्यायमें कुछ वृक्षों और पौधोंका वर्णन करते हुए कहते हैं कि जहाँ काँटेदार वृक्ष, पलाश, आक, अजमोदा आदिके वृक्ष-पौधे हों, वहाँ तुम अपनी भार्यासहित निवास करो। जो अज्ञानी लोग अकेले ही

---

* न श्रोत्रिया द्विजा गावो गुरवोऽतिथय: सदा। यत्र भर्ता च भार्या च परस्परविरोधिनौ॥
सभार्यस्त्वं गृहं तस्य विशेथा भयवर्जित:। देवदेवो महादेवो रुद्रस्त्रिभुवनेश्वर:॥
विनिन्द्यो यत्र भगवान् विशस्व भयवर्जित:। वासुदेवरतिर्नास्ति यत्र नास्ति सदाशिव:॥
जपहोमादिकं नास्ति भस्म नास्ति गृहे नृणाम्। पर्वण्यभ्यर्चनं नास्ति चतुर्दश्यां विशेषत:॥
पितृकर्मविहीनांस्तु सभार्यस्त्वं समाविश॥ (श्रीलिङ्गमहापुराण उ० ६।३१—३४, ३८)

पका हुआ अन्न खाते हैं, स्नान आदि नियमित कार्योंसे विहीन रहते हैं, जो स्त्री शौचाचारसे विमुख हो, देहशुद्धिसे रहित हो तथा भक्षाभक्ष्य पदार्थोंके भक्षणमें तत्पर रहती हो, जो मनुष्य मद्यपानमें संलग्न रहते हों, माँस-भक्षणमें तत्पर रहते हों, परायी स्त्रियोंमें आसक्त रहते हों, जो लोग नित्यकर्म तथा रुद्रभक्तिसे विमुख हों, वहाँ उनके घरमें तुम अपनी भार्यासहित प्रवेश करो।

सूतजी बोले—यह कहकर वे मार्कण्डेयमुनि वहींपर अन्तर्धान हो गये। उनके बताये हुए स्थानोंमें दु:सहमुनि अपनी भार्यासहित पहुँचे। एक समय एक तड़ाग देखकर दु:सहमुनिने ज्येष्ठासे कहा—तुम इस तालाबके तटपर इस कुटियामें स्थित पीपल-वृक्षमें रहो, मैं पाताललोकमें प्रवेश करता हूँ। हम दोनोंके निवास-योग्यस्थान देखकर मैं पुनः तुम्हारे पास आ जाऊँगा। उनके ऐसा कहनेपर ज्येष्ठाने कहा—हे महाभाग! मैं क्या खाऊँगी, मुझे कौन बलि प्रदान करेगा? मुनिने उससे कहा—जो स्त्रियाँ बलि तथा पुष्प-धूपसे तुम्हारा पूजन करती हैं, उनके घरमें तुम प्रवेश मत करना—ऐसा कहकर वे बिलमार्गसे पातालमार्गमें प्रविष्ट हो गये, वे मुनि आज भी उस जलस्तरमें निमग्न हैं और वे अशुभा अलक्ष्मी ग्राम, पर्वत आदि बाह्य स्थानोंमें रह रही हैं।

संयोगवश किसी समय उस अलक्ष्मीने भगवान् विष्णुको लक्ष्मीके साथ देख लिया। तब उसने उनसे कहा—हे प्रभो! मेरे पति मुझे छोड़कर इस बिलमें प्रविष्ट हो गये हैं, मैं अनाथ हूँ। आप मुझे वृत्ति (भोजन आदिका साधन) प्रदान करें। श्रीविष्णुने कहा—जो लोग महादेवकी निन्दा करके मेरा पूजन करते हैं, जो उनका तिरस्कार करके मेरा पूजन करते हैं, वे मेरे विद्वेषी हैं। उनका वित्त तो तुम्हारा ही है। जो मुझसे विद्वेष करते हैं, मेरी निन्दा करते हैं, उनका धन-धान्य सब तुम्हारा ही है। सूतजी कहते हैं—ऐसा कहकर उन अलक्ष्मीको विदा करके भगवान् जनार्दन अलक्ष्मीके क्षयकी सिद्धिके लिये लक्ष्मीके साथ रुद्रका जप करने लगे, अतः हे मुनीश्वरो! सभी विष्णुभक्तोंको चाहिये कि वे उस अलक्ष्मीको नित्य-निरन्तर बलि प्रदान करें। सभी स्त्रियोंको बलि-उपचारोंसे सदा ज्येष्ठा अलक्ष्मीकी पूजा करनी चाहिये।

जो मनुष्य इस अलक्ष्मी-वृत्तान्तको पढ़ता है अथवा सुनता है और दूसरोंको सुनाता है, वह पापरहित होकर लक्ष्मीवान् हो जाता है और शुभगति प्राप्त करता है।

## नामजपकी महिमा

ऋषिगणोंने सूतजीसे पूछा कि किस मन्त्रके जपसे प्राणी सांसारिक भय आदिसे मुक्त हो जाता है और समस्त पापोंसे छूटकर परमगति प्राप्त करता है अर्थात् अलक्ष्मीका त्याग करके लक्ष्मीयुक्त हो जाता है?

सूतजी कहते हैं—पूर्वकालमें पितामह ब्रह्माने वसिष्ठजीसे इस विषयमें जो बताया था, वह सब मैं सभी प्राणियोंके कल्याणके लिये बताता हूँ।

जो पुरुष मन, वचन एवं कर्मसे पुरुषोत्तमको प्रणाम करके **'नमो नारायणाय'**—इस मन्त्रका जप करता है; सोते, जागते, चलते, बैठते, भोजन करते तथा भोज्य पदार्थका स्पर्श करते हुए नारायणका स्मरण करता है, वह सभी पापोंसे मुक्त होकर सद्गति प्राप्त करता है। नारायण नामको सुनते ही दु:सहकी पत्नी अलक्ष्मी वहाँसे भाग जाती है और नारायणकी पत्नी भगवती लक्ष्मी वहाँ निवास करती हैं—

**मनसा कर्मणा वाचा यो विद्वान् पुण्यकर्मकृत्॥**
**नारायणं जपेन्नित्यं प्रणम्य पुरुषोत्तमम्।**
**स्वपन्नारायणं देवं गच्छन्नारायणं तथा॥**
**भुञ्जन्नारायणं विप्रास्तिष्ठञ्जाग्रत्सनातनम्।**
**उन्मिषन्निमिषन् वापि नमो नारायणेति वै॥**
**भोज्यं पेयं च लेह्यं च नमो नारायणेति च।**
**अभिमन्त्र्य स्पृशन्भुङ्क्ते स याति परमां गतिम्॥**
**सर्वपापविनिर्मुक्तः प्राप्नोति च सतां गतिम्।**
**अलक्ष्मीश्च मया प्रोक्ता पत्नी या दु:सहस्य च॥**
**नारायणपदं श्रुत्वा गच्छत्येव न संशयः।**
**या लक्ष्मीर्देवदेवस्य हरेः कृष्णस्य वल्लभा॥**
**गृहे क्षेत्रे तथावासे तनौ वसति सुव्रताः।**

(श्रीलिङ्गमहापुराण उ० ७।५—१०½)

## द्वादशाक्षरमन्त्रका माहात्म्य

भगवान् विष्णुके द्वादशाक्षर मन्त्रका माहात्म्य बताते हुए सूतजी ऐतरेय नामक बालककी कथा सुनाते हैं—किसी एक ब्राह्मणने तपस्या करके किसी प्रकार एक पुत्रको उत्पन्नकर उसके सभी संस्कार सम्पन्न किये तथा उसे अध्ययन कराया, किन्तु वह बालक कुछ भी बोल नहीं पाता था, केवल 'वासुदेव' इस मन्त्रको निरन्तर बोलता था। इससे वह द्विजश्रेष्ठ बहुत दु:खित हुआ। तब उसके पिताने दूसरी स्त्रीसे विवाह करके पुत्र उत्पन्न किये। वे पुत्र वेदोंका अध्ययन करके सबके मान्य तथा सम्पत्तियुक्त हो गये। ऐतरेयकी वह माता दु:खित होकर बोली—मेरी सौतके पुत्र सम्पन्न हैं और एक तुम उद्यमहीन पुत्र उत्पन्न हुए हो, अब मेरा जीवित रहना किसी भी तरह ठीक नहीं है।

माताके वचन सुनकर ऐतरेय वहाँसे निकलकर यज्ञमण्डपमें गया। उसके पहुँचते ही ऋत्विज् मन्त्र भूल गये। तब 'वासुदेव' इस नाममन्त्रके कीर्तनसे उसके मुखसे मन्त्रमयी वाणी निकलने लगी। यह देखकर उन विप्रोंने प्रणाम करके यथाविधि ऐतरेयका पूजन किया तथा उसे धनादिसे सम्मानित किया। हे द्विजश्रेष्ठो! इस प्रकार यज्ञ सम्पन्न करके वह ऐतरेय अपनी माताकी पूजा करके विष्णुलोक चला गया। मैंने यह द्वादशाक्षर [ **ॐ नमो भगवते वासुदेवाय** ] मन्त्रका महत्त्व आपलोगोंको बतला दिया। इसे पढ़ने तथा सुननेवालोंके तथा इस मन्त्रका जप करनेवालेके महापापका नाश हो जाता है और वह परमपदको प्राप्त करता है—

**पठतां शृण्वतां नित्यं महापातकनाशनम्।**
**जपेद्यः पुरुषो नित्यं द्वादशाक्षरमव्ययम्॥**
**स याति दिव्यमतुलं विष्णोस्तत्परमं पदम्।**

(श्रीलिङ्गमहापुराण उ० ७। ३०—३१)

सूतजी कहते हैं—हे द्विजश्रेष्ठो! **ॐ नमो नारायणाय**—यह अष्टाक्षर मन्त्र तथा द्वादशाक्षर मन्त्र [ **ॐ नमो भगवते वासुदेवाय** ]—ये परमात्माके श्रेष्ठ मन्त्र हैं, किन्तु '**ॐ नमः शिवाय**' यह षडक्षर मन्त्र सभी वेदार्थोंका सारभूत है। इसी प्रकार '**शिवतराय**' '**मयस्कराय**' तथा '**नमस्ते शंकराय**'—ये सभी मन्त्र मनोरथोंको सिद्ध करनेवाले हैं।

पूर्वकालमें त्रेतायुगमें कोई धुन्धुमूक नामक एक सामर्थ्यसम्पन्न द्विज था। पूर्वजन्मके किसी ऋषिशापके कारण धुन्धुमूकके यहाँ एक दुरात्मा पुत्र उत्पन्न हो गया। आगे चलकर वह दुरात्मा पुत्र किसी शूद्रापर आसक्त हो गया। वह उसके साथ अपनी भार्याके समान दिन-रात भोग करने लगा तथा मदिरा भी पीने लगा। कुछ समय बाद उस पापीने शूद्राको मार डाला। तत्पश्चात् परस्पर संघर्षके फलस्वरूप उसका पूरा परिवार नष्ट हो गया।

इसके पश्चात् जिस-किसी तरह वहाँसे निकलकर उस धुन्धुमूकने एक तपोनिष्ठ मुनिसे पाशुपत-व्रत प्राप्त करके पंचाक्षर तथा षडक्षर मन्त्र ग्रहण किया और उसका विधिपूर्वक अनुष्ठान करनेपर आयुके समाप्त होनेपर वह मृत्युको प्राप्त हुआ। यमलोकमें यमराजके द्वारा वह बहुत सम्मानित होता हुआ गणाध्यक्ष बनकर भगवान् रुद्रका प्रिय हो गया। अष्टाक्षर तथा द्वादशाक्षर मन्त्रोंसे यह षडक्षर मन्त्र करोड़ों गुना अधिक पुण्यप्रद होता है। यह वृत्तान्त आठवें अध्यायमें आया है।

## पाशुपत-संस्कार

ऋषिगण सूतजीसे पूछते हैं कि यह पाशुपत-व्रत कैसा है और भगवान् शंकर पशुपति क्यों कहे जाते हैं?

सूतजी कहते हैं—पूर्वकालमें सनत्कुमारने शिलादपुत्र नन्दीके पास मेरुके शिखरपर पहुँचकर उन्हें नमस्कार करके उनसे पाशुपत-व्रतके विषयमें पूछा। सनत्कुमार बोले—भगवान् शिव पशुपति कैसे हुए? कौन लोग पशु कहे गये हैं? वे किन पाशोंसे बाँधे जाते हैं तथा पुनः वे कैसे मुक्त होते हैं?

शिलादपुत्र नन्दी कहते हैं—हे सनत्कुमार! ब्रह्मासे लेकर स्थावर-जंगमपर्यन्त सभी मायावशवर्ती हैं और शिवके पशु कहे जाते हैं। उनका स्वामी होनेके कारण भगवान् रुद्र पशुपति कहे गये हैं। ये महेश्वर ही इन जीवोंको मोहसे अभिभूत पशुके समान मायापाशमें बाँधते

हैं तथा वे ही ज्ञानयोगसे आराधित होनेपर उन्हें मुक्ति देनेवाले भी हैं।

अविद्या, अस्मिता, राग, द्वेष तथा अभिनिवेश—इन पाँच क्लेशरूप पाशोंसे वे शिव जीवोंको बाँधते हैं और वे ही भक्तिके द्वारा भलीभाँति उपासित किये जानेपर पाशोंसे उन्हें मुक्त कर देते हैं। इस उत्तम पाशुपतयोगमें जिस मनुष्यकी अभिरुचि होती है, वह इस श्रेष्ठ पाशुपत-योगको जानकर अन्तकालमें परमेश्वरमें विलीन हो जाता है। इस प्रकार मुमुक्षुको चाहिये कि वह शिवजीके द्वारा मुनियोंके प्रति कहे गये उपदेशपर भलीभाँति विचार करके आनन्दरूप आत्मस्वरूपको पंचकोशसे परे करके अभयरूपी मोक्ष प्राप्त करे। यह पाशुपतज्ञान नवें अध्यायमें निरूपित है।

## उमापति शिवका माहात्म्य एवं उनकी आज्ञासे सृष्टि-संचालन

दसवें अध्यायमें सनत्कुमार नन्दिकेश्वरसे उमापति शिवजीकी महिमाका वर्णन करनेका निवेदन करते हैं। नन्दिकेश्वर कहते हैं—हे सनत्कुमार! इन शिवजीको प्रकृतिका बन्धन तथा बुद्धिका बन्धन कभी नहीं हुआ। इसी प्रकार अहंकार-बन्धन तथा मनोबन्धन भी इन्हें नहीं हुआ। तत्ववेत्ता मुनियोंने नित्यशुद्ध स्वभावके कारण उन शिवको नैसर्गिक रूपसे नित्यबुद्ध तथा नित्यमुक्त बतलाया है। आदि, मध्य तथा अन्तसे रहित परमेष्ठी पुरुषरूप शिवकी आज्ञासे प्रकृति बुद्धिको उत्पन्न करती है। उन्हीं सर्वव्यापी शिवकी आज्ञासे बुद्धि समस्त अर्थोंका निश्चय करती है। तीनों लोकोंमें हर समय विद्यमान रहकर भगवान् विष्णु उन्हीं शिवकी अनुल्लंघ्य आज्ञासे देवताओंकी रक्षा करते हैं और असुरोंका संहार करते हैं तथा उन्हीं शिवके शासनसे अधार्मिकोंका नाश करते हैं। उन्हीं शाश्वत तथा सत्यस्वरूप परमात्माकी आज्ञासे सूर्यदेव उदय एवं अस्तरूप कार्यको करते हुए काल-निर्धारण करते हैं। चौदह लोकोंमें स्थित रहनेवाली सभी प्रजाएँ उन्हीं परमेश्वर प्रभु शिवके शासनके अधीन रहती हैं।

ब्रह्मा, विष्णु एवं रुद्र आदि सभीसे युक्त समस्त वर्तमान ब्रह्माण्ड सब प्रकारसे उन्हींकी आज्ञासे स्थित हैं, उन्हींकी आज्ञासे असंख्य ब्रह्माण्ड अनेक पदार्थोंसहित उत्पन्न हुए और समाप्त हो गये, इसी प्रकार आगे होनेवाले अनेक ब्रह्माण्ड होंगे और वे अपने सभी पदार्थों एवं आवरणोंके साथ शिवकी आज्ञाका पालन करेंगे।

## शिव-पार्वतीकी विभूतियोंका वर्णन तथा लिङ्गपूजनका माहात्म्य

सनत्कुमारके पूछनेपर नन्दिकेश्वर शिव-पार्वतीकी विभूतियोंका वर्णन करते हुए कहते हैं—वे परमात्मा शिव (कल्याणरूप) कहे गये हैं तथा वे पार्वती शिवा (कल्याण-रूपिणी) कही गयी हैं। विद्वानोंने शिवको ईश्वर कहा है तथा पार्वतीको माया कहा है, शंकरको पुरुष तथा गौरीको प्रकृति बताया है। शम्भु अर्थ हैं, शिवा वाणी हैं, अजन्मा शिव दिवसरूप हैं तथा शिवा रात्रिरूप हैं। महादेव यज्ञ हैं तो पार्वती दक्षिणा कही गयी हैं। भगवान् शंकर आकाश हैं तो शंकरप्रिया पार्वती पृथिवी हैं। भगवान् रुद्र समुद्र हैं तो शैलेन्द्रतनया पार्वती वेला हैं, शूलपाणि देव शिव वृक्ष हैं तो शूलपाणिकी प्रिया पार्वती लतारूप हैं। शिव ब्रह्मा है तो शंकरकी अर्धांगिनी पार्वती सावित्री हैं। महेश्वर शिव विष्णु हैं तो परमेश्वरी भवानी लक्ष्मी हैं—

**परमात्मा शिवः प्रोक्तः शिवा सा च प्रकीर्तिता।**
**शिवमेवेश्वरं प्राहुर्मायां गौरीं विदुर्बुधाः॥**
**पुरुषं शङ्करं प्राहुर्गौरीं च प्रकृतिं द्विजाः।**
**अर्थः शम्भुः शिवा वाणी दिवसोऽजः शिवा निशा॥**
**सप्ततन्तुर्महादेवो रुद्राणी दक्षिणा स्मृता।**
**आकाशं शङ्करो देवः पृथिवी शङ्करप्रिया॥**
**समुद्रो भगवान् रुद्रो वेला शैलेन्द्रकन्यका।**
**वृक्षः शूलायुधो देवः शूलपाणिप्रिया लता॥**
**ब्रह्मा हरोऽपि सावित्री शङ्करार्धशरीरिणी।**
**विष्णुर्महेश्वरो लक्ष्मीर्भवानी परमेश्वरी॥**

(श्रीलिङ्गमहापुराण उ० ११।३—७)

संसारके सभी पुरुष शिवरूप हैं तथा सभी स्त्रियाँ महेश्वरी पार्वतीरूपा हैं। सभी स्त्री-पुरुष उन्हीं दोनोंकी विभूतियाँ कहे गये हैं—'**सर्वे स्त्रीपुरुषाः प्रोक्तास्तयोरेव विभूतयः।**' शक्तिसे युक्त जो भी पदार्थ हैं, वे सब महेश्वर

शिवरूप हैं। शंकरप्रिया पार्वती सृजन करनेयोग्य सभी वस्तुओंको धारण करती हैं और विश्वात्मा शिव ही उनके स्रष्टा हैं। भुवनेश्वरी उमा समस्त दृश्य वस्तुओंको धारण करती हैं और भगवान् विश्वेश्वर उनके द्रष्टा हैं।

ब्रह्मा आदि सभी देवता, बड़े-बड़े ऐश्वर्यशाली राजा, मनुष्य तथा मुनिगण शिवलिङ्गकी पूजा करते हैं, भगवान् विष्णुने [रामावतारमें] सेनासहित रावणका संहार करके समुद्रके तटपर विधिपूर्वक शिवलिङ्गकी स्थापना की थी। समस्त लोक लिङ्गमय है और सभी लिङ्गमें ही स्थित हैं। अत: यदि कोई शाश्वत पदकी इच्छा रखता हो तथा अपने कल्याणकी कामना करता हो, ऐसे मनुष्योंको सर्वरूपमें स्थित शिव-पार्वतीका स्मरण करते हुए शिवलिङ्गका पूजन अवश्य करना चाहिये—'**तस्मादभ्यर्चयेल्लिङ्गं यदीच्छेच्छाश्वतं पदम्**॥' (श्रीलिङ्गमहापु० उ० ११।४०)

## भगवान् शिवकी अष्टमूर्तियोंका स्वरूप तथा उनकी विश्वरूपता

सनत्कुमारके प्रश्न करनेपर नन्दिकेश्वर उमापति महादेवकी मूर्तियोंके विषयमें बताते हुए कहते हैं—भूमि, जल, अग्नि, वायु, आकाश, भास्कर, यजमान तथा चन्द्र—ये परमेष्ठी भगवान् शिवकी आठ मूर्तियाँ कही गयी हैं। कुछ श्रेष्ठ मुनियोंका कहना है कि पंच महाभूत (पृथ्वी, जल, तेज, वायु, आकाश), चन्द्र, सूर्य और आत्मा—ये ही देवदेव धीमान्‌की आठ मूर्तियाँ हैं। उन शिवकी आठवीं श्रेष्ठ मूर्ति जो आत्मा है, वह यजमान नामवाली भी है—यह सभी चराचर प्राणियोंके शरीरमें सदा स्थिर रहती है। अपने कल्याणकी कामना करनेवाले मनुष्योंको शिवकी तथा कल्याणकी साधनभूता इन अष्ट मूर्तियोंकी प्रयत्नपूर्वक नित्य वन्दना करनी चाहिये।*

नन्दिकेश्वर उमापति महेशकी अष्टमूर्तिकी महिमा बताते हुए कहते हैं कि चराचर प्राणियोंको धारण करनेवाले उन पृथ्वीरूप शिवको 'शर्व'; प्राणियोंके शरीरमें जो शाश्वत द्रव वस्तु है—उन जलमूर्ति शिवको 'भव'; जो तेजोरूप अग्निभाग है—उन अग्निरूप भगवान् शिवको 'पशुपति'; जो प्राण आदि वायुरूप है—उन पवनरूप शिवको 'ईशान'; जो छिद्ररूप आकाशभाग है—उन आकाशरूप शिवको 'भीम'; चक्षु आदिमें जो सूर्यरूप तेज है—उन सूर्यरूप भगवान् शिवको 'रुद्र'; चन्द्ररूप जो मन है—उन सोमरूप शिवको 'महादेव'; सभी जीवोंके शरीरमें स्थित यजमान नामक जो आत्मा है—उन यजमानरूप प्रभु शिवको 'उग्र'—ऐसा विद्वानोंने कहा है।

महर्षिगणोंने प्राणियोंके शरीरोंको शिवकी सात मूर्तियोंसे समन्वित कहा है। सभी जीवोंके शरीरमें स्थित 'आत्मा' उन शिवकी आठवीं मूर्ति है। नन्दिकेश्वर सनत्कुमारसे कहते हैं—यदि आप कल्याण प्राप्त करना चाहते हैं तो इस सर्वलोकस्वरूप तथा सर्वव्यापी अष्टमूर्ति भगवान् शिवकी सब प्रकारसे आराधना कीजिये। सभीका उपकार करना तथा सबको अभय प्रदान करना अष्टमूर्ति शिवकी ही आराधना है, अत: शिवकी प्रसन्नता प्राप्त करनेके लिये सभी प्राणियोंपर अनुग्रह तथा उन्हें सर्वविध अभय प्रदान करना चाहिये। भगवान् शिवकी अष्टमूर्तियोंके स्वरूप तथा उनकी महिमा आदिका वर्णन १२वें, १३वें अध्यायमें विस्तारसे किया गया है।

## महेश्वरके पंचब्रह्मात्मक स्वरूपोंका वर्णन

सनत्कुमारके जिज्ञासा करनेपर नन्दिकेश्वर शिवजीके पंचब्रह्म नामक स्वरूपोंका वर्णन करते हुए कहते हैं—समस्त लोकोंके एकमात्र संहारक, सभी लोकोंके एकमात्र रक्षक तथा जगत्‌के एकमात्र स्रष्टा पंचब्रह्मरूप शिव ही हैं। परमात्मा शिवकी पंचब्रह्म नामक पाँच श्रेष्ठ मूर्तियाँ

* भूरापोऽग्निर्मरुद् व्योम भास्करो दीक्षित: शशी। भवस्य मूर्तय: प्रोक्ता: शिवस्य परमेष्ठिन:॥
पञ्चभूतानि चन्द्रार्कावात्मेति मुनिपुङ्गवा:॥
मूर्तयोऽष्टौ शिवस्याहुर्देवदेवस्य धीमत:। आत्मा तस्याष्टमी मूर्तिर्यजमानाह्वया परा॥
चराचरशरीरेषु सर्वेष्वेव स्थिता तदा। दीक्षितं ब्राह्मणं प्राहुरात्मानं च मुनीश्वरा:॥
यजमानाह्वया मूर्ति: शिवस्य शिवदायिन:। मूर्तयोऽष्टौ शिवस्यैता वन्दनीया: प्रयत्नत:॥
श्रेयोऽर्थिभिर्नरैर्नित्यं श्रेयसामेकहेतव:॥ (श्रीलिङ्गमहापुराण उ० १२।३, ४२—४६)

विख्यात हैं। शिवकी पहली मूर्ति 'ईशान', दूसरी मूर्ति 'तत्पुरुष', तीसरी मूर्ति 'अघोर', चौथी श्रेष्ठ मूर्ति 'वामदेव' तथा पाँचवीं मूर्ति 'सद्योजात' है।*

जो (ईशान आदि मूर्तिरूप) पंचब्रह्मात्मक चराचर जगत् है, वह भगवान् शिवका क्रीडाविलास है—ऐसा तत्त्वदर्शी मुनियोंने कहा है। इस जगत्-प्रपंचमें पच्चीस तत्त्वोंसे युक्त जो कुछ दिखायी पड़ता है, वह पंचब्रह्मरूप शिव ही है, उनसे अन्य कुछ भी नहीं है, अतः अपना कल्याण चाहनेवाले लोगोंको सदा प्रयत्नपूर्वक पच्चीस तत्त्वोंसे युक्त विग्रहवाले पंचब्रह्मात्मक शिवका चिन्तन करना चाहिये। इसका विस्तार १४वें अध्यायमें देखना चाहिये।

## शिव-माहात्म्य

१५वें अध्यायमें शैलादि नन्दिकेश्वर शिव-माहात्म्यका विशेषरूपसे वर्णन करते हुए कहते हैं कि भगवान् शिवको सत्-असत् रूपवाला कहा जाता है। इसके साथ ही उन्हें सत्-असत्का पति अर्थात् सदसत्पति भी कहते हैं। कुछ विद्वान् महेश्वर शिवको विद्या तथा अविद्याके स्वरूपवाला भी कहते हैं। मुनीश्वर लोग उन्हें विद्या कहते हैं और सम्पूर्ण जगत्-प्रपंचको अविद्या कहते हैं। स्वयम्भू शिवके ही वे दोनों रूप हैं। वास्तवमें शंकरसे भिन्न अन्य कुछ भी नहीं है।

शैलादि सनत्कुमारसे कहते हैं कि मनीषियोंने समस्त पच्चीस तत्त्वोंको शिवसे उत्पन्न बताया है। वे जलसे तरंगकी भाँति उन शिवसे अभिन्न हैं। सदाशिव आदि सगुण तत्त्व भी उन्हीं शिवतत्त्वसे प्रादुर्भूत हैं। ये सब तत्त्व स्वर्णसे कुण्डलकी भाँति उनसे अभिन्न हैं। माया, विद्या, क्रिया, शक्ति तथा क्रियामयी ज्ञानशक्ति यह पंचरूप गौरी भी शिवसे उसी प्रकार उत्पन्न हुई हैं—जैसे सूर्यसे किरणें, अतः यदि आप कल्याण प्राप्त करना चाहते हैं तो सबको आश्रय प्रदान करनेवाले सर्वात्मा भगवान् शिवकी सब प्रकारसे आराधना कीजिये।

सनत्कुमारके यह पूछनेपर कि भगवान् रुद्र शरीरवान् कैसे हुए तथा प्रमुख देवताओंने शंकरजीके विषयमें श्रवण तथा उनका दर्शन कैसे किया? नन्दिकेश्वर बोले—अव्यक्त परमात्मासे जगत्के परमकारण शिव उत्पन्न हुए। उन प्रभुने अपने मुखकमलसे प्रकट हुए ब्रह्माको अपने सम्मुख देखा और सृष्टि करनेकी आज्ञाके भावसे उनकी ओर दृष्टिपात किया। रुद्रके द्वारा देखे गये उन ब्रह्माने सम्पूर्ण जगत्का सृजन किया। तदुपरान्त वर्णाश्रम-व्यवस्था स्थापित की। इसके बाद उन विराट्ने यज्ञहेतु सोमकी सृष्टि की। उस सोमसे चरु, अग्नि, यज्ञ, इन्द्र, नारायण विष्णु आदि प्रमुख देवगण उत्पन्न हुए। तब वे समस्त देवगण रुद्राध्यायसे भगवान् रुद्रकी स्तुति करने लगे। तब वे महेश्वर प्रसन्न होकर इनके मध्य स्थित हो गये। देवताओंने भगवान् शंकरसे पूछा—आप कौन हैं? तब भगवान् रुद्रने कहा—हे श्रेष्ठ देवगण! मैं एक पुरातन पुरुष हूँ। सर्वप्रथम मैं ही था, अब भी हूँ और भविष्यमें भी रहूँगा। इस लोकमें मुझसे बढ़कर अन्य कोई नहीं है। इस प्रकार जो मुझ विश्वरूपको जानता है, वही सर्वज्ञ है, सर्वात्मा है और वह परमेश्वररूप हो जाता है। यह कहकर भगवान् वहीं अन्तर्धान हो गये। तदनन्तर जब उन देवताओंने परमकारणरूप रुद्रको नहीं देखा, तब सभी देवता और मुनिगण ऊपरकी ओर हाथ उठाकर कल्याणकारी शिवकी स्तुति करने लगे। १८वें अध्यायमें

---

* सर्वलोकैकसंहर्ता सर्वलोकैकरक्षिता। सर्वलोकैकनिर्माता पञ्चब्रह्मात्मकः शिवः॥
सर्वेषामेव लोकानां यदुपादानकारणम्। निमित्तकारणं चाहुस्स शिवः पञ्चधा स्मृतः॥
मूर्तयः पञ्च विख्याताः पञ्च ब्रह्माह्वयाः पराः। सर्वलोकशरण्यस्य शिवस्य परमात्मनः॥
क्षेत्रज्ञः प्रथमा मूर्तिः शिवस्य परमेष्ठिनः। भोक्ता प्रकृतिवर्गस्य भोग्यस्येशानसंज्ञितः॥
स्थाणोस्तत्पुरुषाख्या च द्वितीया मूर्तिरुच्यते। प्रकृतिः सा हि विज्ञेया परमात्मगुहात्मिका॥
अघोराख्या तृतीया च शम्भोर्मूर्तिर्गरीयसी। बुद्धेः सा मूर्तिरित्युक्ता धर्माद्यष्टाङ्गसंयुता॥
चतुर्थी वामदेवाख्या मूर्तिः शम्भोर्गरीयसी। अहङ्कारात्मकत्वेन व्याप्य सर्वं व्यवस्थिता॥
सद्योजाताह्वया शम्भोः पञ्चमी मूर्तिरुच्यते। (श्रीलिङ्गमहापुराण उ० १४। ३—९ $\frac{1}{2}$)

# बारहवाँ अध्याय

## अविमुक्त तथा उसके समीपस्थ लिङ्गोंका माहात्म्य-वर्णन

**ईश्वर बोले**—हे सुरेश्वरि! अब मैं वाराणसीमें स्थित अन्य आयतनका वर्णन करूँगा, जो देवदेवका रुचिर अभीष्ट स्थान है। हे देवि! पूर्वकालमें अन्तरिक्षमें स्थित राक्षसोंके द्वारा चन्द्रशेखर शिवका वह लिङ्ग शीघ्रतापूर्वक लाया गया। जब वे राक्षस इस स्थानमें आये, तब शिवजीने सोचा कि अब मेरे अविमुक्तमें मोक्ष सम्भव नहीं है, तो फिर यह कैसे होगा? जब वे देवेश प्रभु इस बातको सोच रहे थे, उसी समय उस स्थानमें कुक्कुटका शब्द होने लगा। हे देवि! उस शब्दको सुनकर सन्तप्त मनवाले वे राक्षस डरकर लिङ्गको छोड़कर प्रभात वेलामें चले गये। हे देवि! राक्षसोंके चले जानेपर वह लिङ्ग वहींपर स्थित हो गया। उस सुन्दर तथा शुभ्र स्थानमें स्वयं देवदेव प्रभु विराजमान हो गये। उसके मध्यमें वे अविमुक्तरूपमें स्थित हुए, इसलिये उसे अविमुक्त कहा गया है। अविमुक्तमें देवताओंके द्वारा शिवका नाम पुण्यतम अक्षरोंसे युक्त कहा गया है, स्थावर-जंगमोंमें जो प्राणी वहाँ पंचत्वको प्राप्त होते हैं, उनके लिये यह मोक्षप्रद है। हे देवेशि! उस स्थानमें कुक्कुट सदा रहते हैं, [अपने] कल्याणकी कामना करनेवाले लोगोंके द्वारा पूजित होते हुए वे [कुक्कुट] आज भी वहाँ देखे जाते हैं।

जो मनुष्य यहाँ अविमुक्तलिङ्गका सदा दर्शन करेगा, उसका पुनर्जन्म सौ करोड़ कल्पोंमें भी नहीं होगा। उस लिङ्गके दक्षिणभागमें एक सुन्दर [ज्ञान-] वापी है, उसका जल पीनेसे पुनर्जन्म नहीं होता है। हे यशस्विनि! उस जलके पानमात्रसे ही पुरुषके हृदयमें तीन लिङ्ग उत्पन्न होते हैं। हे महादेवि! इस रहस्यको जिस-किसीको भी नहीं बताना चाहिये। देवदेवकी आज्ञासे पश्चिम तटपर आकर वहाँ विद्यमान दण्डपाणि उस जलकी सदा रक्षा करते हैं। पूर्वमें तारकदेव सदा जलकी रक्षा करते हैं। उत्तरमें नन्दीश तथा दक्षिणमें महाकाल मेरे भक्तोंके लिये प्रिय उस जलकी नित्य रक्षा करते हैं—

**अविमुक्तं सदा लिङ्गं योऽत्र द्रक्ष्यति मानवः॥**
**न तस्य पुनरावृत्तिः कल्पकोटिशतैरपि।**
**देवस्य दक्षिणे भागे वापी तिष्ठति शोभना॥**
**तस्यास्तथोदकं पीत्वा पुनर्जन्म न विद्यते।**
**पीतमात्रेण तेनैव उदकेन यशस्विनि॥**
**त्रीणि लिङ्गानि वर्धन्ते हृदये पुरुषस्य तु।**
**एतद् गुह्यं महादेवि न देयं यस्य कस्यचित्॥**
**दण्डपाणिस्तु तत्रस्थो रक्षते तज्जलं सदा।**
**पश्चिमं तीरमासाद्य देवदेवस्य शासनात्॥**
**पूर्वेण तारको देवो जलं रक्षति सर्वदा।**
**नन्दीशश्चोत्तरेणैव महाकालस्तु दक्षिणे॥**
**रक्षते तज्जलं नित्यं मद्भक्तानां तु मोहनम्।**

**विष्णु बोले**—हे देवि! वह श्रेष्ठ तथा शुभ जलमयी मूर्ति मेरी ही है। हे देवि! वह दुर्लभ मूर्ति पापात्मा मनुष्योंके द्वारा अप्राप्य है। जिन्होंने उस जलका पान कर लिया, वे मनुष्य धन्य हैं और उनमें तारक ज्ञान उत्पन्न हो जाता है, इसमें संशय नहीं है। उस वापीके जलमें स्नान करके दण्डपाणिका दर्शनकर और इसके बाद अविमुक्त [लिङ्ग]-का दर्शन करके मनुष्य क्षणभरमें कैवल्य प्राप्त करता है।

अविमुक्तके आगे प्रीतिकेश्वर नामक पश्चिमाभिमुख लिङ्ग स्थित है, वह शाश्वत प्रीति प्रदान करता है। अविमुक्तके उत्तरमें ही एक पश्चिमाभिमुख लिङ्ग स्थित है, हे देवि! वह भी अविमुक्त है तथा मोक्षकेश्वर नामसे प्रसिद्ध है। हे देवेशि! उसके दर्शनसे मनुष्य ज्ञानी हो जाता है। हे देवि! उसके उत्तरमें पापियोंके भयका नाश करनेवाला वरुणेश्वर नामक चतुर्मुख लिङ्ग विद्यमान है। उसके पूर्वमें समीपमें ही यज्ञोंका फल प्रदान करनेवाला सुवर्णाक्षेश्वर नामक मुखलिङ्ग स्थित है। उसीके उत्तरमें पुण्यदायिनी स्वयं गौरी स्थित हैं, उन देवीके दर्शनसे परम सौभाग्य प्राप्त होता है। उस [सुवर्णाक्षेश्वर] देवके दक्षिणमें निकुम्भ नामक गण विद्यमान है, हे देवि!

उसका दर्शन करके मनुष्य क्षेत्रवास प्राप्त करता है। हे यशस्विनि! वहींपर पश्चिममें विनायक स्थित हैं, उनके दर्शनमात्रसे मनुष्य विघ्नोंसे बाधित नहीं होता है। निकुम्भके पूर्वमें एक पश्चिमाभिमुख लिङ्ग स्थित है, हे देवि! हे प्रिये! वह साक्षात् विजय नामक मुखलिङ्ग है। वहींपर दक्षिणमें शुक्रेश्वर नामक मुखलिङ्ग बताया गया है, हे भद्रे! शुक्राचार्यने उसे पूर्वकालमें स्थापित किया था। हे भद्रे! वह पूर्वाभिमुख है तथा शिवलोक प्रदान करनेवाला है। हे देवि! उसीके उत्तरमें पश्चिमकी ओर मुखवाला एक मुखलिङ्ग स्थित है, हे देवि! वह देवयानीके द्वारा स्थापित किया गया है। हे भद्रे! उसीके आगे पश्चिमाभिमुख लिङ्ग स्थित है, हे भद्रे! देवताओंके आचार्य बृहस्पतिके पुत्र कचके द्वारा वह स्थापित किया गया है। हे सुव्रते! उसीके समीपमें एक कूप स्थित है, हे देवि! उसमें स्नान करनेसे मनुष्य सभी यज्ञोंका फल प्राप्त करता है। उसीके पश्चिमभागमें देव (शिव) तथा देवी (पार्वती) स्थित हैं। जो बुरा कर्म करनेवाले मनुष्य हैं, उन सबको भी वे भक्ति देनेवाले हैं। शुक्रेश्वरके पूर्वमें सभी प्राणियोंको मोक्ष देनेवाला अनर्केश्वर नामक पश्चिमाभिमुख लिङ्ग स्थित है। उसीके पूर्वभागमें गणोंसे घिरा हुआ गणेश्वर नामसे प्रसिद्ध लिङ्ग विद्यमान है, वह सभीको हर्ष प्रदान करनेवाला है।

*॥ इस प्रकार श्रीलिङ्गमहापुराणके अन्तर्गत वाराणसी-माहात्म्यमें 'गुह्यायतनवर्णन' नामक बारहवाँ अध्याय पूर्ण हुआ ॥ १२ ॥*

# तेरहवाँ अध्याय

## भगवान् श्रीराम, दत्तात्रेय, हरिकेश, प्रियव्रत तथा ब्रह्माजीद्वारा स्थापित लिङ्गोंका वर्णन

**ईश्वर बोले**—अब मैं वाराणसीमें स्थित अन्य लिङ्गोंका वर्णन करूँगा। लंकासे लौटकर श्रीरामचन्द्रजीने एक लिङ्ग स्थापित किया है। उसके दक्षिणभागमें सभी पापोंका नाश करनेवाला त्रिपुरान्तकर नामक पूर्वाभिमुख लिङ्ग स्थित है। उसीके दक्षिणमें [महर्षि] दत्तात्रेयद्वारा स्थापित लिङ्ग है, हे देवि! उस लिङ्गके दर्शनसे ज्ञान उत्पन्न होता है। उसके पश्चिम दिशाभागमें हरिकेशेश्वर नामक शुभ लिङ्ग है। हे देवि! हे सुव्रते! हरिकेशने वहाँपर मेरी आराधना की थी। हरिकेशेश्वरलिङ्ग सभी पापोंका नाश करनेवाला है। उसके पश्चिम-दिशाभागमें गोकर्ण नामक प्रसिद्ध तीर्थ विद्यमान है। हे वरारोहे! हे देवि! वहाँ स्नान किया हुआ मनुष्य चन्द्रमाकी भाँति सुशोभित होता है। हे सुव्रते! काशीपुरीमें उत्तरकी ओर सभी सिद्धोंको अनन्त फल देनेवाला पश्चिमाभिमुख लिङ्ग स्थित है। उस देवदेवके आगे देवविश्रुत तडाग विद्यमान है। हे वरारोहे! हे देवि! वहाँ स्नान किया हुआ मनुष्य चन्द्रमाकी भाँति प्रकाशमान् हो जाता है। हे भद्रे! उसीके पश्चिम तटपर मेरी भक्तिसे युक्त देवताके द्वारा स्थापित पूर्वाभिमुख लिङ्ग स्थित है।

हे देवि! हे भामिनि! उसीके आगे एक कुण्ड स्थित है। हे वरारोहे! उसमें स्नान करनेवाला देवलोक प्राप्त करता है। देवेश्वरके उत्तरमें पूर्वकालमें पिशाचोंके द्वारा स्थापित पिशाचेश्वर नामक लिङ्ग है, वह सभी प्राणियोंको मोक्ष प्रदान करनेवाला है। हे देवि! ध्रुवेशके आगे पश्चिमाभिमुख मुखलिङ्ग स्थित है, हे भामिनि! वह लिङ्ग कुण्डके तटपर विद्यमान है। सभी प्रकारका सुख प्रदान करनेवाले उस लिङ्गको वैद्यनाथ नामवाला जानना चाहिये। उसीके नैर्ऋतकोणमें पूर्वकालमें मनुके द्वारा स्थापित पूर्वाभिमुख लिङ्ग है, वह लिङ्ग कुण्डके दक्षिणमें स्थित है।

हे सुश्रोणि! उसके दर्शनसे सभी पापोंका नाश हो जाता है। वैद्यनाथके पूर्वमें देवताओंको वर प्रदान करनेवाला मुचुकुन्देश्वर नामक पूर्वाभिमुख लिङ्ग स्थित है। हे देवि! वह लिङ्ग [राजा] प्रियव्रतके सभी यज्ञोंका फल प्रदान करनेवाला है। हे देवि! उसीके दक्षिणमें समस्त पापोंका नाश करनेवाला गौतमेश नामक पूर्वाभिमुख लिङ्ग स्थित है,

हे देवेशि! उसके दर्शनसे मनुष्य सामवेदका फल प्राप्त करता है। हे देवि! उसीके दक्षिणमें विभाण्डेश्वर नामक लिङ्ग स्थित है। उसके दक्षिणमें ऋष्यशृंगेश्वर नामक लिङ्ग स्थित है। हे देवि! उसीके पूर्वमें ब्रह्मेश्वरलिङ्ग बताया गया है। ब्रह्मेश्वरके कोणमें पिशाचेश्वर नामक लिङ्ग है। हे देवि! पर्जन्येश्वर नामसे प्रसिद्ध लिङ्ग पश्चिमाभिमुख स्थित है। पर्जन्येश्वर नामक लिङ्ग भोग तथा मोक्ष प्रदान करनेवाला है। पर्जन्येश्वरके पूर्वमें नहुषेश्वर नामक लिङ्ग है। नहुषेश्वरके पूर्वमें देव-देवी स्थित हैं, विशालाक्षी नामसे विख्यात वे [सभी] भक्तोंको फल प्रदान करनेवाली हैं। उसीके दक्षिणभागमें जरासन्धेश्वर नामक चतुर्मुख लिङ्ग स्थित है। हे देवि! उस लिङ्गका दर्शन करनेसे वह [समस्त] फल प्रदान करता है।

हे देवि! उसीके दक्षिणमें सभी प्राणियोंको सुख प्रदान करनेवाली भोगाललितका स्थित हैं, हे देवि! वे सभी सिद्धियाँ देनेवाली हैं। जरासन्धेश्वरके आगे सुवर्णका फल प्रदान करनेवाला हिरण्याक्षेश्वर नामक पूर्वाभिमुख लिङ्ग स्थित है। उसीके दक्षिणमें ययातीश्वर नामक पूर्वाभिमुख लिङ्ग विद्यमान है, वह लिङ्ग सभी कामनाओंका फल देनेवाला है। उसीके पश्चिमभागमें ब्रह्मेशके समीप पश्चिमकी ओर मुखवाला एक लिङ्ग स्थित है, उस लिङ्गका दर्शन करके मनुष्य वेदोंका फल प्राप्त करता है। अगस्त्यके समीपमें एक मुखलिङ्ग स्थित है, पूर्वकालमें गन्धर्व विश्वावसुने उस लिङ्गको स्थापित किया था।

अगस्त्येश्वरके पूर्वमें मुण्डेश नामसे प्रसिद्ध पश्चिमकी ओर मुखवाला लिङ्ग विद्यमान है, वह लिङ्ग मनुष्योंको वीरसिद्धि प्रदान करनेवाला है। हे देवि! उसीके दक्षिणमें विधि [लिङ्ग] स्थित है, हे पार्वति! विधि (ब्रह्मा)-के द्वारा स्थापित वह लिङ्ग पश्चिमाभिमुख स्थित है। विधीश्वरके दक्षिणमें सर्वत्र प्रसिद्ध एक तीर्थ है, वहाँपर दशाश्वमेधिक नामक लिङ्ग स्वयं स्थित है। हे देवि! उसका दर्शन करके मनुष्य अश्वमेधका फल प्राप्त करता है। दशाश्वमेधके उत्तरमें वहाँपर मातृकाएँ स्थित हैं, हे वरवर्णिनि! उनके मुखमें एक कुण्ड स्थित है। वहाँ जो मनुष्य, चाहे वह स्त्री हो अथवा पुरुष हो, स्नान करता है, वह मातृकाओंकी कृपासे वांछित फल प्राप्त करता है। अगस्त्येशके दक्षिणमें सभी प्रकारके आरोग्यकी वृद्धि करनेवाला पुलस्त्येश्वर नामक पूर्वाभिमुख लिङ्ग स्थित है।

उसके दक्षिण दिशाभागमें सभी सिद्धियाँ प्रदान करनेवाला पुष्पदन्तेश्वर नामक अन्य लिङ्ग स्थित है। उसीके आगे कोणमें महान् लिङ्ग विद्यमान हैं; वे देवर्षियोंके द्वारा स्थापित किये गये हैं और सभी प्रकारकी सिद्धियाँ देनेवाले हैं। उसीके पूर्व दिशाभागमें महान् आश्चर्यजनक लिङ्ग विद्यमान है, सिद्धेश्वर नामक पूर्वाभिमुख स्थित वह लिङ्ग पंचोपचारपूजाके द्वारा स्वप्नसिद्धि प्रदान करता है।

*॥ इस प्रकार श्रीलिङ्गमहापुराणके अन्तर्गत वाराणसी-माहात्म्यमें 'गुह्यायतनवर्णन' नामक तेरहवाँ अध्याय पूर्ण हुआ ॥ १३ ॥*

# चौदहवाँ अध्याय

## हरिश्चन्द्रेश्वर, नैर्ऋतेश्वर, अम्बरीषेश्वर, शंकुकर्णेश्वर, कपर्दीश्वर, अंगारेश्वर तथा छागलेश्वर आदि लिङ्गोंकी महिमाका वर्णन

**ईश्वर बोले**—अब मैं हरिश्चन्द्रेश्वर नामक अन्य शुभ लिङ्गका वर्णन करूँगा, जहाँपर महाबली हरिश्चन्द्र सिद्ध महात्मा हुए थे। हे देवि! उसका दर्शन करके मनुष्य रुद्रका पद प्राप्त करता है। वह पूर्वाभिमुख लिङ्ग स्वर्गलोक प्रदान करनेवाला है। हे देवि! हरिश्चन्द्रेश्वरके पश्चिममें दूसरा पूर्वाभिमुख लिङ्ग स्थित है। हे देवि! वह नैर्ऋतेश्वर नामसे प्रसिद्ध है। हे देवि! उसके दर्शनसे मनुष्य कैवल्यज्ञान प्राप्त करता है। उसीके दक्षिणमें आंगिरसेश नामसे प्रसिद्ध पूर्वाभिमुख लिङ्ग स्थित है, वह वैराग्यसुख प्रदान करनेवाला है। हे देवि! उसीके

दक्षिणमें अत्युत्तम क्षेमेश्वर [लिङ्ग] विद्यमान है। उसके दक्षिण दिशाभागमें केदार नामक प्रसिद्ध लिङ्ग है। हे देवि! उसका दर्शन करके मनुष्य रुद्रका अनुचर हो जाता है। केदारके ही दक्षिणमें देवलोक प्रदान करनेवाला नीलकण्ठ नामक पूर्वाभिमुख लिङ्ग स्थित है। उसीके वायव्य कोणमें अम्बरीषेश्वर नामक शुभ लिङ्ग स्थित है। उसके दक्षिण दिशाभागमें कालंजर नामक दक्षिणाभिमुख लिङ्ग स्थित है, वह सभी पापोंका नाश करनेवाला है। उसीके दक्षिण भागमें लोलार्क नामक सूर्यदेव विद्यमान हैं, उनके दर्शनमात्रसे मनुष्य सूर्यलोक प्राप्त करता है। लोलार्कके पश्चिमभागमें तथा क्षेत्रके दक्षिणमें कूटपर मनुष्योंके हितके लिये दुर्गादेवी स्थित हैं।* हे देवि! दुर्गाके पश्चिममें पूर्वाभिमुख लिङ्ग स्थित है। हे देवि! वह लिङ्ग महात्मा असितके द्वारा भक्तिपूर्वक स्थापित किया गया है। शुष्क नदीके नामसे शुष्केश्वर लिङ्ग भी बताया गया है। शुष्केश्वरके पश्चिममें जनकेश्वर नामक लिङ्ग विद्यमान है। हे महाभागे! जनकके द्वारा भक्तिपूर्वक उसे स्थापित किया गया है। हे शुभे! वह लिङ्ग पश्चिमकी ओर मुखवाला है, उसके दर्शनसे मनुष्य व्यथारहित हो जाता है।

हे यशस्विनि! उसीके उत्तरभागमें समीपमें वहींपर शंकुकर्णेश्वर नामक लिङ्ग स्थित है, उसके दर्शनमात्रसे मनुष्योंके व्रतकी सिद्धि हो जाती है। शुष्केश्वरके उत्तरमें सिद्धेश्वर नामक पश्चिमाभिमुख लिङ्ग स्थित है, वह कुण्डके तटपर ही स्थित है। वहाँपर कुण्डमें स्नान करके तथा सिद्धेश्वरका दर्शन करके मनुष्य समस्त सिद्धियोंके पार चला जाता है। शंकुकर्णेश्वरके वायव्य दिशाभागमें देवताओं तथा सिद्धोंसे वन्दित माण्डव्येश नामक लिङ्ग विद्यमान है। उसके समीपमें स्वयं देव [शिवजी] स्थित हैं। हे देवि! वे महाप्रभु [वहाँ] गणों तथा देवी [पार्वती]-से घिरे रहकर अपने द्वारपर विराजमान रहते हैं और स्वयं क्षेत्रकी रक्षा करते हैं।

देवके उत्तरभागमें समीपमें ही वहाँपर एक मुख-लिङ्ग है, हे शुभे! वह लिङ्ग पूर्वाभिमुख है। उसीके उत्तरभागमें छागलेश्वर नामक पश्चिमाभिमुख लिङ्ग स्थित है। वह सभी सिद्धियाँ देनेवाला है। हे देवि! उसके पश्चिममें अन्य आयतन स्थित है, हे यशस्विनि! कपर्दीश्वर नामक वह उत्तम आयतन (लिङ्ग) सब कुछ प्रदान करनेवाला है। हे सुश्रोणि! उसके पूर्वमें सभी पापोंका नाश करनेवाला हरितेश्वर नामक पूर्वाभिमुख लिङ्ग स्थित है। उसके दक्षिणमें कात्यायनेश्वर नामक लिङ्ग स्थित है, उसके दर्शनसे मनुष्य समस्त यज्ञोंका फल प्राप्त करता है। उसीके पासमें अंगारेश्वर नामक अन्य लिङ्ग विद्यमान है और वहींपर अंगारेश्वर नामक तडाग भी स्थित है। उसके दक्षिण दिशाभागमें समीपमें ही सभी यात्राओंका फल प्रदान करनेवाला मुकुरेश्वर नामक लिङ्ग स्थित है। पश्चिमाभिमुख वह लिङ्ग कुण्डके सामने स्थित है। उस कुण्डके पासमें छागलेश्वर नामक लिङ्ग विद्यमान है, उसके दर्शनमात्रसे योगैश्वर्य प्राप्त होता है। वहाँपर अन्य सैकड़ों-हजारों लिङ्ग स्थित हैं, बहुत-से होनेके कारण नाम लेकर मैंने उन्हें नहीं बताया। पृथ्वीपर इस स्थानमें सात करोड़ लिङ्ग हैं, उनके दर्शनमात्रसे क्षणभरमें ज्ञान उत्पन्न हो जाता है। हे वरानने! मैंने संक्षेपमें आपको बताया है, सौ करोड़ वर्षोंमें भी विस्तारपूर्वक वर्णन नहीं किया जा सकता है। मैंने आपसे इन सिद्धलिङ्गों, कूपों, पवित्र ह्रदों, वापियों, नदियों तथा कुण्डोंका वर्णन कर दिया। जो एकाग्रचित्त होकर इन [कुण्ड आदि]-में स्नान करता है तथा लिङ्गोंका स्पर्श करता है, वह संसारमें पुनः प्रवेश नहीं करता है—

**एतानि सिद्धलिङ्गानि कूपाः पुण्या ह्रदास्तथा॥**
**वाप्यो नद्योऽथ कुण्डानि मया ते परिकीर्तिताः।**

---

* तस्य दक्षिणदिग्भागे केदारं नाम विश्रुतम्। तं दृष्ट्वा मनुजो देवि रुद्रस्यानुचरो भवेत्॥
केदाराद्दक्षिणे चैव लिङ्गं पूर्वामुखं स्थितम्। नीलकण्ठेति नामानं सुरलोकप्रदायकम्॥
तस्यैव वायवे कोणे अम्बरीषेश्वरं शुभम्। तस्य दक्षिणदिग्भागे लिङ्गं वै दक्षिणामुखम्॥
नाम्ना कालञ्जरं देवं सर्वपातकनाशनम्। तस्यैव दक्षिणे भागे लोलार्को नाम वै रविः॥
तस्य दर्शनमात्रेण सूर्यलोकमवाप्नुयात्। लोलार्कात् पश्चिमे भागे दुर्गादेवी च तिष्ठति॥
मानवानां हितार्थाय कूटे क्षेत्रस्य दक्षिणे।

**एतेषु चैव यः स्नानं करिष्यति समाहितः॥**
**लिङ्गानि स्पर्शयित्वा च संसारे न विशेत् पुनः।**

हे शुभे! पृथ्वीपर तथा अन्तरिक्षमें जो तीर्थ हैं, उनमें जो श्रेष्ठ हैं, उनका वर्णन मैंने कर दिया। हे वरारोहे! मैंने पापोंका नाश करनेवाली तीर्थयात्राको भी बता दिया, हे देवि! जिसने इसे कर लिया, वह अवश्य ही मुक्तिका भागी होता है।

*॥ इस प्रकार श्रीलिङ्गमहापुराणके अन्तर्गत वाराणसी-माहात्म्यमें 'गुह्यायतनवर्णन' नामक चौदहवाँ अध्याय पूर्ण हुआ॥ १४॥*

# पन्द्रहवाँ अध्याय

## चतुर्दशायतन, अष्टायतन तथा पंचायतनयात्राका वर्णन

**ईश्वर बोले**—हे वरानने! अब मैं अन्य महाभाग्यप्रद लिङ्गोंका वर्णन करूँगा। चतुर्दशायतन, अष्टायतन, पंचायतन, ललिता, विनायक तथा जो नौ दुर्गा हैं—इन सबको मैं बता चुका हूँ। हे वरानने! इस यात्राको करना चाहिये और इस बताये गये रहस्यको जिस-किसीसे प्रकाशित नहीं करना चाहिये। सर्वप्रथम शैलेशका दर्शन करके तथा वरणानदीमें स्नान करके पुनः संगममें स्नानकर तथा संगमेश्वरका दर्शन करके, इसके बाद स्वर्लीनमें स्नान करके तथा स्वर्लीनेश्वरका दर्शन करके पुनः मन्दाकिनीमें स्नान करके तथा मध्यमेश्वरका दर्शन करके पुनः हिरण्यगर्भमें स्नान करके तथा ईश्वरका दर्शन करके इसके बाद मणिकर्णीमें स्नान करके तथा भगवान् ईशानका दर्शन करके पुनः [वहाँपर] उस कूपमें स्नान करके तथा गोप्रेक्षेश्वरका दर्शन करके, पुनः कपिलाह्रदमें स्नान करके तथा वृषभध्वजका दर्शन करके उपशान्तदेवके दक्षिणमें स्थित जो उत्तम कूप है, उस कूपमें स्नान करके तथा उपशान्तेश्वरका दर्शन करनेके अनन्तर पंचचूडाह्रदमें स्नान करके मनुष्यको ज्येष्ठस्थानका अर्चन करना चाहिये। इसके बाद चतुःसमुद्रकूपमें स्नान करके देव (लिङ्ग)-का दर्शन-पूजन करना चाहिये। देवके आगे स्थित कूपके जलसे स्नान करनेके बाद देवेश शुद्धेश्वरका अर्चन करना चाहिये। इसके पश्चात् दण्डखातमें स्नान करके मनुष्यको व्यादेशका पूजन करना चाहिये। पुनः शौनकेश्वरकुण्डमें स्नान करके उस लिङ्गका अर्चन करना चाहिये। हे यशस्विनि! जम्बुकेश्वर नामक लिङ्गका दर्शन करके मनुष्य दुःखसागररूपी संसारमें पुनः जन्म नहीं लेता है। हे देवेशि! हे शुभे! प्रतिपदासे आरम्भ करके कृष्णचतुर्दशीतक क्रमसे इस महान् चतुर्दशायतनको सम्पन्न करना चाहिये। अब मैं उत्तम अष्टायतनको बताऊँगा। हे देवि! उसका दर्शन करके मनुष्यको लांगलीशके स्थानमें जाना चाहिये। हे देवि! उसका दर्शन करनेके बाद आषाढीशका अर्चन करना चाहिये। हे देवि! आषाढीशका दर्शन करनेके बाद भारभूतेश्वरके पास जाना चाहिये। उसका दर्शन करके त्रिपुरान्तकदेवके पास जाना चाहिये। हे देवि! उसका दर्शन करके नकुलीशके पास जाना चाहिये। इसके बाद नकुलीशके दक्षिणमें स्थित त्र्यम्बकके पास जाना चाहिये। [हे देवि!] इस प्रकार मैंने आपको अष्टायतनके विषयमें बता दिया। जो मनुष्य इस अष्टायतनका दर्शन-पूजन करेंगे, वे इस क्षेत्रके बाहर मरनेपर भी रुद्रलोकके भाजन होंगे।

**ईश्वर बोले**—हे देवि! मैं पहले ही उत्तम पंचायतनका वर्णन कर चुका हूँ। उत्तम पंचायतनमें निवास करना मुझे अच्छा लगता है। हे देवि! हे प्रिये! वाराणसीमें इनके उत्तर दिशामें और मेरे उत्तरमें इस स्थानपर भस्म धारण करके दृढव्रतमें स्थित होकर विप्रलोग सदा एकान्तवास करते हैं। कुछ लोग उसे उनका उत्तम स्थान बताते हैं। वह मूर्ति दिव्य तथा श्रेष्ठ है, मैं सदा उस ओंकारेश्वरमें स्थित हूँ। उत्पत्ति तथा स्थितिके समय मैं उस आयतनमें स्थित रहता हूँ। जो इस बातको जानता है, वह पापसे लिप्त नहीं होता है। हे शुभे! यह सत्य है, सत्य है, सत्य है—तीन बार सत्य है, यह अन्यथा नहीं है। यदि कोई मेरे लोककी इच्छा करता हो तो शीघ्र ही वहाँ जाय। हे

देवि! इस प्रकार मैंने विस्तारपूर्वक फिरसे आपको यह बता दिया।

**ईश्वर बोले**—अविमुक्तेश्वर, स्वर्लीनेश्वर तथा शुभ मध्यमेश्वर—ये त्रिकण्टक नामवाले हैं तथा मृत्युकालमें अमृत (अमरत्व) प्रदान करनेवाले हैं। हे शुभे! मैंने उस क्षेत्रके महत्त्वका कारण आपको बता दिया। यह वाराणसी पुण्यमयी, श्रेष्ठ तथा पशुपतिके भक्तोंकी स्थली है और हे सुन्दरि! यह सभी प्राणियोंके मोक्षकी हेतु है—

**अविमुक्तं च स्वर्लीनं तथा मध्यमकं शुभम्।**
**एतत् त्रिकण्टकं नाम मृत्युकालेऽमृतप्रदम्॥**
**कारणं तस्य क्षेत्रस्य मया ते कथितं शुभे।**
**इयं वाराणसी पुण्या श्रेष्ठा पाशुपती स्थली॥**
**सर्वेषां चैव जन्तूनां हेतुर्मोक्षस्य सुन्दरि।**

अविमुक्तेश्वर, स्वर्लीनेश्वर, ओंकारेश्वर, चण्डेश्वर, मध्यमेश्वर, कृत्तिवासेश्वर—यह षडंग लिङ्ग कहा गया है। अविमुक्त महाक्षेत्रमें यह मेरा परम गुह्य स्थान है, यदि कोई परम पद चाहता है तो उसे उपदेशपूर्वक इसे जानना चाहिये। इस रहस्यमय माहात्म्यको जिस-किसीसे भी प्रकाशित नहीं करना चाहिये। अब मैं यात्राकालका वर्णन करूँगा। उसीके कामकुण्डमें स्नान तथा पूजनमें तत्पर देवताओंने चैत्रमासमें इस शुभ यात्राको किया था। विमलेश्वर कुण्डमें स्नान-पूजनमें तत्पर दैत्यराजोंने वैशाखमासमें इस यात्राको पूर्वकालमें किया था। रुद्रवासकुण्डमें स्नान-पूजनमें तत्पर सिद्धोंने ज्येष्ठमासमें पूर्वकालमें इस यात्राको किया था। श्रीदेवीके कुण्डमें स्थित होकर स्नान-पूजनमें तत्पर रहनेवाले गन्धर्वोंके द्वारा आषाढ़मासमें मेरी यह यात्रा की गयी थी। लक्ष्मीकुण्डमें स्थित होकर स्नान-पूजनमें तत्पर विद्याधरोंने श्रावण महीनेमें इस यात्राको किया था। कपिलाह्रदमें स्थित होकर स्नान-पूजनमें तत्पर पितरोंने आश्विनमासमें इस यात्राको किया था। मार्कण्डेयह्रदमें स्थित होकर स्नान-पूजनमें तत्पर ऋषियोंने कार्तिकमासमें यह यात्रा की थी।

कपालमोचनमें स्थित होकर स्नान-पूजनमें तत्पर विद्याधरोंने मार्गशीर्षमासमें यह यात्रा की थी। गुह्यकोंने समाहित होकर पौषमासमें यह यात्रा की थी। पिशाचोंने समाहित होकर माघमासमें इस यात्राको किया था। धनदेश्वरकुण्डमें स्थित होकर स्नान-पूजनमें तत्पर यक्षेशोंने भी समाहित होकर माघमासमें यह यात्रा की थी। कोटितीर्थमें स्थित होकर स्नान-पूजनमें तत्पर पिशाचोंने समाहित होकर फाल्गुनमासकी इस यात्राको किया था। गोकर्णकुण्डमें स्थित होकर स्नान-पूजनमें तत्पर पिशाचोंने समाहित होकर फाल्गुनमासकी चतुर्दशी तिथिको यह यात्रा की थी, इसलिये हे देवि! वह प्रसिद्ध पिशाची नामवाली कही जाती है। अब मैं यात्रामें श्रेष्ठ निष्कृतिके विषयमें बताऊँगा। हे देवि! [यात्रामें] मिष्टान्नसे युक्त उदकुम्भोंका दान करना चाहिये, उससे पूर्वकथित [समस्त] फल प्राप्त होता है। हे वरानने! अब मैं यात्राके लिये तिथिको बताऊँगा, शुक्लपक्षकी तृतीया तिथिमें आपकी यात्रा महाफल प्रदान करती है।

हे वरानने! जहाँ गौरीका दर्शन होता है, उस [यात्रा]-को सुनो। हे यशस्विनि! स्नान करके गोप्रेक्षमें जाना चाहिये और दिनमें प्रयत्नपूर्वक कालिकादेवीकी पूजा करनी चाहिये। इसके बाद ज्येष्ठस्थानमें प्रयत्नपूर्वक गौरीकी पूजा करनी चाहिये। पुनः उस स्थानसे अविमुक्तके उत्तरमें जाना चाहिये और वहाँ सदा भक्तिपूर्वक देवी गौरीकी पूजा करनी चाहिये। श्रेष्ठ तथा शुभ अन्य संवर्त-ललिता भी बतायी गयी हैं, समस्त कामनाओंका फल देनेवाली उन देवीका भी दर्शन करना चाहिये। यदि मनुष्य उनका ध्यान करता है, तो वह सभी वांछित फल प्राप्त करता है। तत्पश्चात् शुद्ध व्रतवाले शिवभक्त विप्रोंको अपने सामर्थ्यके अनुसार पर्याप्त दक्षिणा तथा वस्त्रके साथ भोजन कराना चाहिये। हे देवि! जो समाहितचित्त होकर पंचगौरीका दर्शन-पूजन करके गौरीको उद्देश्यकर ब्राह्मणको समस्त रस तथा गन्ध समर्पित करता है, वह सौभाग्ययुक्त उत्तम कल्याणकी प्राप्ति करता है। अब मैं इस क्षेत्रके विघ्नदायक विनायकोंका वर्णन करूँगा। हे देवि! सर्वप्रथम ढुंढि

[विनायक]-का दर्शन करके कोणविनायक, देवीविनायक, गोप्रेक्षमें प्रसिद्ध हस्तीविनायक तथा अन्य चौथे सिन्दूर नामसे विख्यात विनायकका दर्शन करना चाहिये। इस प्रकार ये पाँच विनायक हैं। इन्हें उद्देश्य करके ब्राह्मणोंको मोदक प्रदान करना चाहिये। इस धर्मकृत्यके द्वारा मनुष्य सिद्धिसे युक्त हो जाता है।

इसके बाद मैं क्षेत्रकी रक्षा करनेवाली चण्डिकाओंका वर्णन करूँगा। दक्षिणमें दुर्गा, नैर्ऋतकोणमें उत्तरेश्वरी, पश्चिममें अंगारेशी, वायव्यकोणमें भद्रकालिका, उत्तरमें भीष्मचण्डी तथा इसके अनन्तर महामुण्डा रक्षा करती हैं। ऊर्ध्वकेशी तथा शांकरी सब ओरसे रक्षा करनेवाली कही गयी हैं। ऊर्ध्वकेश अग्निकोणमें तथा चित्रघण्टा मध्यमें रक्षा करती हैं। हे देवि! जो मनुष्य इन चण्डिकाओंका दर्शन करता है, उसपर प्रसन्न होकर वे सब [चण्डिकाएँ] तत्पर होकर क्षेत्रकी रक्षा करती हैं और हे देवि! उसके पापोंको निरन्तर नष्ट करती हैं। इसलिये हे देवि! यदि कोई वाराणसीमें सतत शुभ स्थितिको चाहता है, तो उसे विनायकोंसहित चण्डिकाओंकी पूजा सदा करनी चाहिये—

**तस्माच्चैव सदा पूज्याश्चण्डिकाः सविनायकाः॥**

**यदीच्छेत् सततं देवि वाराणस्यां शुभां स्थितिम्।**

हे सुरेश्वरि! अब मैं उस क्षेत्रमें स्थित अन्य तीर्थोंको बताऊँगा। पवित्र जलवाली तीन नदियाँ वहाँ स्थित हैं और [सदा] प्रवाहित होती रहती हैं, जिनके दर्शनमात्रसे ब्रह्महत्या दूर हो जाती है। पहली पितामहस्रोता, दूसरी मन्दाकिनी, तीसरी मत्स्योदरी—ये तीनों [नदियाँ] पुण्य प्रदान करनेवाली हैं। पुण्यमयी मन्दाकिनी [नदी] मध्यमेश्वरमें स्थित हैं, पुण्यदायिनी पितामहस्रोता अविमुक्तेश्वरमें हैं और पुण्यप्रदा मत्स्योदरी सभी देवताओंके साथ ओंकारेश्वरमें स्थित हैं। हे भामिनि! जब गंगा उस स्थानमें आती हैं, तब देवताओंके लिये भी दुर्लभ वह पुण्यतम काल होता है। वरणाके जलसे सिक्त तथा गंगाके जलसे मिश्रित वहाँ पुण्यप्रद नादेश्वरमें स्नान करके मनुष्यको कौन-सा सन्ताप रह जाता है? हे देवि! उस समय वहींपर मैंने स्नान किया था। हे देवि! उस समय हस्ततलसे क्षणभरमें [मेरा] कपाल गिर पड़ा, उससे वहींपर कपालमोचन नामक एक महान् सरोवर हो गया। सभी जीवोंको पवित्र करनेवाला तथा सभी देहधारियोंको पुण्य प्रदान करनेवाला ओंकारेश्वर नामक जो तीर्थ है, वहाँ भी मैंने स्नान किया था, इसलिये वह लिङ्ग ओंकारेश्वर नामसे पुकारा जाता है। ओंकारेश्वरकी सन्निधिमें मत्स्योदरीके जलमें जब गंगा मिलती हैं, उस समय उस जलमें स्नान करके मनुष्य ब्रह्महत्यासे मुक्त हो जाता है। मत्स्योदरीके जलमें स्नान करने तथा ओंकारेश्वरका दर्शन करनेसे उस मनुष्यको शोक, मोह, जरा तथा मृत्यु—ये सब स्पर्श भी नहीं करते हैं।*

***॥ इस प्रकार श्रीलिङ्गमहापुराणके अन्तर्गत वाराणसी-माहात्म्यमें 'गुह्यायतनवर्णन' नामक पन्द्रहवाँ अध्याय पूर्ण हुआ॥ १५॥***

---

* अन्यच्च ते प्रवक्ष्यामि तस्मिन् क्षेत्रे सुरेश्वरि॥
तिस्रो नद्यस्तु तत्रस्था वहन्ति च शुभोदकाः। यासां दर्शनमात्रेण ब्रह्महत्या निवर्तते॥
एका पितामहस्रोता मन्दाकिनी तथापरा। मत्स्योदरी तृतीया च एतास्तिस्रस्तु पुण्यदाः॥
मन्दाकिनी तथा पुण्या मध्यमेश्वरसंस्थिता। पितामहस्रोतिका च अविमुक्ते तु पुण्यदा॥
मत्स्योदरी च ओङ्कारे पुण्यदा सर्वदैवतैः। तस्मिन् स्थाने यदि गङ्गा आगमिष्यति भामिनि॥
तदा पुण्यतमः कालो देवानामपि दुर्लभः। वरणासिक्तसलिले जाह्नवीजलमिश्रिते॥
तत्र नादेश्वरे पुण्ये स्नातः किमनुशोचति। तस्मिन् काले च तत्रैव स्नानं देवि कृतं मया॥
तेन हस्ततलाद्देवि कपालं पतितं क्षणात्। कपालमोचनं नाम तत्रैव सुमहत्सरः॥
पावनं सर्वसत्त्वानां पुण्यदं सर्वदेहिनाम्। ओङ्कारेश्वरनामानं तत्र स्नानं कृतं मया॥
तेन स प्रोच्यते देव ओङ्कारेश्वरनामतः। मत्स्योदरीजले गङ्गा ओङ्कारेश्वरसन्निधौ॥
तदा तस्मिन् जले स्नात्वा ब्रह्महत्यां व्यपोहति। मत्स्योदरीजले स्नात्वा दृष्ट्वा चोङ्कारमीश्वरम्॥
शोकमोहजरामृत्युर्न च तं स्पृशते पुनः।

# सोलहवाँ अध्याय

## काशीमें लिङ्गार्चनकी महिमा

**विष्णु बोले—**यह सुनकर प्रफुल्लित नेत्रोंवाली वे देवी ओंकारेश्वरका दर्शन करनेके लिये कपिलेश्वरमें आ गयीं। अतः आप भी देवेश सदाशिवका पूजन कीजिये, इससे आपको परम आनन्द तथा परम पद प्राप्त होगा। यह परम रहस्य सुनकर चक्रपाणि विष्णुके पाससे आकर वे शिवमें आसक्तचित्त होकर प्रभु ओंकारेश्वरका अर्चन निरन्तर करने लगे।

**सूर्य बोले—**अतः आप भी दुर्धर्ष सुरेश्वरकी आराधना कीजिये, इसके द्वारा आप उस पदको प्राप्त कर लोगे, जो अन्य लोगोंसे दुर्लभ है। भगवान् सूर्यका वचन सुनकर वे वाराणसीमें आ गये और हे देवि! वहाँपर ओंकारेश्वरका दर्शन करके उन्हें प्रणामकर आराधनापरायण होकर देवदेवके पास चतुर्मुखलिङ्गकी स्थापना करके कृतकृत्य तथा पवित्र हो गये और महत्तत्त्वकी प्राप्ति करके ईश्वरमें निश्चय बुद्धिवाले हो गये। अतः हे गार्ग्य! यदि आप भी कल्याण तथा अपने मनकी स्थिरता चाहते हैं, तो देवेशकी आराधना कीजिये।

जो साक्षात् शिव हैं, वे ही ओंकारेश्वर नामसे उस स्थानमें विराजमान हैं। हे महामुने! मैंने आपके स्नेहके कारण ही इस लिङ्गके माहात्म्यको बताया है। यह अकार, उकार तथा मकारसे युक्त कहा गया है। मुनि कालिकवृक्षिय इस लिङ्गमें सिद्ध हुए हैं। उसमें अकारको विष्णुलोककी गति प्रदान करनेवाला जानना चाहिये। उसके दक्षिणभागमें ही ओंकार नामक लिङ्ग बताया गया है। वहाँ देवाचार्य बृहस्पति परम सिद्धिको प्राप्त हुए हैं। उसमें उकारको ब्रह्माका अव्यय पद देनेवाला जानना चाहिये। उसके उत्तरदिशामें विष्णुसंज्ञक मकारको जानना चाहिये, उस लिङ्गमें महामुनि ऋषि कपिल सिद्ध हुए हैं। अतः हे गार्ग्य! यदि आप भी मनकी शान्ति चाहते हैं तो व्रतमें स्थित होकर लिङ्गकी आराधनाके लिये प्रयत्न कीजिये। अनन्यचित्तवाला, मोहरहित तथा अहंकारशून्य होकर उसकी उपासना करनेपर पाशुपतीविद्या प्राप्त करके आप शाश्वत पद प्राप्त कर लेंगे। यह वचन सुनकर याज्ञवल्क्यकी मन्त्रसंहिताओंकी स्तुति करके वे वाराणसीमें आकर उत्तम पंचायतनकी आराधना करने लगे, उस स्थानमें सबके द्वारा आधारित होनेवाले देवेश सदा स्थित रहते हैं। अतः जो कोई दूसरे लोग भी लिङ्गकी आराधनामें संलग्न रहते हैं, उन्हें अन्तिम समयमें ज्ञानका उदय हो जाता है। इसे जानकर जो मनुष्य लिङ्गके अर्चनमें सदा रत रहता है, सौ करोड़ कल्पोंमें भी उसका पुनर्जन्म नहीं होता है। अतः विद्युत्-सम्पातके समान चंचल (अस्थिर) दुर्लभ मानवशरीर प्राप्त करके शैवविधानके अनुसार प्रयत्नपूर्वक लिङ्गका अर्चन करना चाहिये। जो विप्र लिङ्गका अर्चन करता है, वह अपना उद्धार कर लेता है और जो लिङ्गका अर्चन नहीं करता है, वह अपनेको विनष्ट कर लेता है।*

*॥ इस प्रकार श्रीलिङ्गमहापुराणके अन्तर्गत वाराणसी-माहात्म्यमें 'गुह्यायतनवर्णन' नामक सोलहवाँ अध्याय पूर्ण हुआ ॥ १६ ॥*

**॥ श्रीलिङ्गमहापुराण-परिशिष्टका भाषानुवाद पूर्ण हुआ॥**

---

* मानुष्यं दुर्लभं प्राप्य विद्युत्सम्पातचञ्चलम्॥
लिङ्गं योऽर्चयते विप्र आत्मानं स समुद्धरेत्। आत्मानं घातयेन्नित्यं यो न लिङ्गं समर्चयेत्॥

# नम्र निवेदन एवं क्षमा-प्रार्थना

अष्टादश महापुराणोंकी शृंखलामें **श्रीलिङ्गमहापुराण**-का स्थान अति विशिष्ट है। यद्यपि श्रीसाम्बसदाशिवकी उपासनापरक प्रक्रियाके साधनात्मक स्वरूपमें इस पुराणकी प्रतिष्ठा है और यह भगवान् शिवका अनुग्रह प्राप्त करानेवाला है, तथापि इस पुराणकी फलश्रुतिमें बताया गया है कि इस पुराणके पाठ अथवा श्रवणसे व्यक्ति विष्णुलोक प्राप्त करता है—**'यः पठेच्छृणुयाद्वापि विष्णुलोकं स गच्छति'** (लिङ्गपु० पू० १०८।१९)। इस प्रकार यह पुराण सशक्तिक भगवान् शिव तथा भगवान् विष्णुकी अभेदोपासनाका प्रतिपादक ग्रन्थ है। श्रीसूतजी तथा ऋषियोंके संवादके रूपमें उपनिबद्ध इस पुराणके मुख्य उपदेष्टा महान् शिवभक्त महामुनि शिलादके पुत्र भगवान् नन्दीश्वर (शैलादि) तथा श्रोता ब्रह्माजीके मानस पुत्र महाज्ञानी सनत्कुमारजी हैं। पूर्वभाग तथा उत्तरभाग—इस प्रकार दो भागोंमें विभक्त यह पुराण ग्यारह हजार श्लोकोंवाला कहा गया है। इस पुराणमें प्रधानरूपसे शैवदर्शन, पाशुपतयोग, लिङ्गस्वरूप, लिङ्ग-माहात्म्य, लिङ्गार्चनविधि, आचार-मीमांसा, वाराणसी-माहात्म्य और शिवाचार्यों, योगाचार्यों तथा शिवभक्तोंकी कथाएँ आयी हैं। भगवान् शिव एवं विष्णुकी परस्पर उपासना-लीलाका वर्णन इसमें हुआ है। भगवान् शिवके सद्योजात, वामदेव, अघोर, तत्पुरुष तथा ईशान आदि रूपोंमें प्राकट्यकी कथा तथा अघोरादि पाँच मन्त्रोंका विशद माहात्म्य यहाँ आया है, इन पाँच मन्त्रोंको पंचब्रह्ममन्त्रके नामसे अभिहित किया गया है। भगवान् शिवके पंचाक्षरमन्त्र (पंचाक्षरी-विद्या) तथा षडक्षरमन्त्र एवं महामृत्युंजय त्र्यम्बक-मन्त्रका विशद व्याख्यान विशेषरूपसे इसमें प्रतिपादित है। इस पुराणकी कथाएँ बड़ी मनोरम और तत्त्वका ज्ञान करानेवाली हैं। इसमें भगवान् शिवकी अनेक स्तुतियाँ हैं, उनका नामाष्टकस्तोत्र तथा सहस्रनाम भी आया है। इसके सुभाषित तथा उपदेश बड़े ही मार्मिक तथा व्यवहारमें लानेयोग्य हैं। लिङ्गपुराणका षोडशमहादान-प्रकरण भी विशिष्ट कोटिका है। इस प्रकार यह लिङ्गमहापुराण अपनी विविधताओं तथा शिवोपासनाके तात्त्विक निरूपणके प्रतिपादकत्वके कारण बड़े ही महत्त्वका है।

इन्हीं सब दृष्टियोंसे इस पुराणके विशेषाङ्कके रूपमें प्रकाशनकी योजना बनी थी। भगवान् शिवकी कृपासे यह आप महानुभावोंके समक्ष भी है।

प्रारम्भमें यह योजना थी कि इस पुराणको मूल श्लोक तथा अनुवादके साथ विशेषाङ्कमें तथा आगेके कुछ मासिक अंकोंमें प्रकाशित किया जाय। इस बातकी विज्ञप्ति भी अगस्तके मासिक अंकमें प्रकाशित हुई थी, किंतु ग्रन्थका कलेवर बढ़ जानेके कारण तथा मासिक अंकोंकी कभी-कभी अनुपलब्धताके कारण यह विचार बदल देना पड़ा। साथ ही विशिष्ट पाठकजनों तथा महानुभावोंद्वारा यह परामर्श भी बार-बार प्राप्त होता रहा कि विशेषाङ्क दो वर्षोंमें अथवा मासिक अंकोंमें न निकाला जाय। गम्भीर विचार करनेपर यह सुझाव समीचीन लगा और फिर तदनुसार ही निर्णय भी लिया गया। फलस्वरूप पुनः नये रूपमें विशेषाङ्ककी यह योजना बनी कि पूरे लिङ्गमहापुराणका भाषानुवाद श्लोकाङ्कसहित एक ही वर्ष सन् २०१२ ई०के विशेषाङ्कके रूपमें निकाला जाय तथा भविष्यमें मूल श्लोकोंके साथ हिन्दी-अनुवाद पुस्तकरूपमें प्रकाशित कर दिया जाय, ताकि श्रीमद्भागवत, श्रीमद्देवीभागवत, श्रीविष्णुपुराण, श्रीकूर्म-पुराण, श्रीमत्स्यपुराण, श्रीवामनपुराण आदिके समान यह श्रीलिङ्गमहापुराण भी मूल तथा हिन्दी-अनुवादके साथ उपलब्ध हो जाय। यह निर्णय प्रायः अन्तिम समयमें हुआ, जिस कारण विशेषाङ्कके प्रकाशनमें कुछ विलम्ब भी हो गया।

धर्मशास्त्रीय निबन्धग्रन्थोंमें सर्वाधिक प्राचीन ग्रन्थ कृत्यकल्पतरु १२वीं शताब्दीका अत्यन्त प्रामाणिक ग्रन्थ

है। इसके संग्रहकर्ता पं० श्रीलक्ष्मीधरभट्टका विद्वज्जगत्में अत्यन्त ही समादर रहा है। इस ग्रन्थमें लिङ्गपुराणके नामसे सोलह अध्याय वाराणसी-माहात्म्यके रूपमें प्राप्त हैं; यद्यपि वर्तमान लिङ्गपुराणमें ये अध्याय उपलब्ध नहीं हैं, परंतु ऐसा लगता है कि उस समय लिङ्गपुराणका जो संस्करण उपलब्ध था, उसमेंसे ही ग्रन्थकारने यह सामग्री संग्रहीत की होगी, अतः इसके भावानुवादको भी परिशिष्टके रूपमें विशेषाङ्कके अन्तमें दे दिया गया है। पाठक महानुभावोंके लिये यह सामग्री बड़ी रोचक तथा महत्त्वकी होगी। इसमें वाराणसीक्षेत्र तथा यहाँके लिङ्गायतनोंका प्राचीन स्वरूप प्राप्त होता है।

भगवान् साम्बसदाशिवकी लीला-कथाओं तथा पुण्यचरितोंका प्रतिपादन ही मुख्य रूपसे इस पुराणमें हुआ है। पाठकोंकी सुविधाके लिये लिङ्गमहापुराणके भावोंका सारसंक्षेप इस विशेषाङ्कके प्रारम्भमें सिंहावलोकनके रूपमें प्रस्तुत किया गया है। इसके अवलोकनसे लिङ्गमहापुराणके मुख्य प्रतिपाद्य विषय एवं उसकी विषयवस्तुसे पाठकगण अवगत हो सकेंगे।

अकारणकरुणावरुणालय भगवान् सदाशिवकी अनुकम्पासे इस वर्ष विशेषाङ्कका सब कार्य सानन्द सम्पन्न हुआ। इस पुराणमें कुछ ऐसे भी स्थल हैं, जिनके भावोंको पूर्णरूपसे समझनेमें कठिनाईका अनुभव होता है, पर विद्वद्गणोंके सहयोगसे मूल श्लोकोंके भावोंको स्पष्ट करनेका विशेष ध्यान रखा गया है।

इस पुराणके मूल श्लोकोंके अनुवादमें तथा इनके संशोधन एवं परिवर्द्धनमें सनातनधर्मकी शास्त्रीय परम्पराओंसे समन्वित श्रीत्र्यम्बकेश्वरचैतन्यजी ब्रह्मचारीने पूर्ण परिश्रमपूर्वक अपना योगदान प्रदान किया। इसके साथ ही अनुवादके संशोधन तथा परिवर्द्धनसे सम्बन्धित शंकाओंका समाधान प्रयागराजके हरीराम गोपालकृष्ण सनातनधर्म संस्कृत महाविद्यालयके पूर्व प्राचार्य आदरणीय पं० श्रीरामकृष्णजी शास्त्रीने पूर्ण मनोयोगसे सम्पन्न किया; मैं इन महानुभावोंके प्रति आभार व्यक्त करते हुए इनके चरणोंमें प्रणति निवेदन करता हूँ।

इस विशेषाङ्कके अनुवाद तथा इसकी आवृत्ति, प्रूफ-संशोधन तथा सम्पादनके कार्योंमें सम्पादकीय विभागके मेरे सहयोगी विद्वानोंने तथा अन्य सभी लोगोंने मनोयोगपूर्वक सहयोग प्रदान किया है, फिर भी अनुवाद, संशोधन तथा छपाई आदिमें कोई भूल हो तो इसके लिये हमारा अपना अज्ञान तथा प्रमाद ही कारण है, अतः इसके लिये हम अपने पाठकोंके प्रति क्षमाप्रार्थी हैं।

इस बार '**श्रीलिङ्गमहापुराण**' के सम्पादन-कार्यके क्रममें परम करुणानिधान साम्बसदाशिव एवं उनकी ललित कथाओंका चिन्तन, मनन तथा स्वाध्यायका सौभाग्य निरन्तर प्राप्त होता रहा, यह हमारे लिये विशेष महत्त्वकी बात है। हमें आशा है कि इस विशेषाङ्कके पठन-पाठनसे हमारे सहृदय पाठकोंको भी यह सौभाग्य-लाभ अवश्य प्राप्त होगा।

पाठक-पाठिकागण इस पुण्य पुराणको पढ़कर लाभ उठायें तथा लोक-परलोकमें सुख-शान्ति और मानवजीवनके परम एवं चरम लक्ष्य भगवान् सदाशिवकी करुणामयी कृपा प्राप्त करें—यही प्रार्थना है।

अन्तमें अपनी त्रुटियोंके लिये हम सबसे क्षमा माँगते हुए अपने इस लघु प्रयासको भूतभावन भगवान् साम्ब-सदाशिवके चरणकमलोंमें अर्पित करते हैं, साथ ही भगवान् विश्वनाथके श्रीचरणोंमें यह प्रार्थना निवेदित करते हैं—

**सानन्दमानन्दवने वसन्त-**
**मानन्दकन्दं हतपापवृन्दम्।**
**वाराणसीनाथमनाथनाथं**
**श्रीविश्वनाथं शरणं प्रपद्ये॥**

**—राधेश्याम खेमका**
(सम्पादक)